बारे में कुछ facts and figures आपके सामने रखूंगा। Punjab, Himachal और Jammu and Keshmir की कोई दो अढ़ाई करोड़ की आबादी है और एक आदमी के लिये 30 गज कपड़ा साल के लिये ज़रूर मिलना चाहिये इस तरह से 60 करोड़ गज़ कपड़े की ज़रूरत है लेकिन हमारे फिनांस मिनिस्टर साहिब ने बताया था कि यहां पर केवल 6 करोड़ गज़ कपड़ा पैदा होता है। और फिर यह वह industry है जो पंजाब में चल सकती है। आज industry की क्या हालत है। Centre से Industry का गला घूंटा जा रहा है, आज दस दिन से लुध्याना में हड़ताल है और वज़ीर साहिब को इस बात की फुर्सत नहीं कि वह जा कर इनकी हालत को देखें और centre से कहें कि staple पर टैक्स क्यों लगाते हो अगर यह टैक्स न लगाया जाए तो पंजाब में industry तरक्की कर सकती है। पंजाब में सारे हिन्दुस्तान की कपास की पैदावार में से 17% कपास पैदा होती है और इस वक्त जहां सारे हिन्दुस्तान में 516 Textile Mills हैं वहां पंजाब में सिर्फ 6 मिलें कपड़ा तैयार करती हैं । 17% कपास पैदा करके 516 मिलों के मुकाबले में हमारे हां केवल 6 मिलें हैं, तीन बड़ी और तीन छोटी। लेकिन Industries Department कोई मिल जारी नहीं कर सका। कपास यहां से बम्बई जाती है और वहां से yarn तैयार हो कर फिर यहां पर आता है खड्डियों पर कपड़ा बुनने के लिये। कहा जाता है पंजाब खुशहाल है। यह खुशहाली की निशानी है। Sugar की मिलें खोल दी गई हैं। लेकिन ration जारी कर दिया गया है। कपड़े की आज सख्त ज़रूरत है 60 करोड़ गज़ कपड़े की ज़रूरत है तो वहां 6 करोड़ गज़ मिलता है। यहां पर मिलें लगाने की बजाए कपास बाहर भेजी जाती है फिर उसे बम्बई में भेजने पर खर्च, फिर वहां से staple तैयार होकर आए तो यहां पर आने पर खर्च, फिर duty और local octroi लगाई जाती है। इसी तरह कपड़ा भी बाहर से मंगवा कर इस भारी मांग को पूरा किया जाता है। मैं डाक्टर साहिब की खिदमत में अर्ज़ करूँगा कि वह यहां पर मिलें लगवायें पंजाब के लोग बड़े मेहनती हैं और वह वह चीज़ें तैयार करते हैं, जो Ceylon में जाकर बिकती हैं, Middle East के मुल्कों में बिकती हैं। हमारी जो industry है उसका नाम बाहर के इलाकों में है, लेकिन इस की मदद सरकार की तरफ से नहीं की जा रही। आठ दस आदमियों को कोटा दिया जाता है। Shri Abdul Ghani और Shri Balram Dass Tandon ने इसके बारे में कहा भी है वाकई ऐसी चीज़ें चल रही हैं कि जहां खास आदमी quota वगैरह ले जाते हैं और दूसरों को open market में जाना पड़ता है फिर उन्हें एक सौ की चीज़ पर 150 या 200 रुपए खर्च करने पड़ते हैं। और तरीका यह है कि किसी मिनिस्टर या डिप्टी स्पीकर के घर पर कोई तकरीब हो तो लोहे की चादरों का quota दे दिया जाता है, वह उसे इस्तेमाल नहीं करता बल्कि black market में बेच देता है। और फिर चाहे तकरीब में Governor Sahib को बुलाया जाए या Chief Minister साहिब को बुलाया जाए वह सारा खर्च उस तकरीब का उठाता है और उसे कुछ पैसे बच भी जाते हैं। जिस rate पर सरकार उसे चद्दर supply करती है उस से दुगने rate पर बाज़ार में बिक जाता है। इस ढंग से यह industry का महकमा चलता है। अगर यह जालन्धर

[श्री जगत नारायण चोपड़ा]

में तशरीफ लें जाएं तो मैं वह आदमी पेश कर सकता हूँ कि जिन्हें इस तरह के licences दिए गए हैं। मैं उनके नाम जान बूझ कर नहीं दे रहा वरन: मुझे पता है कि किस किस को इस तरह के quotas मिले हुए हैं। (घंटी) मैं निहायत अदब से एक दो मिनट में ही गुज़ारिश करके खत्म करूँगा। यहां पर industry की तरक्की के लिये field है लोग मेहनती हैं, engineers हैं। देश में इन्हों ने नाम पैदा किए हैं copy करने में और नई चीज़ें तैयार करने में। इनकी इमदाद करना ज़रूरी है। यह जो डेढ़ करोड़ की रकम इस मद्द के अन्दर रखी गई है इसमें से एक करोड़ तो तनखाहों पर खर्च होगा और 50 लाख से क्या तरक्की हम industry की कर सकते हैं। पैदावार के बाद industry की तरक्की हमारे सामने आती है। Industry की तरक्की के लिये एक करोड़ से क्या बनेगा इस पर तीन करोड़ खर्च कीजिए चार करोड़ खर्च कीजिए। इसी industry की तरक्की से ही लोग खुशहाल हो सकते हैं और सूबे से बेकारी दूर हो सकती है। इन अलफाज़ के साथ मैं आप का, स्पीकर साहिब, शुक्रिया अदा करता हूँ।

**उद्योग मंत्री** : मैं ने भी, स्पीकर साहिब, जवाब देना है इस लिये आप से मेरी दरखास्त है कि speeches के लिये कुछ वक्त मुकर्रर कर दें ताकि वक्त मिल सके,।

**श्री अध्यक्ष** : जो मैम्बर इस demand पर बोलना चाहें पाँच पाँच मिण्ट बोल लें। (These hon. Members who want to speak on this demand may speak for five minutes each.)

**डाक्टर परमा नन्द** : जनाब मुझे न तो Governor's Address पर बोलने के लिये वक्त मिला है न Budget की General Discussion पर, इस लिये मैं पाँच minute में अपने विचार नहीं रख सकता इस लिये बगैर बोले के ही बैठता हूँ।

**चौधरी हरि राम** (धर्मशाला) : यह ठीक है कि हमारी Government ने industries में तरक्की की है और काबले दाद काम किया है लेकिन मुझे कहना पड़ता है कि हमारे ज़िला में इस तरफ कम ध्यान दिया गया है। यहां पर अराज़ियात की हैसियत poor है पैदावार कम होती है और एक साल में 4 महीने के लिये एक किसान का गुज़ारा चल सकता है और आठ नौ महीने इन्हें plains में आकर मज़दूरी करनी पड़ती है और जीवन के अन्य वसीले ढूंढने पड़ते हैं। हमारे ज़िला के लिये कड़े ज़ोर शोर से मांग की गई थी कि वहां पर rosin की industry चालू की जाए। चार पांच साल तक मांग चलती रही लेकिन वह किसी और इलाके को दे दी गई।

इसके इलावा cement की industry की मांग थी इसके बारे में geological survey सरकारी तौर पर की गई और survey की report भी इसके बारे में आ चुकी है। चार पांच साल से यह मांग चली आ रही है और मैं ने कई बार इस के बारे में दरियाफत भी किया है। पिछले session में मेरे एक सवाल के है जवाब में Government की तरफ से कहा गया था कि इस 3rd Five-Year Plan में गवर्नमैंट cement factory जारी कर देगी। Government से बारहा दरखास्तें की जा चुकी हैं और अब भी दरखास्त है कि कम से कम वहां पर cement की industry तो शुरू कर दी जाए

ग्रौर एक factory जल्दी बना दी जाए ता कि वहां के लोगों को relief हो सके। ग्रौर जो commitment Government ने मेरे सवाल के जवाब में की हो उस को honour किया ग्रौर Cement Factory 3rd Five-Year Plan में चलाई जाये। मैं इस बात के लिये वज़ीर साहिब का शुक्रिया ग्रदा करता हूँ। कुछ दिन हुए इस इलाका में ग्रौर survey की गई है जिस से ज़ाहिर है कि इस धर्मशाला के पहाड़ों में चायना clay in abundance पाई जाती है Dr.A.C. Bhattacharya जो कि सरकार की तरफ से एक specialist होने के नाते Geological Survey की गरज़ से वहां भेजे गए थे उन्हों ने इस के बारे में Report दी है कि शाहपुर ग्रौर धर्मशाला की पहाड़ियों में Porcelain ग्रौर Kaslin deposit मिलते हैं। यह in abundance पाए जाते हैं ग्रौर fairly high degree of purity में पाए जाते। उम्मीद है कि Government इस मुग्रामले पर भी बहुत जल्दी कोई action लेगी। क्योंकि यह एक ऐसी industry है जो ग्राला पैमाने पर चलाई जा सकती है। इस लिये, मैं Government से दरखास्त करूँगी कि इस China Clay की industry को ज़रूर develop करे ग्रौर Cottage industry की शक्ल में इस काम को चलाया जाए ताकि इस इलाके की ग़रीब जन्ता को ग्राराम मिल सके ग्रौर कोई गुरबत से नजात पाके ग्रौर ग्रपना ग्रौर ग्राने वाले बच्चों का पेट भर सके।

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਮ ਸਿੰਘ ਕਿਰਤੀ** (ਕਰਤਾਰਪੁਰ, ਜਨਰਲ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, industry ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਤੇ ਜਿਹੜੀ ਅਜ ਬਹਿਸ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ, ਇਹ ਇਕ ਬੜਾ ਹੀ ਜ਼ਰੂਰੀ ਮਸਲਾ ਹੈ। ਸਾਡਾ ਸੂਬਾ ਖੇਤੀ ਕਰਨ ਵਾਲਿਆਂ ਦਾ ਹੈ ਪਰ ਇਹ ਖੇਤੀ ਵੀ ਇੰਡਸਟਰੀ ਤੋਂ ਬਗੈਰ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ। ਹੁਣ ਵਕਤ ਐਸਾ ਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਜੇ ਤਰੱਕੀ ਕਰਨੀ ਹੈ ਤਾਂ ਪੁਰਾਣੇ ਖੇਤੀ ਦੇ ਢੰਗ ਛਡ ਕੇ ਸਾਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਖੇਤੀ ਕਰਨ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ mechanical ਹਥਿਆਰ ਦੇਈਏ। ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਤਜਰਬੇ ਤੋਂ ਕਹਿ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ਕਿਉਂਕਿ ਮੈਂ ਖੇਤੀ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਜ਼ਰਾਇਤ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧਾਉਣੀ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਇਸ ਦੇ ਲਈ ਇਕ mechanical workshop, tractors ਅਤੇ tubewells ਦੀ ਬੜੀ ਸਖਤ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਬਗੈਰ ਜ਼ਿਮੀਂਦਾਰ ਦਾ ਕੰਮ ਪੂਰੀ ਤਰਾਂ ਨਹੀਂ ਚਲ ਸਕਦਾ industrial ਢੰਗ ਨਾਲ ਚਲਣਾ ਖੇਤੀ ਲਈ ਅਜ ਬੜਾ ਜ਼ਰੂਰੀ ਹੈ। ਤਾਕਿ ਇਸ ਰਾਹੀਂ ਮੁਲਕ ਦੀ ਪੈਦਾਵਾਰ ਵਧੇ ਅਤੇ ਸਾਡਾ ਮੁਲਕ ਤਰੱਕੀ ਕਰੇ ਤੇ ਸਾਡਾ ਸੂਬਾ ਜ਼ਿਆਦਾ ਰੁਪਿਆ ਕਮਾ ਕੇ ਦੂਸਰਿਆਂ ਨਾਲ ਅਮੀਰ ਹੋਵੇ। ਏਥੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ ਉਹ ਹੋਰ ਅਮੀਰ ਹੋ ਸਕਣ। ਦੋ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ industries ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ਇਕ ਤਾਂ heavy industry ਹੈ ਜਿਸ ਨਾਲ ਆਮਦਨ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਬਾਹਰਲੇ ਮੁਲਕ ਵਿਚ ਮਾਲ ਭੇਜ ਕੇ capital ਇਕੱਠਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਦੂਸਰੀ ਹੈ small-scale industry ਜਿਸ ਨਾਲ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਕੰਮ ਧੰਦੇ ਲਾਇਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਅਤੇ employ-ment ਦਿਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ। ਪਰ ਸਵਾਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੀ ਸਾਨੂੰ ਪਹਿਲਾਂ planning ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ। Industry ਦੇ ਮੁਤਲਿਕ ਮੈਂ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਕਾਫੀ raw-material heavy industry ਲਈ ਮਿਲ ਸਕਦਾ ਹੈ, ਜਿਹੜਾ ਮਦਰਾਸ, ਬੰਬਈ, ਕਲਕਤਾਂ ਅਤੇ ਦੂਸਰੇ ਬਾਹਰਲੇ ਮੁਲਕਾਂ ਵਿਚ mannufacture

[ਸਰਦਾਰ ਕਰਮ ਸਿੰਘ ਕਿਰਤੀ]

ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਪਰ ਪੰਜਾਬ ਨੇ Heavy Industry ਵਲ ਜੇ ਕੋਈ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ ਤਾਂ ਇਹ ਸਮਝ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਪੂਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਚਲ ਨਹੀਂ ਸਕਾਂਗੇ । ਜੋ ਇਰਾਦਾ ਅਸੀਂ ਟੀਚਾ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਦਾ ਲਾਈ ਬੈਠੇ ਹਾਂ ਉਹ ਅਸੀਂ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਾਂਗੇ । ਇਸ ਲਈ, ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਤੁਹਾਡੀ ਮਾਰਫਤ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਧਿਆਨ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਨੂੰ Heavy Industry ਵਲ ਜ਼ਿਆਦਾ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਸਾਨੂੰ heavy industry ਨੂੰ ਚਲਾਉਣ ਵਾਸਤੇ concessional rates ਤੇ ਯਾ co-operative basis ਤੇ ਚਲਾਉਣੀਆਂ ਚਾਹੀਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਇਹ ਦਾ profit industry ਸ਼ੁਰੂ ਕਰਨ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਹ ਮੈਂ ਜ਼ਰੂਰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਥੇ Heavy Industry ਸ਼ੁਰੂ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਮਿਸਾਲ ਦੇ ਤੌਰ ਤੇ small tractor manufacturing, vehicle manufacturing ਚਾਲੂ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਬੜੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੈ । ਇਸ ਤੋਂ ਇਲਾਵਾ ਸਭ ਤੋਂ ਵਡਾ tractor ਜਿਹੜਾ count ਕਰਦਾ ਹੈ ਉਹ ਹੈ prices ਦਾ competition । ਜਦੋਂ ਦੋ ਆਦਮੀ ਕਿਸੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਆਉਂਦੇ ਹਨ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਇਕ ਆਪਣੀ ਚੀਜ਼ ਦੀ ਕੀਮਤ ਗਿਰਾ ਦਿੰਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ underselling industry ਲਈ ਨੁਕਸਾਨ ਦੇਹ ਹੈ । ਇਵੇਂ ਹੀ ovеselling ਵੀ industry ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰ ਦਿੰਦੀ ਹੈ । ਜਿਹੜਾ ਘਟ profit ਤੇ ਵੇਚੇਗਾ ਉਹ ਵੀ industry ਖਤਮ ਕਰ ਲਵੇਗਾ ਅਤੇ overprofit ਵਾਲਾ ਵੀ industry ਖਤਮ ਕਰ ਬੈਠਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ Heavy Industry ਅਤੇ Small Scale Industry ਦੋਨਾਂ ਨੂੰ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਤਰੱਕੀ ਦੇਣ ਵਾਸਤੇ ਸਾਨੂੰ ਕੋਈ ਅਸੂਲ ਅਪਣਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜਦ ਤਕ Government ਇਸ ਪਾਸੇ ਦਿਲਚਸਪੀ ਨਹੀਂ ਲੈਂਦੀ ਇਹ ਆਪਣੇ ਆਪ stable ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀ । ਬਾਹਰਲੇ ਮੁਲਕਾਂ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਜਿਥੋਂ ਤਕ ਪਤਾ ਹੈ underselling ਅਤੇ ovrselling ਦੋਨੋਂ ਹੀ crime ਹਨ । ਇਸ ਦੀ ਰੋਕ ਵਾਸਤੇ ਉਥੇ ਬਿਲ ਬਣੇ ਹੋਏ ਹਨ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਚੀਜ਼ਾਂ ਦੀ prices association fix ਕਰਦੀਆਂ ਹਨ । ਜੇ 10 ਰੁਪਏ ਉਸ ਦੀ ਕੀਮਤ ਮੁਕੱਰਰ ਹੈ ਤਾਂ ਦੁਕਾਨਦਾਰ ਨੂੰ ਜਾਂ ਉਸ ਚੀਜ਼ ਦੇ manufacture ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਨੂੰ ਇਹ ਕੋਈ ਹਕ ਨਹੀਂ ਕਿ 10 ਰੁਪਏ ਦੀ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਘਟ ਕੀਮਤ ਵਿਚ ਵੇਚੇ ਜਾਂ ਵਧ ਕੀਮਤ ਵਿਚ ਵੇਚੇ । ਇਸ ਪਾਸੇ ਮੈਂ ਆਪਣੀ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਧਿਆਨ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ।

ਇਕ ਚੀਜ਼ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਹੋਰ ਕਹਿ ਕੇ ਬੈਠ ਜਾਵਾਂਗਾ ਕਿ House ਵਿਚ ਵੀ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਇਹ ਆਮ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਹੈ ਕਿ quota distribute ਕਰਦਿਆਂ favouritism ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਹ injustice ਛੇਤੀ ਤੋਂ ਛੇਤੀ ਦੂਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ।

**श्री हुकम सिंह कामरेड** (रा ये) : स्पीकर साहिब, आज industry पर बहस हो रही है और इस बात से कोई इनकार नहीं कर सकता कि industry किसी सूबे के लिये या किसी देश के लिये एक बुनियादी चीज है । आज हम देखते हैं कि देश ने economical रास्ता अख्तियार किया है इस का बहुत ज्यादा pressure पड़ रहा है । जितना आज pressure पड़ रहा है इस का 80 फीसदी Land Holders पर पड़ रहा है जो

uneconomical है। दूसरे Agricultural Class इतनी ज़्यादा तादाद में पैदा हो गई है कि अगर सब को distribute किया जाये तो इतनी land हर एक के हिस्से में आयेगी जिस पर काम करना ही मुश्किल हो जाएगा। इस लिये हमारे सामने यह चीज़ है कि जल्द से जल्द unemployment के मसले को हल किया जाये। मगर ये schemes जो बनती हैं आज इस तरह की शक्ल अख्तियार कर गई हैं कि जब हम employment exchange का Register देखते हैं तो मालूम पड़ता है कि हज़ारों की तादाद में unemployment बढ़ती जा रही है। इस के इलावा unemployed workers भी हैं जो दिहातों में रहते हैं कभी नाम दर्ज करवाने शहरों में नहीं आते। यह एक ऐसा मसला है जो कभी बड़ी भयानक शक्ल में हमारे सामने रूनमा होगा। यह जो प्राब्लम है वह ऐसी है जिससे सूबे की बुनियादों को धक्का लगता है। अगर इस सूबे को sound economy के basis पर रखना है तो यहां पर इंडस्ट्री को अहमियत देनी चाहिये। लेकिन अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि हमारी सैकिंड प्लैन में तो इंडस्ट्री के लिये 934.16 लाख रुपया रखा गया लेकिन 199.32 लाख की रकम इस प्लैन में काट दी गयी। मेरे कहने का मतलब यह है कि टोटल प्लैन के बजट में से इंडस्ट्री के हैड में से सब से ज़्यादा कट लगाई गई। इससे साबित होता है कि हमारी सरकार इंडस्ट्री को बड़ी लाइटली lightly take up कर रही है। इसलिये मैं अपनी सरकार से दरखास्त करूँगा कि अगर उन्हों ने इस सूबे को खुशहाल देखना है तो इस सूबे की इंडस्ट्री को तरक्की दें। और ज़्यादा से ज़्यादा इस डिपार्टमैंट के लिये रुपया प्रोवाइड किया जाए।

इंडस्ट्री को कामयाब बनाने के लिये जहां रा मैटीरियल, पावर और दूसरी चीज़ों की ज़रूरत होती है वहां यह भी लाज़मी होता है कि लेबर और एम्पलायर के relations भी अच्छे रहें। क्योंकि हमारी इंडस्ट्री अभी infancy में है इसलिये इसकी बुनियाद ऐसी मज़बूत रखनी चाहिये कि आगे चलकर मज़दूर और मालिकों के झगड़े न हो सकें और एक ऐसी प्राबलम हमारे सामने न आ जाए कि जिसके कारण हमारे यहां ऐजीटेशंज़ हों और बड़े बड़े हंगामें हों। (घंटी)

लोन और कोटा का सवाल यहां हमारे कई साथियों ने दुहराया और सोनीपत के case के बारे में यहां तक कहा गया कि अखबार पर मुकद्दमा चलाओ जिसने यह खबर निकाली। मैं सारी चीज़ in detail बताऊँ इतना तो टाइम नहीं क्योंकि आपकी घंटी बज रही है लेकिन मैं दरखास्त करना चाहता हूँ कि आज पंजाब के अन्दर इतने करप्शन के केसिज़ हैं कि अगर कहीं अयूब जैसी कोई यहां गवर्नमैंट होती तो कितने ही अफसरों को फांसी पर चढ़ा दिया गया होता। इतनी embezzlement वहां पर हुई है कि जिसकी हद नहीं। अगर वज़ीर साहिब मिसालें चाहते हैं तो मेरे साथ सोनीपत चलें--मैं डिसीडैंट भाइयों की तरह ग़लती तो करूँगा नहीं कि यहां शिकायत की और जब तक वहां पहुँचे तब तक नकशा ही कुछ का कुछ हो गया। --तो मैं तो वहीं का वहीं आपको बतला दूंगा कि कहां पर क्या होता है। जनाब ऐसे केसिज भी हैं जहां पर सौ-सौ रुपए रोज़ एक एक मशीन के लिये किराया दिया गया और इस तरह से जब कोटा और लोन मिल गया तो वह सारा ढांचा ही हटा दिया गया। एक कम्पनी में मेरा भी

[श्री हुकम सिह कामरेड]

शेयर है लेकिन वह कम्पनी आपसे लोन नहीं लेगी जब तक मेरा नाम वहां पर है। तो कहना मैं यह चाहता हूँ कि कोई भी फैक्टरी ठीक तरीके से नहीं चल रही। इसलिये मैं मिनिस्टर साहिब से दरख़ास्त करता हूँ कि कोटा देने से पहले अपना डिस्ट्रिक्ट इंडस्ट्री अफसर को भेज कर चैकिंग करा लिया करें और उसकी मार्फत सारी information ले लिया करें तब जा कर लोन दिया करें। (घंटी)

लोन के बारे में अभी हमारे डिस्ट्रिक्ट में 26 नवम्बर को एक मीटिंग की गई थी और कहा गया था कि 2,000 रुपया तक सोसाइटी को दिया जाएगा पर उसके बाद न मीटिंग हुई और न लोन का सिलसिला चला।

**वित्त मंत्री** (डाक्टर गोपी चन्द भार्गव) : जनाब स्पीकर साहिब, चूंकि कुछ टैक्स के लिये और कुछ इंडस्ट्रीज़ व कॉटेज इंडस्ट्रीज़ के बारे में अलग अलग ख्यालात का इज़हार किया है इसलिये मैं उनका जवाब देने के लिये खड़ा हुआ हूँ। पहली बात टंडन साहिब ने कही थी कि oil seeds पर purchase tax है इस लिये आयल इंडस्ट्री नीचे जा रही है। मैं इसके बारे में इस वक्त कुछ नहीं कहना चाहता क्योंकि इसके लिये एक बिल ले आना चाहता हूँ इसलिये जो कुछ बात होगी उस वक्त कही जाएगी कि परचेज़ टैक्स क्या है और क्या नहीं है। उन्होंने फरमाया था कि आढ़तियों की तरफ से एक झगड़ा चलता है और उस झगड़े की वजह से उन्होंने हड़ताल भी की थी। वह मेरे पास आए थे और उन्हों ने एक डैपुटेशन के फार्म में मुझ से बातचीत की। मैंने जवाब दिया कि आप हमें मेमोरैंडम दें तो हम विचार करेंगे कि बात क्या है लेकिन बजाए मेमोरैंडम के उन्होंने जाकर हड़ताल कर दी और बिज़निस ससपैंड कर दिया और उसके बाद सिफारिशें भिजवाई कि हमारा फैसला जल्दी करें। तो मैंने फिर जवाब दिया कि आपका मैमोरैंडम तो आया नहीं मैं करता भी क्या और फैसला कैसे होता। उसके बाद व्यापार मंडल के चेयरमैन डा० गोपालदास आए और उन्होंने बताया कि लोग फैसला चाहते हैं। मैंने उनको सारी लीगल पोज़ीशन समझाई तो उनको यकीन हो गया कि उन्हें ला की इगनोरेंस है और टैक्स उनको देना पड़ेगा। उन्हों ने फिर हड़ताल बन्द कर दी और बिज़निस चालू कर दिया।

एक मेरे पुराने साथी चौधरी लहरी सिंह जी ने कुछ ऐतराज़ किए। बजाए इसके कि इंडस्ट्रीज़ का आइटम लेते उन्होंने कम्युनिटी डिवलपमैंट के आइटम को ले लिया और उसमें जो उनका हिस्सा था उसके बारे में ही नुक्ताचीनी की। उनको मालूम होना चाहिये कि कम्युनिटी डिवलपमैंट का जो काम होता है वह सिर्फ काटेज इंडस्ट्रीज़ और स्माल स्केल इंडस्ट्रीज़ के लिये ही होता है और वह भी पुरानी फार्मेशन के मुताबिक। इसमें जितना रुपया रिज़र्व चाहिये था वह यहां नहीं दिया जाता। क्योंकि ब्लाक एरियाज़ में जो काम होता है उसके लिये आल-इंडिया बेसिज़ पर स्कीम बनती है और सैंटर से रुपया आता है इस लिये यहां वह रकम नहीं मिल सकती। खादी और विलेज इंडस्ट्री के लिये बोर्ड बना हुआ है, हैंडलूम कमेटी बनी हुई है जो स्कीम बनाती है और आल-इंडिया लैवल पर यहां पर वर्क होता है। मैं काटेज इंडस्ट्रीज़ का मिनिस्टर इनचार्ज हूँ और खादी ऐंड विलेज इंडस्ट्रीज़ के लिये कह देना चाहता हूँ कि जितना रुपया हम सैंटर से मांगते हैं उसमें से कम से कम 40 फीसदी

ब्लाक एरिया में खर्च किया जाता है और 60 फीसदी दूसरे एरिया में खर्च किया जाता है। सन् 1963 तक यह सब blocks के नीचे आ जायेंगे। आज भी जहां जहां यह काम चलता है। उस में से कुछ blocks area में आया हुआ है और कुछ अभी नहीं आया। इस काम को हम Co-operative Societies बना कर कर सकते हैं। खादी industry का काम Registered Co-operative Societies कर सकती हैं। बाकी जो village industry का काम है उसे या Registered Societies करती हैं या co-operative societies के ज़रिए करवाया जाता है। इस तरह से co-operative societies पर हम ने बहुत ज़ोर दिया हुआ है। Development Department ने तमाम cottage industry का काम Joint Director of Industries and Joint Registrar Co-operative Societies, जो कि एक ही आदमी है, उस के सुपुर्द किया हुआ है। फिर तमाम blocks में Industrial Extension Officers लगाए हुए हैं जिन्हों ने Training ली हुई होती है खादी industry की। खादी Commission ने पंजाब में नीलोखेड़ी में खादी की Training देने के लिये Institute खोला हुआ है। Government जिन आदमियों को Industrial Extension Officer की post के लिये select करती है उन्हों ने नीलोखेड़ी में या नासिक में Training ली होती है। मैं बताना चाहता हूँ कि हर Block के अन्दर Industrial Extension Officer मौजूद हैं। जो Joint Director of Industries and Joint Registrar, Co-operative Societies हैं वह उन Industrial Extension Officers को साथ ले कर Co-operetive Societies बनाते हैं। Commission की तरफ से यहां पर village industries के लिये organisers मुकर्रर किए हुए हैं वह भी villages में जा कर Co-operative Societies के काम को तरीके से organise करते हैं। यह बात ठीक है कि काम उतना नहीं हुआ जितना होना चाहिये था लेकिन फिर भी मैं कह सकता हूँ कि काम काफी हुआ है। Village Oil Industry में जो आदमी employed हैं उन की गिनती 2,326 है। यह उन की figure है जो कोल्यों का काम करते हैं। इसी तरह जो लोग bee keeping का काम करते हैं उन की गिनती 3,339 है। यह लोग ज्यादातर कांगड़ा और कुल्लू में है। चौधरी हरि राम जी ने कहा था कि कांगड़ा में cement factory खोल दी जाए ताकि वहां के लोगों को रोज़गार मिल सके। मैं पूछना चाहता हूँ कि cement factory खोलने से क्या सब आदमियों को रोज़गार मिल जाएगा। सब लोगों को अगर रोज़गार देना हो तो वह cottage industry के ज़रिए ही दिया जा सकता है। Non-edible oil soap industry में 300 आदमी काम करते हैं। Leather का काम 5,130 आदमी करते हैं। Hand made paper का काम 456 आदमी करते हैं। Pounding of rice में 587 आदमी काम करते हैं। Fibre Industry जो कि अभी चली है उस में 50 आदमी काम करते हैं। Palm का गुड़ बनाने में 53 आदमी काम करते हैं। इसी तरह खंड सारी में 425 आदमी काम करते हैं। यह तमाम काम villages में होता है। गरीब आदमी जो मेहनत करके रोटी कमाना

[वित्त मन्त्री]

चाहता है उस को यह काम मिलता है। एक बात यह कही गई थी कि चमड़ा हम बाहिर से मंगाते है। यह ठीक है leather यहां बाहिर से ही आता है लेकिन जो यहां का leather है वह बाहिर भी जाता है। इस सम्बन्ध में आप statistical data के page 356 पर आंकड़े देख सकते हैं। वहां पर बताया हुआ है कितनी चीज़ें export होतीं हैं और अगले page पर यह लिखा हुआ है कि कितना चमड़ा import होता है। चमड़ा जो बाहिर जाता है उस को इकट्ठा करने में हमारे रास्ते में एक difficulty आती है। वह यह है कि पहले जो लोग चमड़ा उतारते थे अब उन्हों ने ऐसा करने से इनकार कर दिया हुआ है। हम बहुत कोशिश करते हैं चमड़ा इकट्ठा करने के लिये, और हम ने कुछ flaying centres भी खोले हुए हैं। वहां पर हम लोगों को दावत देते हैं कि वह भाई आएं और खुद आ कर खाल उतार कर ले जाएं। लेकिन उन में भी लोग नहीं आते। जिन की leather co-operative societies हैं उन को हम flaying centres देते हैं लेकिन वह उन्हें लेने के लिये तैयार नहीं हैं। वह बाहिर से हीं चमड़ा खरीद कर काम करते हैं और जो half-tanned चमड़ा तैयार करते हैं उसे बाहिर भेजते हैं। आज कल एक रवाज हो गया है कि सब लोग करोम के जूते पहनना पसन्द करते हैं। लेकिन करोम यहां पर नहीं बनता। इस लिये वह लोग करोम बाहिर से मंगा कर जूते बनाते हैं। बाकी जो बातें कही गई हैं उन का जवाब देना मेरे scope में नहीं है इस लिये मैं उन का जवाब नहीं देना चाहता। सिर्फ इतना ही कहना चाहता हूँ कि हम सारा काम एक Plan के मुताबिक करते हैं और Government of India के साथ फैसला करके करते हैं जितनी भी बड़ी industries होती हैं उन को लगाने के लिये हमें Centre की permission लेनी पड़ती है। Village industries के लिये भी Government of India ने एक Commission बनाया हुआ है। हम उन से रुपया ले कर सारा काम करते हैं। उस के लिये Government of India हमें finance करती है।

फिर स्पीकर साहिब, यहां पर कहा गया है कि ज़िला कांगड़ा की तरफ कोई ध्यान नहीं दिया जाता। मैं जिस साहिब ने यह एतराज़ किया है उसे बताना चाहता हूँ कि अगर handicrafts का काम किसी जगह है तो वह कांगड़े में है। वहां पर bee-keeping का और woollen cloth का काम होता है। राजा साहिब ने कहा था कि मेरे इलाके में जो लोग कम्बल बनाते हैं वह सारे Government को खरीद लेने चाहिएं। यह बात मुश्किल होती है क्योंकि जिन इलाकों में cotton मिल जाए वहां पर woollen cloth बेचने में तकलीफ होती है। कुल्लू में cotton नहीं है। वहां पर हम जितना काम करते हैं वह सब का सब वहां पर ही बिक जाता है। वह ऊनी कपड़ा हम नीचे नहीं लाते। इस के इलावा जो खादी वहां पर तैयार होती है वह भी वहीं बिक जाती है। इस के इलावा पशमीने का भी काम जारी है। लेकिन पशमीना हमें मिलता नहीं क्योंकि वहां के local आदमी पशमीने को America भेजना चाहते हैं और indigenous use के लिये नहीं देना चाहते। उन्हें बाहिर भेजने से ज़्यादा पैसे मिलते हैं। मैं इस सिलसिले में Industries Minister साहिब से भी

कई बार मिला हूँ और उन्हों ने Government of India को approach भी किया है कि पशमीना बाहिर न भेजा जाए लेकिन अभी तक कोई तरीका नहीं निकला जिस से पशमीना हमें मिल सके। Wool का काम जो है वह कांगड़े के ज़िले में चलता है और हम loss पर spinning करवाते हैं। एक जगह पर थोड़ा सा yarn मिलता है लेकिन उस के लिये हमें आदमी रखना पड़ता है जो उन से जा कर लाता है। वहां से yarn क्योंकि बहुत थोड़ा मिलता है इस लिये वह un-economical होता है। लेकिन loss के बावजूद भी हम काम चला रहे हैं।

इस के इलावा कहा गया है कि Newsprint factory वहां पर लगाई जाए क्योंकि वहां पर फर के trees बहुत हैं। लेकिन वह फर के दरख्त तो खड्डों में लगे हुए हैं वहां से उन को बाहिर लाना बड़ा मुश्किल है। अगर हम newsprint तैयार करवाएं तो वह economical नहीं पड़ता।

फिर मेरे भाई कहते हैं कि आप धर्मशाला में क्यों सीमिंट फैक्ट्री नहीं लगाते हैं। अरे बाबा, वहां लगाएं कैसे ? धर्मशाला में फैक्ट्री लगाएं कहां, कौनसी जगह है वहां फैक्ट्री लगाने के लिये। पहाड़ी जगह है कहीं ऊँचाई है कहीं निचाई है वहां लगाएंगे कैसे ? अगर लगाएं भी और सीमिंट बनाएं भी तो लाना मुश्किल है। उस पर खर्चा इतना बढ़ जाएगा कि उसे लेगा कोई नहीं। तो मैं अर्ज़ करता हूँ कि यह cement factories और cloth mills Government of India की sanction के बग़ैर नहीं लग सकती हैं। हम उनको approach करते हैं, उन से मांग करते रहते हैं लेकिन जब तक उनकी मंज़ूरी न हो नहीं लगा सकते हैं। यह कहना कि हम कांगड़ा में यह नहीं करना चाहते वह नहीं करना चाहते ग़लत बात है। इस सरकार का कांगड़ा की तरफ काफी ध्यान है और उसकी तरक्की के लिये पूरी कोशिश की जाती है और की जा रही है।

**श्री अध्यक्ष**: पंडित जी जितना वक्त आप का कम हो गया है उतना ही extend कर दूंगा ताकि आप को पूरा वक्त मिल सके। (I will extend the sitting to enable the hon. Minister to get full time for his speech.)

**उद्योग मंत्री** (श्री मोहन लाल): Thank you, Sir.

स्पीकर साहिब, इसमें मुझे बहुत कुछ कहने की ज़रूरत महसूस नहीं होती और बहुत कुछ कहना मेरे लिये ग़ैर ज़रूरी होगा कि industries की क्या अहमियत है और इस हाऊस में जो इस बारे में discussion हुई है उसकी क्या अहमियत हो सकती है। इस debate की इबतदा तो बहुत अच्छी हुई थी और पहले जो तीन भाई बोले थे उन्हों ने काफी अच्छी बातें कहीं और बावजूद इसके कि उन में से एक मैम्बर साहिब अपोज़ीशन से ताल्लुक रखते हैं उन्हों ने इस debate की इबतदा की और बहुत अच्छी बातें कही थीं। मुझे आशा थी कि मैम्बर साहिबान industries की अहमियत को अच्छी तरह से समझते हैं और इस लिये industries पर debate उसी level का होगा जिस level का कि यह मुस्तहिक है। लेकिन मुझे अफसोस है कि फिर भी दो तीन मैम्बर साहिबान ऐसे निकल ही पड़े जो यह बात भूल गए कि आज जो इस हाउस में debate हो रहा है वह industries के महकमे पर हो रहा है और industries की कुछ

[उद्योग मंत्री]

अपनी खास अहमियत होती है और इस पर general level का debate नहीं होता। इस पर ठोस बातें करने की जरूरत होती है। वह इस बात को भी भूल गए कि ग़लत ढंग की, बेबुनियाद और कई किसम की ग़ैर ज़िम्मेदाराना बातें करना या ग़लत किसम की industries के महकमे की नुक्ताचीनी करना या industries department के कर्मचारियों की भी या और किसी की भी नुक्ताचीनी करना कि जिस से ऐसा वायुमंडल पैदा किया जाए और ऐसी हवा कायम की जाए कि industries department में अन्धेरगर्दी मची हुई है, वहां कोई पूछने वाला नहीं है और कोटा वग़ैरह जो raw materials का मिलता है उसमें अन्धेर मचा हुआ है इस का सूबा की industrial development पर बहुत बुरा असर पड़ता है। वह इस बात को नहीं समझ सके कि इस किसम की बातें करने से जो हकीकत पर मबनी न हों और जो प्रांत में और जो प्रांत के industrial तबका में ग़लत impression पैदा करें उन का industrialists पर और prospective industrialists पर बहुत बुरा असर पड़ता है और इस किसम का ग़लत माहौल पैदा करना प्रांत की industrial development के लिए ठीक नहीं। तो मैं इस बात से इबतदा करूँगा कि जो ज़ाती बातें कही गई हैं और किसी २ जगह जहां कहीं कोई ज़ाती दरद है और ज़ाती खलश है उसकी बिना पर जो बातें कही गई हैं उनको मैं नज़र अंदाज़ ही करूँगा। मैं अपने जवाब में सिर्फ उन बातों का ही ज़िक्र करूँगा जो मेरे लिये वाकियाती तौर पर उन के जवाब में कहने के लिये मेरे लिये ज़रूरी होगी। मैं ने आज और बहुत सी ज़रूरी बातें करनी हैं। कुछ State Governments के फैसले हुए हैं उनकी announcements भी करनी हैं। इस लिये मैं पहले अपना वक्त उन बातों का जवाब देने में नहीं लगाऊँगा जो इस नीयत से कही गई हैं जिसका कि मैं ने अभी २ हवाला दिया है। लेकिन मैं थोड़ा सा सरसरी तौर पर, क्योंकि आप भी नहीं चाहेंगे कि मैं इन बातों में ज्यादा पड़ूं, इतना कह देना चाहता हूँ कि बहुत कुछ जो कहा गया है वह बेबुनियाद, और ग़लत है और उनके कहने में कुछ ज़ाती खलश और अग्राज़ हैं। अगर मुझे आखिर में कुछ थोड़ा वक्त मिला तो मैं वाकियाती तौर पर जवाब दूंगा भी।

मैं आप से पहली बात यह अर्ज़ करूँगा कि यह साल industry के लिये बहुत अच्छा नहीं गुज़रा। आप जानते हैं कि industry के सामने काफी दिक्कतें आईं और काफी मुशकलात पेश हुईं जिनकी वजह से industrial production पर और दूसरे कई पहलूओं पर काफी बुरा असर पड़ा। उनमें से एक खास दिक्कत जो आजकल भी चल रही है आप जानते ही हैं कि बिजली की कमी है। कई बार यह बात यहां पर कही जा चुकी है कि यह बिजली की कमी क्यों हुई और इस का जवाब भी दिया जा चुका है। अब मैं इस बात में नहीं जाता और लम्बी चौड़ी बहस नहीं करता। लेकिन यह बात बिल्कुल साफ है कि इस की वजह से industry को काफी धक्का लगा है। मैं यह बात भी आपको बताने की ज़रूरत महसूस नहीं करता कि industry के लिये बिजली life line है और industry की जान है और जैसे जैसे यह मिलती है उसके

मुताबिक ही production बढ़ती है और कम होती है। कम बिजली मिले तो कम production होगी और अगर ज्यादा मिले तो ज्यादा होगी और ज्यादा production ही industry की तरक्की की और कामयाबी की निशानी है। अगर कम बिजली मिले तो कम production हो जाती है और इसके साथ overhead charges बढ़ने से cost of production बढ़ जाती है। इस लिये कुछ अर्सा से बिजली की कमी की वजह से कम production हुई और industry पर उस का अच्छा असर नहीं रहा। लेकिन इसके लिए कुछ कारण ऐसे पैदा हुए जिनके लिए कि हम ज़िम्मेदार नहीं हैं। आयंदा के लिये मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ कि जहां तक बिजली का ताल्लुक है गवर्नमैंट की तरफ से पूरी कोशिश होगी और मैं विश्वास रखता हूँ कि ऐसा कोई आयंदा के लिये मौका नहीं आने दिया जाएगा जब कि ऐसी मुश्किल जो कि अब इस वक्त हो रही है वह हो। आप जानते हैं कि इसी आने वाले financial year में भाखड़ा को जो left bank power house है उसके कुछ units चालू हो जाएंगे। इसी तरह कोटला और गंगूवाल के power houses में एक २ जो extra unit लगना है वह लग जाएगा। इस लिये अब ऐसी दिक्कत पैदा होने का इमकान नहीं है आयंदा के लिये जहां तक existing industries का ताल्लुक है। इसके इलावा भी गवर्नमैंट कुछ और तजावीज़ सोच रही है कि thermal plants लगाए जाएं। Electricity Board के चेयरमैन साहिब को भी बुलाया गया और उनके साथ कई तजावीज़ discuss हुई हैं जिनकी तफसील में जाकर मैं ज़्यादा वक्त नहीं लेना चाहता लेकिन इतना अर्ज़ करना चाहता हूँ कि गवर्नमैंट ने इस बात पर काफी विचार किया है और कोशिश हो रही है कि आयंदा के लिए बिजली की कमी की वजह से industry को कोई नुकसान न पहुँचे।

अब अगली बात खाम माल यानी raw material की है। इस की भी industry के लिये काफी दिक्कत रही खास तौर पर जिसे हम non-ferrous metals कहते हैं और उसमें भी खास तौर पर ताम्बा की। आप जानते हैं कि पंजाब में खास तौर पर जगाधरी और रीवाड़ी में ताम्बे की पुरानी industry है। यह metal controlled हो गया और इस की वजह से इस की खपत की जो capacity पहले पंजाब में थी उतना नहीं मिला और इस से इस industry को नुकसान हुआ। इसी तरह के और भी जो raw materials import होते हैं, engineering goods वग़ैरह के उन में भी कमी हुई और उस से नुकसान हुआ। यहां पर हौज़री industry का ज़िक्र आया था। यह ठीक है कि उस को धक्का लगा लेकिन इसकी भी वजह यही थी कि जो ऊनी धागा आता है और इस में इस्तेमाल होता है उसकी कीमतें भी ज्यादा रहीं और मिला भी कम ही। इसी तरह textile industry में भी raw materials की कुछ ऐसी ही दिक्कतें पेश आईं। धागे की import में वहां भी दिक्कत रही। लेकिन यह सारी बातें आप जानते हैं Government of India से सम्बन्ध रखती हैं। यह सारा raw material जिस का कि मैं ने ज़िक्र किया है Government of India की import policy के मातहत import होता है। हमारी स्टेट गवर्नमैंट हमेशा

[उद्योग मंत्री]
यत्न करती रही है और आयंदा भी करती रहेगी कि raw meterial की import में कोई दिक्कत न आए। हम आशा करते हैं कि ऐसी दिक्कतें आहिस्ता आहिस्ता दूर होती जाएंगी। हमारी industries को ऐसी दिक्कतें होने के बावजूद भी हमारी production तसल्लीबख्श रही है। इस production में cement की production, कागज़ की production, धागा बनाना वगैरह शामिल हैं। इसी तरह light engineering की items हैं मसलन cycles, sewing machines, machine tools, काश्तकारी के औज़ार, hosiery की machines, e ectric motors वगैरह वगैरह की production तसल्लीबख्श रही है और आयंदा के लिये भी हमारी industries का future काफी अच्छा है। मैं इस सिलसिले में, इख्तसार के साथ, जो कदम उठाये गये हैं उन का ज़िक्र करूँगा क्योंकि मेरे पास वक्त की कमी है। मैं हाउस को बताना चाहता हूँ कि 31 licences ऐसे हैं जो Government of India की तरफ से नये industrial कारखाने लगाने के लिये issue हो चुके हैं। और 22 ऐसे licences हैं जो Government of India की तरफ से factories की expansion के लिये जारी किए गए हैं। मैं हाउस को यह भी बताना चाहता हूँ कि बलभगढ़ के करीब Good Year Rubber Tyres की फैक्टरी लग रही है और इसी तरह से चण्डीगढ़ में antibiotics और electricity meters बनाने के कारखाने लग रहे हैं। फरीदाबाद में Tractors, को एक electric meters का और एक hand tools का कारखाना लग रहा है। लुध्याना और गुड़गांव में oxygen gas manufacture करने के कारखाने लग रहे हैं। इसी तरह से चण्डीगढ़ और लुध्याना में hosiery needles के कारखाने लग रहे हैं। गवर्नमैंट ने दो textile mills लगाने का फैसला किया है जिस में से एक फरीदाबाद और दूसरी की location का फैसला बाद में किया जाएगा। इसी तरह से दो electric furnaces आशा है कि जल्दी लग जाएंगे। पेश्तर इस के कि मैं और बातों का ज़िक्र करूँ मैं यह अर्ज़ कर देना चाहता हूँ कि हमारी स्टेट गवर्नमैंट industry को बढ़ावा देना चाहती है—खास तौर पर large-scale industry को। जहां तक small-scale industry का ताल्लुक है इस में तसल्ली बख्श तरक्की हुई है लेकिन large-scale industry की development में हम काफी पीछे हैं। जब कभी भी मुझे industrialists से large-scale industry के मुतअल्लिक बात करने का मौका मिला है तो उन्हों ने कहा कि पंजाब गवर्नमैंट हमें क्या सहूलियतें देने के लिये तैयार है। हम ने उन्हें incentive देने के लिए cabinet level पर विचार किया। हम महसूस करते हैं कि अगर कोई आदमी बाहर से आ कर large-scale industrial unit लगाना चाहे तो उसे जगह की बहुत दिक्कत होती है। इसलिये हम ने फैसला किया है कि कोई भी large-scale unit पंजाब में आ कर किसी जगह लगाना चाहे सिवाए industrial areas के तो हम negotiated basis पर ज़मीन खरीदने की सहूलियात देंगे। स्पीकर साहिब, आप जानते हैं कि पंजाब में छः industrial areas हैं लुधियाना, जालन्धर, जमनानगर, सोनीपत, पानीपत और बहादुरगढ़। यहां

पर हम loans, raw material, electricity की सहूलियात देते हैं। इन के अलावा हमारी कोई स्कीम नहीं थी कि किसी को facilities दी जाएं। अब हम ने फैसला किया है कि negotiated basis पर ज़मीन ले कर देंगे। नई industries set up करने के लिये industrialists को जगह की बहुत दिक्कत दरपेश आती थी। वहां पर बिजली और transport का भी बन्दोबस्त करने का यत्न करेंगे।

दूसरी बात है बिजली के मुतअल्लिक। हाउस को पता है कि Finance Minister साहिब ने announce किया था कि जहां तक industry के लिये self-generated electricity का ताल्लुक है उस पर electricity duty नहीं लगाई जाएगी। इस के साथ साथ यह भी फैसला किया गया है कि जितनी भी self-generated electricity होगी उस पर आयंदा दस साल के लिये electricity duty नहीं लगाई जाएगी। (*cheers*)

इस के अलावा, स्पीकर साहिब, स्टेट गवर्नमैंट ने यह फैसला किया है कि आयंदा दस साल के लिये कोई भी नया टैक्स उस खाम माल पर नहीं लगाया जाएगा जो कि manufacturing process के तौर पर इस्तेमाल होता हो।

फिर, स्पीकर साहिब, purchase tax के मुताल्लिक कहा गया। इस बारे में मैं बता देना चाहता हूँ कि हमारी गवर्नमैंट ने बहुत अाहम फैसला किया है कि iron, steel, coal और lubricants पर purchase tax उड़ा दिया जाएगा। (*cheers*) Finance Minister साहिब इस के मुताल्लिक बाकायदा एक बिल ला रहे हैं और आप के सामने रखेंगे। इस पर मैम्बर साहिबान उस वक्त discussion कर सकते हैं। गवर्नमैंट की तरफ से फैसला हो चुका है। यह भी फैसला किया गया है कि साल 1958-59 यानी अप्रैल, 1958 से जुलाई, 1959 तक कोई purchase tax sports industries से नहीं लिया जाएगा। (*cheers*) Purchase tax के बाकी aspects बिल पर discussion के वक्त गौर किये जाएंगे। इस के साथ साथ एक और बहुत अाहम फैसला हम ने किया है कि जो आदमी बाहर से आकर पंजाब में large

1. p.m.

scale industries लगाएंगे उन्हें हम माली इमदाद भी देंगे। उस शक्ल में नहीं जैसा कि अब होता है। आप जानते हैं कि इस वक्त हम loans दे कर माली मदद करते हैं, खाह वे Government loans हों या financial corporation की तरफ से हों या और कोई हों। लेकिन अब गवर्नमैंट ने फैसला किया है कि जो भी large-scale industrial units यहां पर लगाएं उनमें एक भरोसा पैदा करने के लिये एक भरोसा जमाने के लिए कि गवर्नमैंट यहां पर large scale industry को invite कर के एक अच्छी तादाद में चालू किया चाहती है, जहां भी किसी case में मुनासब होगा बात-चीत करके State की तरफ से financial collaboration भी होगी। यानी उसमें state हिस्सेदार भी बन सकेगी। आप जानते हैं कि State की policy नहीं थी कि financial collaboration करे। आप सुन कर हैरान होंगे कि दूसरी पांच-साला plan में State की collaboration का छोटे मोटे कामों के लिए सिर्फ 5 लाख रुपया रखा गया था। अब State ने फैसला कर दिया है कि जो भी large scale units यहां पर लगाए, हमारे साथ

[उद्योग मंत्री]

बात चीत करे, जहां भी State Government मुनासब समझेगी, इसमें हमारी State participation होगी । इस सिलसिले में हमने एक और फैसला भी किया है। इस वक्त National Council of Applied Economic Research की तरफ से industrial survey जारी है। हमने उसको एक basis बनाने का फैसला किया है । उसको आधार बना कर हमारी industrial survey जारी रहेगी । जो उनकी recommendations होंगी उनको ले कर और State के दूसरे हालात को सामने रख कर State में किस तरह से हमारे resources हैं, वे State की industrial progress के लिये इस्तेमाल हो सकते हैं । उनकी बाकायदा planned project बना कर मुसलसल तौर पर उनको जारी रखने का फैसला किया है । इसके साथ हो सम्बन्ध रखने वाला फैसला यह हुआ, गवर्नमैंट की तरफ से Finance Minister साहिब ने कहा कि जो हमारा village industries board है उसके लिए जो Centre की तरफ से approved schemes हैं उनकी खरीदो-फरोख्त के लिए कोई purchase tax न लिया जाए । (*Cheers from Treasury Benches*) तो State Government ने ये 7 फैसले किए हैं industry को और incentive देने के लिए और industry को प्रोत्साहन देने के लिए । पहला यह कि गवर्नमैंट ने negotiated basis पर ज़मीन खरीद कर के देने का फैसला किया । बिजली देने के मुतािल्लक फैसला किया, इसी तरह financial collaboration के मुताल्लिक फैसला किया, कोई नया tax, raw material पे न लगने का फैसला किया, कुछ raw material पे जो purchase tax लगा है उसके छोड़ने के मुताल्लिक फैसला किया। मैं यह अर्ज़ करता हूँ कि ये बहुत अहम फैसले हैं जो State Government ने इस वक्त किए हैं और वे इसी गर्ज़ से किए हैं कि पंजाब में नई industry को invite करने के लिए incentive दे कर एक अच्छा वायुमण्डल पैदा किया जाए । मैं ने अर्ज़ किया था कि हम large-scale industry में काफी पीछे हैं । उसके लिए हमें कोई न कोई incentive देना है । कुछ ऐसा impression है जो हमारे देखने और सुनने में आया कि State Government की तरफ से कोई ऐसे अहम steps नहीं उठाए जाते जिन से कि large-scale industry को invite कर सके। उस impression को दूर करने के लिए और large-scale industry को बढ़ावा देने के लिए हम ने ये सारे फैसले किए हैं ।

अब मैं industrial areas के मुताल्लिक अपनी brief सी report पेश करता हूँ । मैं ने पहले industrial areas का ज़िक्र किया था । हमारे पंजाब में जो 6 industrial areas हैं उन्हों ने काफी अच्छी तसल्लीबख्श तरक्की की है । इस साल में इन 6 industrial areas में 316 नई factories लग चुकी हैं। उनमें से बहुत ज्यादा तादाद लुध्याना में लगी । लेकिन कुछ जालन्धर, सोनीपत, बहादुरगढ़ और जगाधरी में भी थोड़ी लगी हैं । इस तरह से हमारे industrial areas में इस वक्त 1,142 factories पहले ही काम कर रही हैं । हमारे 700

plots अभी बाकी हैं जो develop नहीं हुए हैं। उनके लिए मैं आप से प्रार्थना करूँगा कि हम इसके लिए बहुत keen हैं कि बाकी 700 plots भी बहुत जल्दी develop हो जाएं। उनमें industrial units लगें। उसमें अब कुछ दिक्कत है। जिन्हों ने plots allot करवाए हैं वे किसी वजह से बना नहीं सके— Profiteering motives हैं या कुछ और motives हैं। जो ऐसे plots न बनने वाले हों उनको हम resume करके भी यत्न करेंगे ताकि वे जल्दी से जल्दी develop हो जाएं। और हमें आशा है कि वे बाकी भी जल्दी develop हो सकेंगे ताकि ये तमाम industrial areas में जितने plots हैं पूरी हद तक develop हो कर काम करें। उनको खाम माल और बिजली वगैरह की जो facilities दी हैं मैं उनकी details में नहीं जाना चाहता क्योंकि time इतना नहीं है।

चंडीगढ़ Capital के मुताल्लिक भी कुछ मुख्तसिर तौर पर report पेश किया चाहता हूँ। आपको पता होगा कि अभी अभी 25 plots negotiations की बिना पर 25 industrialists को दिए हैं। हम ने यह incentive दिया है कि अगर वे अपने लिए हुए plot को एक साल के अन्दर २ factory लगा कर develop कर लेंगे तो हम उनको 25 फीसदी rebate भी देंगे। यह खुशी की बात है कि हम ने जितने plots दिए हैं उन में बहुत सी तादाद ऐसी है जहां factories बन रही हैं, लग रही हैं। हम आशा रखते हैं कि वे तमाम के तमाम 25 आदमियों को जो rebate का वायदा दिया था वे ले सकेंगे। मैं ने यह Capital के मुताल्लिक अर्ज़ किया। जल्द ही यहां antibiotics की एक बहुत बड़ी factory लग रही है। उसके साथ २ कुछ machine tools, बिजली का सामान, rolling mill, cycle hubs और freewheel की industrial units चण्डीगढ़ में लगेंगी।

Industrial Estates के मुताल्लिक भी कुछ कहना जरूरी है। मैं मुखतसिर तौर पर कहूँगा। लुध्याना में काम शुरू हो चुका है। 52 plots में factories बन चुकी हैं। उनमें से 44 factories allot हो चुकी हैं। उन में काम शुरू हो गया है। बाकी 8 department के supervisory staff के पास हैं। इस लिये सारे के सारे जितने plots हैं allot हो जाएंगे और उनमें काम शुरू हो जाएगा। 108 plots, और जैसा कि पहले अर्ज़ किया, मुकम्मल होने वाले हैं। जैसे वे मुकम्मल हो जाएंगे उनकी allotment वगैरह कर दी जाएगी। इसी तरह जहां २ industrial estates हैं—मालेरकोटला, बटाला, सोनीपत व नीलोखेड़ी में काम शुरू हो गया है। जमीन ले ली है। project scheme मुकम्मल हो चुकी है। Estimates बन चुके हैं; tenders वगैरह invite हो चुके हैं। जो industrial estates बनने वाली हैं उन जगहों पर वे भी अगले financial year के अन्दर २ बन जाएंगी।

आप इस बात को जान कर खुश होंगे कि बावजूद इस बात के इस साल बिजली की shortage रही हम ने तसल्लीबख्श तरक्की की; 400 नई units को नए connections दिए गए। उनको 8,500 horse power बिजली दी गई।

[उद्योग मंत्री]

इसी तरह से आप जानते हैं कि mineral resources के मुताल्लिक State Government की तरफ से कोई कदम नहीं उठाया गया था। उनकी investigation के लिये जो काम होता था, Central Government के Geological Department की तरफ से geological surveys होती थीं। अब State Government की तरफ से geological experts रखने का फैसला हुआ है। लेकिन अब State Government ने Geological Experts को employ करने का फैसला किया है ताकि जो हमारे mineral resources हैं उनका बाकायदा तौर पर survey हो सके और यह सोचा जा सके कि उनकी utilization किस तरह से की जा सकती है। मैंने पहले भी यह बात अर्ज़ की कि हमने तीन Highly qualified experts को रखने का फैसला किया हुआ है। जिसके लिये advertisement वगैरह हो चुकी है, जो कि हमारी industrial development के लिए guidance वगैरह देंगे।

पेश्तर इसके कि मैं और बातों का हवाला दूं, Scheduled castes और Scheduled Tribes की बाबत कुछ मुख्तसर तौर पर अर्ज़ कर देना ज़रूरी समझता हूँ। इस वक्त हमारे सूबा में 10 Industrial Training Centres work कर रहे हैं जिनमें १७२ हरिजन और Scheduled Caste लड़कों को training दी जा रही है। इस पर एक लाख 20 हज़ार रुपया खर्च आता है। वह आप जानते हैं कि पटियाला, कपूरथला, जींद, लोहारू, महेन्द्रगढ़, धनौला वगैरह में हैं। इसी तरह Scheduled Castes के 239 Members मुख्तलिफ mills और अदारों में training हासिल कर रहे हैं। विमुक्त जातियों के 26 मैम्बरों के लिए 4,100 रुपए के खर्च पर training का प्रबन्ध किया है। जो लड़के और लड़कियां हमारे Industrial Training Centres में training हासिल कर रहे हैं उन में Scheduled Castes और Scheduled Tribes के लिए admission की तादाद में 21% की reservation की हुई है। इस तरह यह सारी schemes कोई 18 लाख की बनती हैं जिनमें हरिजनों पर जो खर्च किया जाता है वह तकरीबन 3.7 लाख रुपया का बनता है। इसी तरह लाहौल और स्पीती के मुताल्लिक है। वहां पर हमने wool spinning and weaving के लिए, पशमीना की कताई, नम्दा की बुनाई और कशीदाकारी वगैरह पर जो खर्च करने का प्रबन्ध किया वह कोई पौने दो लाख के करीब है। यह मैंने मुख्तसर तौर पर उन activities की report आपके सामने रखी जो कि इस department की हैं।

अब मैं उन points को लेता हूँ जो कि यहा पर बहस के दौरान में कुछ मैम्बर साहिबान की तरफ से उठाए गए। टण्डन साहिब ने यह गिला किया कि जो मदद ज़रायत की development के लिए गवर्नमैंट ने की, उतनी industries के sphere में नहीं की। अगर तो वह सिद्धान्त यानी policy की बात करते हैं तो वह जानते होंगे कि पहले पलान के दौरान हमारा ध्येय ज़रायत को priority देने का रहा ताकि मुल्क की ज़रायती पैदावार को बढ़ावा दिया जाए। उसके बाद दूसरी पांच साला योजना

के अन्दर हमारा emphasis ज़रायत के साथ industries पर भी रहा। आइन्दा जो चीज़ होने वाली है, तीसरी पलान आप के सामने आएगी। इस बात से इनकार नहीं किया जा सकता कि जो देश की अर्थिक व्यवस्था है—Economy है उसको ठीक करने के लिए, अच्छी सतह पर लाने के लिए, मुल्क की आमदन बढ़ाने के लिए industries को बढ़ावा देना होगा। इसमें सन्देह की बात नहीं है।

शाड़ी इण्डस्ट्री के मुताल्लिक भी उन्होंने कहा। यह ठीक है कि पंजाब में इस इण्डस्ट्री को काफी अपनाया गया है। इस सिलसिले में जब भी कभी मौका मिलता रहा है, हम अपना point of view centre को देते रहे हैं और जो दिक्कतें हैं उनके सामने रखते हैं।

इसके अलावा Electricity duty के मुताल्लिक उन्हों ने फरमाया। कुछ फैसले जो हुए वह तो बता दिए गए हैं। उसके अलावा जो बातें हैं वह Finance Minister साहिब के ज़ेरे ग़ौर होंगी, मुनासिब वक्त पर उन पर discussion भी होगी और उसके बाद House को आगाह कर दिया जाएगा। इसके साथ उन्हों ने यह भी कहा कि जो thermal plants लगाएं उनके लिए liberal loans गवर्नमैंट की तरफ से दिए जाएं। यह बात पहले ही गवर्नमैंट के ध्यान में है और गवर्नमैंट ने पहले ही यह फैसला किया हुआ है कि जो लोग ऐसे plants लगाएं गवर्नमैंट उनको financial तौर पर liberally मदद देगी।

Industries और Labour के मुताल्लिक भी उन्होंने कुछ बातें कहीं। और खास तौर पर यह बात भी कही कि जो 10 लाख रुपया industrial मज़दूरों की, जो बिजली की वजह से बेकार हो गए, मदद के लिए गवर्नमैंट ने रखा है, वह बहुत कम है। हो सकता है कि यह कम हो। मैं नहीं कह सकता। लेकिन मुझे अभी २ Finance Minister साहिब ने बताया है कि अभी तक गवर्नमैंट के पास इस सम्बन्ध में कोई demand नहीं आई। यह आखिरी फैसला तो है नहीं। अगर ज़रूरत ज्यादा महसूस हुई और माँग ज्यादा आई तो गवर्नमैंट इस पर दुबारा सोच सकती है कि इस मद में और ज्यादा रुपया दिया जाए। लेकिन जैसा कि आप जानते हैं, यह loan है, कर्ज़ा है और वह सिर्फ उन्हीं को दिया जाना है जो कि इस वक्त लेना चाहते होंगे। यह किसी पर ठौंसा तो नहीं जा सकता। इसलिये अगर इसकी ज्यादा मांग आई तो Finance Minister साहिब इस बात पर विचार करेंगे।

एक बात और टण्डन साहिब ने कही जो कि बहुत मुनासब थी। इसपर पहले ही गवर्नमैंट ने विचार किया है। उन्होंने बताया कि जो Essentiality Certificates और कोटे वगैरह issue होते हैं उनकी बाबत काफी एतराज़ हुए हैं। इस House में भी होते हैं और बाहर भी होते हैं। ठीक है कि जो Essentiality Certificates issue होते हैं या जो कोटे sanction होते हैं कुछ percentage ज़रूर ऐसी निकलती होगी जो नामुनासिब होती हो, जायज़ न होती हो—नाजायज़ होती हो। इसके लिए उन्होंने यह बात कही कि कोई ऐसा ढंग निकाला जाना चाहिए जिससे ऐसे आदमी जो इस तरह से Essentiality Certificates या quotas हासिल करते हों और

[उद्योग मंत्री]
नाजायज़ तौर पर उनका इस्तेमाल करते हों उन्हें public के सामने लाया जाए। मैं आप के द्वारा उनको बता देना चाहता हूँ कि हमने पहले ही इस बात का फैसला कर रखा है कि इस सारी बात को, अपनी जो industries के सम्बन्ध में Advisory Committee है, उसके सामने रखेंगे। यह विचार इस वक्त हमारे सामने है। मैं नहीं कह सकता कि कल को वह हमें क्या मशविरा दें। लेकिन अगर उन्होंने approve किया और इसमें industries के लिए कोई खास नुक्सानदेह बात न हुई तो हमारा इरादा है कि जो भी Essentiality Certificates वग़ैरह हम issue करते हैं उनकी बाकायदा तौर पर list शाया करें—उसके लिए जैसा भी मुनासिब ढंग इशायत करने का ठीक समझें वह इस्तेमाल कर लें ताकि लोगों को पता लग सके कि फलां २ को फलां काम के लिए Essentiality Certificates वग़ैरह issue हुए हैं और अगर किसी ने उस मौका पर कोई मुनासब एतराज़ करना हो तो कर सके। इसलिए यह proposal पहले ही हमारे ध्यान में है और ज़ेरे ग़ौर है। लेकिन जैसा कि मैंने पहले अर्ज़ किया, इसका फैसला Advisory Committee के सामने रखकर ही करेंगे क्योंकि industries को view point समझने के बाद ही कोई फैसला करना मुनासिब बात होगी।

इस के अलावा उन्होंने एक और बात कही कि industry को develop करने के लिए political consideration नहीं लाई जानी चाहिए। मैं इस बात को बिल्कुल सिदकदिली से मानता हूँ और इस पर कोई दो राए पैदा होने का सवाल ही पैदा नहीं होता। उन्होंने Rita Sewing Machine की मिसाल लेकर बात कही। इस वक्त वह सारे वाकियात तो मेरे सामने नहीं हैं लेकिन जो कुछ मुझे ज़बानी तौर पर याद है; वह यह कि उन्होंने loan के लिए दो applications दे रखी थीं। एक State Government को और दूसरी किसी और जगह—ग़ालबन Industrial Finance Corporation को। Rules के मुताबक दो जगह applications नहीं चल सकती थीं। दूसरे, जहां तक ज़बानी तौर पर मुझे याद है, वह यह कि हम जो loans देते हैं वह small scale industries को देते हैं और जो Rita Sewing Machine Factory है वह Small Scale Industries की definition में नहीं आती।

अब अगर टण्डन साहिब यहां पर होते तो मैं उन्हें समझाता कि हमारा जो loan देने का system है वह कुछ regulate किया हुआ है। अगर थोड़े amount का loan हो तो वह गवर्नमैंट देती है और जो उस से ज़्यादा हद का loan हो तो उसे Punjab Finance Corporation देती है और अगर उस से भी ज़्यादा हो तो उस के लिए Central Government की तरफ से जो Industrial Finance Corporation बना हुआ है उस की तरफ से loan मिलता है। जहा तक मुझे याद है जितने loan के लिए उन्हों ने apply किया था उतना loan यह गवर्नमैंट एक

ही industry के लिए sanction नहीं कर सकती थी। बहरहाल वह दूसरी जगह मे ले सकते थे। तो इस में कोई politics की बात नहीं रह जाती।

चौधरी लहरीसिंह जी भी हाउस में नहीं बैठे हुए। उन्हों ने एक बहुत मुनासिब बात कही है कि rural areas का भी हमें ध्यान रखना चाहिए और वहां पर भी industries जारी करनी चाहिएं। मेरे पास वक्त इतना नहीं कि मैं सारी बातें कह सकूं। लेकिन इतना कहना चाहता हूँ कि उन की यह बात बड़ी मुनासिब है और गवर्नमैंट पहले ही इस बात से वाकिफ है। मैं इतना बता देना चाहता हूँ कि हमारा जो 3rd Five-Year Plan बनने वाला है उस में rural industries के लिए मुनासिब जगह होगी और उस period में हम ने कुछ rural industrial estates भी बनाने हैं जो कि इस बात को सामने रख कर किया जाएगा कि rural areas में cottage industries को बढ़ावा मिल सके। इस की तफसील में जाने के लिए अब मैं ज्याद वक्त नहीं ले सकता।

एक बात यहां पर और कही गई थी जो कि मिनिस्टरों को जो discretionary amount इस्तेमाल करने के लिए मिलता है उस के बारे में कही गई थी। अगर्चे इस चीज का industries की demand से कोई ताल्लुक नहीं है फिर भी क्योंकि इस के मुताल्लिक कुछ ग़लतफहमी पैदा हो सकती है इस लिए मैं थोड़ी सी position वाज़ेह कर देना चाहता हूँ। यह जो discretionary amount हरेक मिनिस्टर को मिलता होता है उस को यह सिर्फ development के कामों पर खर्च कर सकते हैं। मिसाल के तौर पर अगर कहीं पुली की ज़रूरत होती है और P.W.D. के महकमा की तरफ से उसे मंजूर कराने में देर लगती हो कोई मिनिस्टर देखता है कि यह ज़रूर बननी चाहिए तो वह इस fund में से बनवा सकता है। इसी तरह किसी स्कूल में कोई छोटा मोटा कमरा बनवा सकते हैं या किसी स्कूल को मुरम्मत पर खर्च कर सकते हैं जो कि department के ज़रिए कराने में ज़्यादा देर से हो और यह भी हो सकता है कि उस department के funds यह चीज़ न allow कर सकते हों और वह हो भी न सकता हो। यह बाकायदा मुनासिब तरीकों से खर्च किया जाता है और मुझे उम्मीद है कि मैम्बर साहिबान यह महसूस करेंगे कि यह provision बड़ी मुनासिब है।

फिर सरदार राम दयाल सिंह ने pig iron की कमी के मुताल्लिक कहा था। उस के जवाब में अर्ज़ करता हूँ कि पिछले साल कुछ कमी हुई थी। मैम्बर साहिब ने पूछा था कि State गवर्नमैंट ने इस के मुताल्लिक क्या किया है? यह बात ठीक है। इस के मुताल्लिक हम ने कोई एलान तो नहीं किया हुआ लेकिन जो इस industry वाले हैं वे जानते हैं कि जो shortage pig iron की हुई थी उस को हम ने solve कर लिया है। मैं ने इस बारे में भिलाई steel plant वालों से personal तौर पर बातचीत की थी और pig iron के dispatches बढ़वा लिए थे। और इस के नतीजे के तौर पर यह इतना आने लग गया कि अब यह कहने लग गए हैं कि अब यह ज्यादा आ गया है अब यह बन्द करवा दें वरना हमारे पास इतना रुपया ही नहीं कि हम इस की delivery भी ले सकें। कोई time आ जाता है जब कि railway के

[उद्योग मंत्री]
ज़रिया despatches पूरे न हो सकें और उस की वजह से यहां कुछ कमी महसूस होने लग जाये। इसी लिए यहां कुछ कमी आई थी लेकिन अब यह इतनी नहीं है। कभी २ यह चीजें हो जाती हैं पर उन का इन्तज़ाम फौरन कर लिया जाता है।

फिर उन्हों ने भिलाई के pig iron की quality के बारे में कहा कि 75 per cent तक वह खराब होती है और इस तरह से बहुत waste हो जाता है। स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करता हूँ कि ऐसी कोई बात नहीं है कि भिलाई के pig iron में कोई इतनी high percentage खराब हो जैसा कि उन्हों ने बताया है।

फिर इस के बाद उन्हों ने अपने हल्के की industrial estate की allotment की बात की है कि वह ठीक नहीं हुई। आज मैं ने अभी २ आप को बतलाया है कि ऐसी 44 units वहां पर थीं। आप की वाकफियत के लिए मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ कि इन की allotment के लिए बाकायदा तौर पर हम ने एक allotment committee बनाई है और उस में non-official element भी शामिल किया गया है। सब non-official मैम्बरों के नाम मुझे याद नहीं लेकिन इतना ज़रूर याद है कि उस constituency को represent करने वाले M.L.As ज़रूर उस कमेटी में थे और उस कमेटी ने बाकायदा तौर पर यह allotment की और उन्हों ने ही यह तमाम फैसला किया। मुझे तो कोई ऐसी शिकायत नहीं आई कि वहां पर allotment में कोई favouritism हुई है या nepotism की गई है। अगर कोई ऐसी बात कहते तो उस की enqniry करा लेते। जहां तक मुझे याद है उस कमेटी में दो local M.L.A's. थे। अब इस के बाद भी अगर यह कहा जाए कि उस में favouritism हुई है या nepotism हुई है तो ठीक न होगा। हमारे notice में तो कोई ऐसा instance नहीं आया। इस से आप समझ सकते हैं कि इस में कोई खास वज़न दिखाई नहीं देता।

एक बात उन्हों ने महसूल चुंगी के बारे में कही है कि बटाले में महसूल का rate कम है और लुधियाना में बहुत ज़्यादा है। इस बारे में मैं अर्ज़ करता हूँ कि Municipal Committees autonomous bodies होती हैं और सरकार उन के कामों में दखल नहीं दे सकती और सिर्फ advise कर सकती है। यह Municipal Committees का अपना काम होता है।

एक मैम्बर साहिब ने hand-loom rebate के बारे में बहुत ज़ोर दार बात कह कर पता नहीं कितना strong point बनाने का यत्न किया है। अब मैं सारे वाक्यात दुहरा तो नहीं सकता। सिर्फ इतना कहना चाहता हूँ कि February, 1956, की पहली fortnight में hand loom rebate का week मनाया गया था। उस के बाद जहां तक मुझे ज़बानी याद है 8 या दस दिन बाद गवर्नमेंट के notice में कुछ irregularities आईं और उस मामले की हमारा Vigilance Department enquiry कर रहा है। एक मैम्बर साहिब ने फरमाया है कि जो D.S.P. उस case की enquiry कर रहा है उसे दो या तीन बार यहां चण्डीगढ़ में बुलाया गया है और उसे कहा गया है कि वह enquiry को change कर दे जो किसी की मर्ज़ी के मुताबिक हो। मैं इस बात को मानता नहीं। अगर उन का इशारा मेरी ज़ात पर हो तो मैं वाज़ेह

[श्रीमती ओम प्रभा जन]

पर खर्च हो चुका है पर मुझे कहते हुए दुख होता है कि Education Department में बिल्कुल chaos and confusion छाया हुआ है। कभी Multipurpose Schemes की बात होती है, कभी Basic Industry की, गर्ज़ यह है कि experiment पर experiment होते चले जाते हैं और कोई decision नहीं होता। पिछले सालों में जो Education Department ने बड़े कदम उठाए हैं उन को मैं दो हिस्सों में बांटती हूं और Free Education और Provincialization of local body schools। Free education का नतीजा यह हुआ कि हमारे सामने एक भयंकर समस्या आ खड़ी हुई और वह है privately managed schools की। स्पीकर साहब, आजकल इन स्कूलों की हालत बहुत खराब है। वहां पर बच्चों को तालीम इस लिये नहीं मिल पाती क्योंकि उन के पास पैसा नहीं और वह फीस माफ नहीं कर पाते। इसलिये बच्चे गवर्नमेंट स्कूलों में आते हैं क्योंकि यहां पर तालीम मुफ्त हो गई है। लेकिन यहां भी हालत इसलिये खराब है क्योंकि लड़के ज्यादा हैं, स्टाफ कम है, accommodation कम है, हमारे स्कूलों के पास buildings नहीं है, science laboratories नहीं है, और न ही epuipment पूरा है। और इधर provincialization of local body schools हो जाने का नतीजा यह है हुआ कि गवर्नमेंट इतने बड़े बोझ को एकदम संभाल नहीं पाई। वहां की building, apparatus, furniture वगैरह की बात तो जाने दीजिए अभी तक गवर्नमैंट seniority का ही फैसला नहीं कर पाई है। Seniority का सवाल हमारी गवर्नमैंट के लिये, Education Department के लिये बड़ी सिरदर्दी है। तो मैं कहना चाहती हूं कि जिस डिपार्टमेंट पर 12 करोड़ रुपया खर्च किया जाए और वहां पर स्कीम्ज़, प्लैन्ज़ और Administration की हालत भी सही न हो तो पब्लिक को बड़ी मायूसी होती है। स्पीकर साहिब, अगर facts and figures देखें तो पता चलता है कि चंडीगढ़ में Education Directorate पर 11 लाख के करीब खर्च हो जाता है। लेकिन अभी तक हमारे ऐजुकेशन डिपार्टमेंट की working reports हमें नहीं मिली हैं। पिछले साल एक रिपोर्ट मिली जो सन् 1952-53 की थी। तो जनाब स्पीकर साहब, यह हालत है इस डिपार्टमेंट की जिस के लिये पिछले तीन-चार सालों में 40 करोड़ रुपया खर्च हुआ हो और इतना खर्च करने के बाद सूबे की लैजिस्लेचर को यह पता न चले कि वह रुपया कितने फायदे के लिये और efficiency से खर्च हुआ तो हद है इस के वर्किंग की और अभी तक न कोई Research Department खोला गया है जिसके लिये सारे देश भर में मांग है, और जो यह देख सके कि हमारी शिक्षा प्रणाली का क्या आधार हो और कैसा ढांचा हो। हमारी आज की ऐजूकेशन का ढांचा अंग्रेज़ी ज़माने का ढांचा है। मैं यह कहना चाहती हूं कि इस system में एक drastic change आनी चाहिए।

सैंट्रल गवर्नमैंट educational survey कर सकती है, और इसी तरह से University भी एक survey कर सकती है लेकिन primary और secondary ऐजूकेशन का क्या होना चाहिए इस के लिये अभी तक

पंजाब में ऐजुकेशन डिपार्टमेंट ने कोई भी ऐसा काम नहीं किया है, कोई ऐसी research नहीं की कि जिस से हम अपनी तालीम को ज्यादा constructive बना सकते।

स्पीकर साहिब, Second Five-year Plan में जो ऐजूकेशन डिपार्टमेंट का बजट बना वह 12 करोड़ का था जिस में से पहले साल में यानीसिर्फ first year of the plan में 66 लाख रुपया इस्तेमाल किया गया उस के बाद 1958-59 में 1 करोड़ 59 लाख इस्तेमाल किया गया और 1959-60 में यह बजट एकदम से कूद कर 3 करोड़ 32 लाख तक पहुंच गया यानी दुगने से भी ज़्यादा हो गया क्योंकि डर यह था कि plan schemes न चल सकने के कारण Planning Commission का डंडा सिर पर न आ जाए। और फिर भी प्लैन के आखिर में हम देखेंगे कि कोशिशों के बावजूद भी 3 करोड़ रुपया प्लैन बजट से कम इस्तेमाल हुआ। वज़ीर साहब उठ कर कहेंगे कि यह रुपया इसलिये कम खर्च हुआ क्योंकि प्लैन बजट में कमी करनी पड़ी और इस वजह से उन्हें कुछ स्कीम्ज़ छोड़नी पड़ी। लेकिन मैं कहना चाहती हूं कि ऐजुकेशन डिपार्टमेंट में planned schemes के अन्दर तकरीबन सारी schemes ऐसी ही थीं जिन के लिये सैंट्रल गवर्नमेंट से कहीं, 60 फीसदी और कहीं 80 फीसदी aid मिलती है। इसलिये बेहतर होता कि स्टेट गवर्नमेंट अपने शेयर का 30 या 40 फीसदी पैसा खर्च कर के 3 करोड़ की उन सारी स्कीम्ज़ को पूरा कर सकती और सैंटर की इम्दाद का पूरा फायदा उठाती। हमारी गवर्नमेंट के लिये ज़रूरी था कि सब अच्छी से अच्छी स्कीमें चालू कर के इस रुपए का इस्तेमाल किया जाता और lapse होने से इस रुपए को बचाया जाता और हमारे सूबे की तरक्की होती। अभी तक देखने में यह आया है कि हम best education promote करन में help नहीं कर सके। इधर एक बात और है, शहरों में (घंटी) लड़कियों के स्कूल बहुत कम हैं इसलिये free education में लड़कियों को बहुत कम हिस्सा मिल पाता है। पिछले दिनों चीफ मिनिस्टर साहब ने कहीं पर अपनी स्पीच करते हुए यह कहा था कि लड़कियों के लिये Higher Secondary तक free education करने की कोशिश हो रही है। इसलिये मैं उन्हें कहना चाहती हूं, स्पीकर साहिब, आप के ज़रिए कि वह इन मुट्ठी भर लड़कियों के लिये हायर सैकंड्री तक ऐजूकेशन ज़रूर free करें ताकि इस attraction से हमारी female education progress कर सके। (घंटी)

**श्री अध्यक्ष** : आप wind up करें। (Please wind up your speech.)

**श्रीमती ओम प्रभा जैन** : स्पीकर साहिब, 1958-59 में 1 करोड़ 59 लाख रुपया lapse हो गया जिस के लिये Secretary Finance, ने अपने memorandum में लिखा है कि non-implementation of certain schemes की वजह से यह lapse हुआ। स्पीकर साहब, यह बड़े दुख की बात है कि इतना रुपया लैप्स हो गया और Education Department कुछ नहीं कर सका। कुछ रुपया तो प्राइवेट स्कूलों को provincialize न करने के कारण हुआ। (घंटी) स्पीकर साहिब, मैं अब एक-दो मिनट ले कर खत्म कर दूंगी। अब मैं repairs की तरफ

[श्रीमती ओम प्रभा जैन]

आती हूं। इस में Education Department के अतिरिक्त मैं मानती हूं कि P.W.D. का भी हाथ है। Education Department अपनी तरफ से रुपया अलौट कर देता है और P.W.D. को उस के estimates बनाने के लिये कहता है। तो स्पीकर साहब, दफ्तरों में red-tapism की वजह से या वहां काम ज्यादा होने की वजह से estimates ही महीनों तक नहीं आ पाते हैं और हशर यह होता है कि पी० डब्लयू० डी० की सुस्ती के कारण ऐजुकेशन डिपार्टमेंट का sanctioned budget for building lapse हो जाता है।

**श्री अध्यक्ष** : अब आप जान गए कि मुझे क्यों सख्त होना पड़ता है? (Now the hon. Lady Member has understood as to why I have to adopt strict attitude.)

**श्रीमती ओम प्रभा जैन** : जनाब औरों को भी तो टाइम दिया है आपने एक दो मिनिट मुझे भी दे दीजिएगा। मैं आप के ज़रिए सरकार को यह कहना चाहती हूं कि जो यह रुपया lapse हो जाता है इस को lapse न होने देने के लिये और ऐजुकेशन तथा P.W.D. आपस में बैठ कर ऐसा करें कि रुपया भी न lapse हो और काम भी within time हो जाए। स्पीकर साहब, अपनी speech में वित्त मंत्री ने कहा कि उन्होंने 360 प्राइमरी स्कूल खोले हैं और उन में single teacher रखे गए हैं। सन् 1959-60 में सैंट्रल गवर्नमेंट ने unemployment को कम करने के लिये 1760 टीचर्ज रखने के लिये कहा जिस में सैंट्रल गवर्नमेंट का काफी शेयर होगा। इस लिये हमारी गवर्नमेंट ने यदि 360 नए स्कूल खोल दिये और उस में टीचर्स रख दिये तो यह हमारी सरकार के लिये कोई क्रैडिट की बात नहीं। यह तो काफी centrally-sponsored and aided scheme थी अगर हमारी गवर्नमेंट को अपना पैसा खर्च करना था और ऐजुकेशन के sphere को wider करना था तो वह स्कूल्ज़ upgrade करती और ज्यादा से ज्यादा स्कूलों में अगली क्लासिज़ खोलती। स्पीकर साहिब, पिछले साल और इस साल भी सैंट्रल गवर्नमैण्ट ने lady teachers के लिए गांवों में रिहायशी मकानों के लिये 3 लाख की एड दी। मुझे स्पीकर सहिब, इस सिलसिले में question का जवाब मिला है उस में लिखा है कि कितना कितना रुपया किस डिस्ट्रिक्ट में डी० सी० को दिया गया है। और यह भी लिखा है कि किसी डिस्ट्रिक्ट में 10, किसी में 12 और किसी में 18 मकान बनाने का इरादा है। लेकिन स्पीकर साहब, यह अभी तक नहीं मालूम कि कोई मकान अभी तक बना भी है या नहीं। मेरी अपनी प्राइवेट इत्तला है कि पूरी स्टेट में अभी तक शायद 8 एक मकान बने हैं। यह बड़े खेद की बात है कि जिस चीज़ के लिये एक बड़ी डिमांड हो जरूरत हो और जिस के लिये सैण्ट्रल गवर्नमेंट कभी 75 फीसदी और कभी सौ की सौ फीसदी तो वह स्कीम महज़ district level पर P.W.D. पंचायत और डी० सी० के co-operation न होने की वजह से linger on कर जाए।

स्पीकर साहिब, मुझे एजुकेशन को demand पर काफी कुछ कहना था लेकिन आप बार बार घंटी दे रहे हैं इसलिये बैठती हूं। धन्यवाद !

**श्री अध्यक्ष** : मुझे बड़ा अफसोस है कि आप के ऊपर कोई असर नहीं होता हालांकि मेरी घंटी कई बार बज चुकी है। अब आप यकीन जानिए जितना टाइम आप को दिया जाएगा उससे एक मिनिट भी ज्यादा नहीं बोलने दूंगा। यह आइंदा के लिये भी समझ लीजिए। मैं समझता था कि मैं ज्यादा सख्त हो जाता हूं लेकिन मैं आज बिल्कुल ठीक हूं।

आज जिस तरह से मैम्बर साहिबान ने Education Demand पर दिलचस्पी दिखाई है उस से मैं समझता हूं कि जो वक्त रखा गया है वह कम है। जब Industries और Agriculture की डिमांड ज़ेरेबहस थी तब भी मैं यह समझता हूं कि वक्त कम था, इसलिये मैं अपना inherent right exercise करता हूं और डेढ़ घंटा टाइम बढ़ाता हूं। इस टाइम में आप सब को accommodate करने की कोशिश करूंगा।

5 p.m.

पिछले सोमवार सब मेम्बरान के कहने पर Land Revenue की Demand को postpone कर के छुट्टी की गई थी। कल फिर यह postpone की गई थी। अब मैं किसी की कोई बात नहीं सुनूंगा और यह सोमवार को 9.30 या ज्यादा से ज्यादा 10 बजे रख ली जाएगी क्योंकि उस दिन Council की sitting नहीं है।

(I am very sorry to observe that in spite of the fact that the bell was sounded several times, it had no effect on the hon. Lady Member. Now the hon. Members may take it that whatever time is given to them, I will not extend it by a minute even. This may be understood to hold good for future also. I thought I was getting rather too strict. But today I feel that I am justified in adopting that attitude.

The way the hon. Members have evinced interest in the Education Demand, I feel the time allotted for this purpose is not sufficient. This was my feeling even when the Demands for Agriculture and Industries were under discussion. I, therefore, want to exercise my inherent right for the extension of time of the House and extend it by one-and-a-half hours. And I will try to accommodate all the Members during this period.

Last Monday at the request of all the Members the Demand relating to the Land Revenue was postponed and no meeting was held on that day. Yesterday it was again postponed. Now I shall not entertain any request for further postponement of this demand and it would be taken up on Monday, the 21st March, at 9.30 a.m. or 10.00 a.m. at the latest, because the Council is not meeting on that day.)

**बहुत से माननीय सदस्य** : 10 बजे ही ठीक है जी।

**Mr. Speaker** : All right.

**श्री राम प्यारा** : स्पीकर साहिब, General Administration के लिये सिर्फ एक दिन ही दिया गया था। उस के लिये भी और time दिया जाना चाहिए।

**श्री अध्यक्ष** : General Administration तो आप रोज discuss करते हैं। (The hon. Member discusses General Administration daily.)

**पण्डित भागीरथ लाल शास्त्री** (पठानकोट) : स्पीकर साहिब Education Minister साहिब की तरफ से मुख्तलिफ किसम की शिक्षा देने के लिये जो 12 करोड़ रुपए से ज्यादा रकम की मांग की गई है मैं उस के लिये उन्हें वधाई देना चाहता हूं। आज शिक्षा पहले से बहुत ज्यादा बढ़ी है और जो गरीब हरिजन या पिछड़े हुए लोग हैं उन के बच्चे और बच्चियां भी शिक्षा प्राप्त कर रहे हैं। इस बात के लिये मैं अपने Education Minister साहिब को फिर बधाई देता हूं। (*At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair.*) डिप्टी स्पीकर साहिब, शिक्षा के सम्बन्ध में दोनों पक्षों की तरफ से बहुत कुछ कहा जा चुका है। यह एक ऐसा subject है जिस में concrete suggestions देने चाहिएं, लेकिन opposition की तरफ से बजाए कोई suggestion देने के नुक्ताचीनी ही की गई है। हर बात की नुक्ताचीनी करना उन्होंने एक रिवाज सा बनाया हुआ है, और वह करते ही चले जायेंगे। शिक्षा के सम्बन्ध में दो-चार ज़रूरी बातें हैं जिन की तरफ मैं Minister साहिब का ध्यान दिलाना चाहता हूं। सब से पहली बात co-education के बारे में है। इस में कोई शक नहीं कि गांव और शहरों में co-education का बहुत प्रचार हुआ है। लेकिन उस के नतायज क्या होते हैं; इस बात की तरफ ध्यान देने की ज़रूरत है। हो सकता है कि co-educational school खोलने से Government का कुछ खर्च कम हो गया हो, teachers कम रखने पड़े हों और buildings ज्यादा न बनानी पड़ी हों लेकिन इस के जो defects हैं जिस ढंग से teachers पढ़ने वाली लड़कियों के साथ बरताव करते हैं उन की तरफ फौरी ध्यान देने की आवश्यकता है। डिप्टी स्पीकर, साहिब मैं आप के ज़रिए अपने इलाके की कुछ बातें कहना चाहता हूं। शाहपुर कण्डी के एक Government school के अन्दर, जिस में co-education थी, एक 12 साल की लड़की के साथ जो कुछ किया गया वह मैं यहां पर बयान नहीं करना चाहता। वह लड़की शर्म के मारे दरिया में आत्महत्या कर गई। यह इस co-education का नतीजा है। Government पता नहीं इस के बारे में क्या सोचती हो। लेकिन जो काम यह करना चाहते हैं उसे सम्भालना कैसे चाहिए यह सोचने की बात है। दुनिया के अन्दर बड़ी बड़ी बुरी चीज़ों को अच्छे तरीके से इस्तेमाल किया जाता है और लाभ उठाया जाता है। आप देखिए लोग संखिए को भी use करते हैं जो कि ज़हर है लेकिन उस से भी जीवन पैदा होता है। दो तीन दिन की बात है पठानकोट में मुझे एक सज्जन ने एक मास्टर की तरफ से एक लड़की के नाम लिखी हुई चिट्ठी दी। वह चिट्ठी primary school की 11 साल की लड़की को उस ने लिखी थी था जो मैं ने पढ़ी। उस चिट्ठी पर उस teacher के दस्तखत नहीं थे लेकिन वह उस की तरफ से ही लिखी हुई थी। मुझे पता लगा था कि वह और भी बहुत सी लड़कियों को ऐसे पत्र लिखता रहता है। वह पत्र मेरे पास है। मैं आप को पढ़ा सकता हूं। उसे House की Table पर रखना मैं मुनासिब नहीं समझता, इस तरह की आम बातें होती हैं। पिछले दिनों बटाले के अंदर ऐसे ही काम में एक मास्टर को जान से हाथ धोने पड़े। वह किसी लड़की को निकाल कर ले गया था या पता नहीं उस ने क्या किया था यह Government को मालूम होगा। ऐसे बहुत से cases हो रहे हैं।

**खान अब्दुल गफ़ार खां** : On a point of information, Sir. मैं यह पूछना चाहता हूं कि वह मास्टर साहिब जो खत लिखते थे कहीं वह खत लिखने का तरीका तो नहीं सिखाते थे।

**पण्डित भागीरथ लाल शास्त्री** : मालूम होता है कि आप भी ऐसे किसी स्कूल में मास्टर रहे हैं (हंसी)। तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि इस सह-शिक्षा के जो दुष्परिणाम निकलते हैं उन को भी ध्यान में रखने की भारी आवश्यकता है। अभी यहां पर बहन ओम प्रभा जी ने शिकायत की थी कि लड़कियों में शिक्षा बहुत कम है। मैं भी यही बात अनुभव करता हूं कि अभाव है और मैं यह निवेदन करना चाहता हूं कि लड़कियों की शिक्षा के बारे में दो बातें हैं। उच्च शिक्षा के लिए दो प्रकार की लड़कियां जाती हैं। कालिजों में ज्यादा तादाद में लड़कियां इस लिये नहीं जा रही हैं क्योंकि वहां पर उन के जीवन को खतरा रहता है। इन दो प्रकार की लड़कियों में से एक तो वह कालिजों में गई हैं जो कि कुछ forward block की कह देनी चाहिए (हंसी)। इन की तादाद बहुत थोड़ी है। दूसरे प्रकार की लड़कियां वह हैं जो सती साध्वी देवियां हैं और इन की तादाद बहुत ज्यादा है। यह अव्वल तो कालिजों में जाती नहीं हैं अगर थोड़ी बहुत जाती भी हैं तो बहुत डरी हुई और बहुत सहमी हुई जाती हैं क्योंकि co-education के भय से डरती हैं। मैं दावे से कह सकता हूं कि लड़कियों के लिये अगर जुदा कालिज खोल दिये जायें तो भारी तादाद में लड़कियां पढ़ने के लिये जाएंगी क्योंकि जितनी आज़ादी उन को वहां पर होगी वह इन कालिजों में इकट्ठे पढ़ने में नहीं है। इस लिये मैं अर्ज़ करूंगा कि इस बात की तरफ आप ज्यादा से ज्यादा ध्यान दें क्योंकि लड़के तो दूर २ जा कर भी पढ़ सकते हैं मगर लड़कियां नहीं जा सकती हैं। लड़कियों के जो स्कूल हैं उन को ज्यादा से ज्यादा grant मिलनी चाहिए और मैं यह कहूंगा कि 90 फीसदी grant उन को मिलनी चाहिए ताकि वे अच्छे तरीके से चल सकें (घंटी)। यहां हाउस में यह बात भी आई है कि पराइवेट स्कूलों की तरफ ध्यान नहीं दिया जा रहा है। मैं अर्ज़ करता हूं कि हाउस के दोनों तरफ से यह खुली आवाज़ आएगी कि इन स्कूलों की तरफ खास ध्यान होना चाहिए। अभी एक दोसत ने कहा था कि प्राइवेट स्कूलों को बन्द कर दो। अगर यह बात है तो मैं कहता हूं कि ज़रा बंद कर के तो देख लो शिक्षा चौड़ चौपट हो जाएगी। अगर एक साल के लिये बन्द कर दोगे तो तूफान आ जाएगा। कभी यह भी देखा है कि कितने बच्चे बच्चियां हैं जो वहां पढ़ रही हैं। कम से कम 60 फीसदी बच्चे उन स्कूलों में पढ़ते हैं। इस लिये उन की तरफ आप का ध्यान ज्यादा होना चाहिए। फिर यहां पर यह बात आई थी कि यह स्कूलों कालिजों में इतनी खराबी क्यों आ गई है कि हर तीसरे रोज़ वहां strikes होती हैं। पिछले दिनों नवां शहर में strike हुई, फिर जालन्धर में हुई और इसी तरह फिर पटियाला में हुई थी। मैं समझता हूं कि इस का सब से बड़ा कारण स्कूलों कालिजों में धार्मिक शिक्षा का न होना है। मैं अर्ज़ करूंगा कि मान लो कि किसी को किसी बात पर आपत्ति हो परन्तु जो महात्मा गांधी जी की प्रार्थना है उस पर किसी को एतराज नहीं, हिंदू, मुसलमान, सिख, पारसी, जैनी किसी को एतराज़ नहीं। उनकी प्रार्थना के अन्दर गीता भी होती थी, जपुजी साहिब भी था और दूसरी धार्मिक किताबें थीं जिन का वह प्रातः काल उठ कर

[पंडित भागीरथ लाल शास्त्री]

कीर्तन करते थे। वह जो शिक्षा है वह चरित्र निर्माण करने वाली है। महात्मा गांधी जी की शिक्षा यह थी।

'सत्यं वद, धर्मम्चर

यानी सच बोलो और धर्म पर आचरण करो।

मातृवत् परदारेषु

परधनम् लोष्टवत्

अपनी स्त्री को छोड़ कर तमाम दुनिया भर की बहू बेटियों को माता समझो और दूसरे के धन को मिट्टी समझो। कभी किसी को किसी प्रकार से न सताओ। अगर इस प्रकार की शिक्षा दी जाए तो आप देख लेना कि यह सब खराबियां दूर हो जाएंगी (घंटी)। एक बात कर के बैठ जाता हूं और वह यह है कि हमारा जिला गुरदासपुर बिल्कुल बार्डर पर है और बड़े हौसले से लोग वहां के बार्डर पर बैठे हुए हैं। उन के बारे में मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि वहां बारडर के छ: छ: मील के अन्दर जो स्कूल हैं उन में तमाम की तमाम फीसें माफ होनी चाहियें, वरना वह लोग जो अभी हिम्मत करके बैठे हैं वहां से भाग जायेंगे और वह जगहें खाली कर देंगे। यह कोई नई बात नहीं है पहले भी विदेशी गवर्नमैंट करोड़ों रुपए border areas पर खर्च किया करती थी। अब तो हमारी अपनी गवर्नमैंट है इस लिये इसे वहां के छ: छ: मील के अन्दर सकूलों में तमाम की तमाम फीसें माफ करदेनी चाहिएं ताकि वह स्कूल चल सकें और बच्चे तालीम पा सकें। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि अब थोड़े से लोग ही रह गए हैं जिन की फीसें माफ नहीं हैं। हरिजनों की फीसें माफ हैं और इसी तरह backward classes और दूसरी कुछ श्रेणियों की फीसें माफ हैं। मैं सरकार से अर्ज़ करूंगा कि अब थोड़े से लोग रह गए हैं उन को भी इस झंझट से निकाल दो और उन की भी फीसें माफ कर दो। हमारे नज़दीक जम्मू काशमीर में M. A. तक फीस माफ है इस लिये अगर ज्यादा नहीं कर सकते तो हमारे border के इलाके के लिये यह तो करो (घंटी)। मैं आखिर में यह निवेदन करूंगा कि प्राईवेट स्कूलों की तरफ जल्दी ध्यान दें वरना यह नहीं चल सकेंगे। इतना अर्ज़ करता हुआ मैं डिप्टी स्पीकर साहिब आप का शुक्रिया अदा करता हूं और आशा रखता हूं कि गवर्नमैंट प्राइवेट स्कूलों की तकलीफों को ध्यान में रखेगी।

**चौधरी लहरी सिंह** (गनौर) : डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं ज्यादा वक्त नहीं लेना चाहता क्योंकि और भी बहुत सारे मैम्बरान बोलना चाहते हैं इस लिये मैं सिर्फ दो बातें अर्ज़ करनी चाहता हूं। जहां तक मेरा ताल्लुक है और जहां तक मुझे मिनिस्टर साहिब से वास्ता पड़ा है मुझे कोई शिकायत इन से नहीं है लेकिन इस बजट को देखने से ऐसा मालूम पड़ता है कि या तो मिनिस्टर साहिब finance वालों से दब गए हैं या और कोई बात है। आज स्कूलों की हालत यह है कि कहीं staff नहीं है और जहां staff है वहां equipment नहीं है। आप हैरान होंगे कि इन कामों के लिये सैंट्रल गवर्नमैंट 50 फीसदी grant देती है लेकिन यह उसे भी नहीं ले रहे क्योंकि अपना 50 फीसदी खर्च नहीं करते। यह बात तो मैं बाद में बताऊंगा और सकूलों के लिये जो contingent fund वगैरह हैं उन की बात भी बाद में करूंगा लेकिन पहली बात तो यह है कि इन

तमाम स्कूलों की हालत देख कर तो यही मालूम देता है कि यह तो फिनांस मिनिस्टर साहिब से दब गए हैं और वह इन को दबा जाते हैं। दूसरी बात मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि तालीम के बारे में तो जो यह कर रहे हैं उस में आगे दौड़ और पीछे चौड़ वाली बात है। यह ठीक है कि शायद ही कोई ऐसा आदमी होगा जो इन को इस बात पर मुबारकबाद न दें कि यह अगले साल से आठवीं जमात तक मुफ्त तालीम दे रहे हैं। मैं कहता हूं कि यह मुबारक कदम है और मुफ्त तालीम होनी ही चाहिए। लेकिन थोड़ा सा हम गवर्नमैंट से यह अर्ज़ भी करना चाहते हैं कि आप और problem create न करो। मुझे खुशी है कि चीफ मिनिस्टर साहिब भी यहां मौजूद हैं और मैं उन से अर्ज़ करता हूं कि हम आप से पूरी तरह मुतफिक हैं कि आठवीं तक तालीम मुफ्त हो लेकिन थोड़ा सा उन प्राइवेट सकूलों की तरफ भी ख्याल कर लो। उन के उस्ताद बड़े २ काबिल हैं, उन की buildings और playgrounds बहुत बड़े २ हैं लेकिन आज उन की हालत यह हो गई है कि आठवीं जमात तक फीसें माफ होने की वजह से वहां कोई जाता नहीं है और वह स्कूल चलेंगे नहीं वह बेचारे भाग दौड़ भी बहुतेरी कर रहे हैं, चंदे भी इकट्ठे कर रहे हैं मगर अब पब्लिक चंदे भी नहीं देती हैं क्योंकि लोग समझते हैं कि अब तालीम जो मुफत हो रही है। अगर एक तरफ एक स्कूल में आठवीं तक फीस माफ है और उधर दो मील पर माफ नहीं है तो लोग तो वहां जायेंगे जहां उन को फायदा मिलेगा और वह उस स्कूल को ही भागते हैं। लेकिन वह स्कूल जो बहुत पुराना है, जिस ने पढ़ाई में record break किया है और जिस के बड़े २ काबिल टीचर्ज़ हैं और बड़ी २ buildings हैं वह खाली पड़ा है क्योंकि वहां फीस माफ नहीं है। पंजाब में इस वजह से आज त्राहि त्राहि हो रही है और पंजाब का कोई ऐसा हिस्सा नहीं होगा जहां शाम के वक्त लोग इकट्ठे हो कर इस बात का खर्चा न करते हों। मैं कहता हूं कि मेहरबानी कर के इस बात को भी हल करो कि वह सकूल जिन्हों ने पढ़ाई में record कायम किये हैं उन की बड़ी २ buildings हैं और बड़े काबिल टीचर्ज़ हैं..........

**मुख्य मंत्री** : वह सकूल ही दे दो इन को।

**चौधरी लहरी सिंह** : अरे बाबा ले लो हम तो चिल्ला रहे हैं कि इन को ले ही लो उजाड़ते क्यों हो। पब्लिक सारे सकूलों को देने के लिये तैयार है मैं हरियाणा नहीं कहता eastern districts ही कहता हूं और अंग्रेज़ों ने बड़ा अच्छा नाम रखा था मैं वहां के सारे के सारे सकूलों की गारंटी देता हूं कि आप उन सकूलों को ले लो। उन सकूलों के टीचर्ज़ बड़े काबिल और तजरुबेकार हैं उन को भी साथ ले लो। हम यहां तो यह सारी तारीफ कर जायेंगे लेकिन अगर ऐसा न हुआ तो लोग तो पूछेंगे कि यह तारीफ किस बात की कर आए हो। तो मैं अर्ज़ करता हूं कि इस बेचैनी को दूर करो। फिर एक और problem create हो गई है और वह यह है कि आपने आठवीं तक फीस माफ कर दी और इस वजह से लड़के उन सकूलों की तरफ भागे जा रहे हैं और उन सकूलों में लड़कों की तादाद बहुत बढ़ गई है। बैठने के लिये कमरे नहीं हैं। खैर कमरों को छोड़ो tents ही लगवा दो मगर वहां लड़कों की तादाद के मुताबिक staff नहीं है और न equipment है।

[चौधरी लहरी सिंह]

मैं यह फर्जी बात नहीं करता। मैं आप के बजट से दो lines पढ़ देता हूं :

" Staff to relieve congestion in Secondary Schools.

The enrolment in existing Government schools for boys in the State has considerably increased with the result that most of the schools are going understaffed......."

23 में लड़कियों के बारें में लिखा हैं ।

23"....that most of the schools are going understaffed."

चार लाख रुपया लड़कों और लड़कियों के लिए secondary system रायज करने के लिये स्टाफ के लिये दिया है। मैं पूछता हूं कि आप का क्या खर्च होना था। जब 50 प्रतिशत centre ने देना था तो अगर चार लाख की जगह आठ लाख हो जाता तो क्या नुकसान था। एक तरफ M.L.A.s चिल्लाते हैं कि स्कूलों में स्टाफ नहीं है और दूसरी तरफ 4 लाख की provision की जाती है जब कि 50 प्रतिशत Central Government ने देना है। मैं समझता हूं कि यह बजट बनाने में कमज़ोरी है। मैं चीफ मिनिस्टर साहिब से कहूंगा कि स्कूलों को चमका दो। अगर नहीं चमकायेंगे, इस मामले में सख्ती नहीं करेंगे, स्टाफ की हालत को बेहतर नहीं करेंगे तब तक हमारे स्कूलों की हालत बेहतर नहीं होगी। यह ठीक है कि आप ने नेक कदम उठाया है लेकिन जब सेन्ट्रल गवर्नमेंट ने आधा खर्च देना हो और फिर भी आप चुप बैठ जाएं, यह बात कुछ समझ में नहीं आती। दूसरी चीज मैं colleges के बारे में अर्ज करना चाहता हूं कि इन के लिये चार लाख दिया है जब कि 50 प्रतिशत सेंट्रल गवर्नमेंट ने देना है और colleges की हालत यह है कि understaffed हैं :

(4) "....Besides, the enrolment in colleges has also increased considerably with the result that most of the colleges are going understaffed....".

इसी तरह से item No. 5 है। इस में एक लाख लिख दिया है। लिखते हैं कि सारे गवर्नमेंट कालजों के principals ने शिकायत की। लफज़ "quite" शायद इस लिये लिख दिया कि मंजूर कर दें।

(5) " The initial grants sanctioned for these colleges for the purchase of library books, science apparatus, general equipment, furniture, etc., has been found quite insufficient ......the principals of all the Government Colleges are, therefore, making pressing demands for additional special grants for the purchase of furniture and equipment."

इस तरह से एक लाख दे कर टाल दिया। आप हालात देख लें। शर्म आती है बताते हुए कि एक लाख सारे colleges के लिए दिया है और उधर स्टाफ के लिए quite insufficient और 'most' का लफ्ज इस्तेमाल किया है वहां चार लाख दिया है। इसलिए मैं आप से कहूंगा कि मेहरबानी कर के आप Finance Minister साहब के साथ बैठ कर इस मामले पर विचार करें।

दूसरी बात मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि वज़ीफों के इम्तिहान में नक्ल होती है। दसवीं के इम्तिहान में नक्ल होती है। इस तरह की कुरप्शन इस महकमा में चल रही है। आप D.I. से पूछ लें। उन्होंने मुझे खुद कहा कि 14 वज़ीफे मिले 11 पास हुए। जब

teachers की यह हालत हो जाए कि वे पर्चे निकलवाएं, नक्ल लगवाएं तो आप अन्दाज़ा लगा सकते हैं कि किस तरह की corruption इस महकमा में चल रही है। स्कूलों में teachers वक्त पर नहीं आते। आप surprise visit कर के देख लें, पढ़ाने वाली लड़कियां वक्त पर नहीं आतीं। मैं समझता हूं कि स्कूलों पर extremely loose control चल रहा है। इस की वजह या तो यह है कि D.I. डरता है या Inspectors कमज़ोर हैं। इस लिए इस बात को देखने की ज़रूरत है कि administration में खराबी की क्या वजह है।

ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ (ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ, ਜਨਰਲ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅਜ education ਦੀ demand ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਪੇਸ਼ ਹੈ। ਇਹ ਠੀਕ ਹੈ ਕਿ ਖਰਚ ਵਧ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਲੇਕਿਨ ਮੈਂ ਆਪ ਦੀ ਤਵਜੁਹ ਇਸ ਗੱਲ ਵਲ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ 12,32,56,000 ਰੁਪਿਆ ਮੰਨਜ਼ੂਰ ਕੀਤਾ ਹੈ। ਇਸ ਬਾਰੇ ਮੈਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਸੁਣਾਦਾ ਹਾਂ :

> "An outlay of Rs 12,32.56 lakhs has been provided in the State Second Five-Year Plan for development of various educational schemes. An expenditure of Rs 2,93.54 lakhs has been incurred during the first three years of the Plan. A budget provision of Rs 3,23.11 lakhs has been made for the year 1959-60, a major portion of which is proposed to be spent on revision of salary scales of teachers of the provincialised local bodies schools as to bring them at par with scales obtaining in Government institutions. This budget provision has, however, been revised to Rs 3,19.69 lakhs against which an expenditure of Rs 87.87 lakhs has been incurred during the current year up to the end of December, 1959. The total expenditure on education from April 1956 to December, 1959 has thus risen to Rs 3,81.41 lakhs."

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, 12,32,00,000 ਰੁਪਿਆ ਪੰਜਾਂ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ ਖਰਚ ਕਰਨ ਲਈ ਮੁਕਰਰ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਲੇਕਿਨ ਪੌਣੇ ਚਾਰ ਸਾਲਾਂ ਵਿਚ 3,83,00,000 ਰੁਪਿਆ ਖਰਚ ਹੋਇਆ। ਬੜੇ ਅਫਸੋਸ ਦੀ ਗੱਲ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਰੁਪਿਆ ਸੀ ਔਰ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ teachers ਦੀਆਂ ਤਨਖਾਹਾਂ ਦਾ ਝਗੜਾ ਸੀ, ਸਕੂਲਾਂ ਦੀ ਮਰੰਮਤ ਦਾ ਸਵਾਲ ਸੀ ਲੇਕਿਨ ਫੇਰ ਵੀ department ਖਰਚ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਿਆ। ਅਗਰ ਰੁਪਏ ਦੀ ਕਮੀ ਦੀ ਵਜ੍ਹਾ ਨਾਲ ਸਕੀਮਾਂ ਰੁਕ ਜਾਣ ਤਾਂ ਗੱਲ ਸਮਝ ਆ ਸਕਦੀ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਰੁਪਿਆ ਮੰਜ਼ੂਰ ਹੋ ਕੇ ਵੀ ਖਰਚ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਤਾਂ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਸਾਡੀ ਸਮਝ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਆਈ।

ਪੌਣੇ ਚਾਰ ਸਾਲ ਵਿਚ 30 per cent ਤੇ ਸਵਾ ਚਾਰ ਸਾਲ ਵਿਚ 70 per cent ਖਰਚ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਇਸ ਤੋਂ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਲਾਉ ਕਿ ਇਸ ਵੇਲੇ Department ਦੀ position ਕੀ ਹੈ। ਮੇਰਾ ਸਬੰਧ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿਚ Educational Institutions ਨਾਲ ਬਹੁਤ ਹੈ ਤੇ ਬਾਕੀ ਦੀਆਂ Districts ਦੀਆਂ institutions ਨਾਲ ਵੀ ਸਬੰਧ ਹੈ। ਪਿਛਲੇ ਸਾਲ 1959 ਦੀ grant ਬਾਰੇ ਸੈਕ੍ਰੇਟਰੀ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਦਸਖਤ 31 ਮਾਰਚ ਨੂੰ ਹੋਏ ਕਿ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਪੁਜ ਜਾਏ ਪਰ ਚੂੰਕਿ ਉਹ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਦੂਜੇ ਸ਼ਹਿਰਾਂ ਵਿਚ ਸਜਾਣੀ ਸੀ ਇਸ ਲਈ ਉਹ order 31 ਮਾਰਚ ਤਕ ਸਾਰਿਆਂ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਨਾ ਪੁਜ ਸਕਿਆ। ਉਹ grant ਇਸ ਕਾਰਨ lapse ਹੋ ਗਈ ਤੇ privately-managed

[ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ]

school starve ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ । ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਬਗੈਰ exaggeration ਦੇ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ D.A.V. High School, Hoshiarpur ਵਿਚ funds ਦੀ ਬਹੁਤ ਕਮੀ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਸ ਕਾਰਨ ਪਹਿਲੇ ਇਹ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਕਿ Primary Schools ਤੋੜ ਦਿਤੇ ਜਾਣ ਕਿਉਂਕਿ Managing Committee ਨੂੰ ਘਾਟਾ ਪੈ ਰਿਹਾ ਹੈ ਪਰ ਬਾਅਦ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਇਸ ਗੱਲ ਤੇ ਵਿਚਾਰ ਕੀਤਾ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ position ਖਰਾਬ ਹੋ ਜਾਏਗੀ । ਇਸ ਲਈ classes ਦੇ ਕੁਝ section ਉੜਾ ਦਿਤੇ ਜਾਣ । ਇਸ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ privately-managed schools ਨੂੰ ਗਾਲੀਆਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ ਕਿ ਉਹ ਫਿਰਕਾਦਾਰੀ ਦੀ ਹਵਾ ਫੈਲਾਉਂਦੇ ਹਨ । ਅਜ Kerala ਦੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਸਕੂਲ ਸਾਂਭਣ ਤੋਂ ਇਨਕਾਰ ਕਰ ਦਿਤਾ ਹੈ । ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ D.A.V. Schools, Sanatan Dharam Schools, Khalsa institutions ਜਿਨੀਆਂ ਵੀ ਹਨ ਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ financial aid ਦਿਤੀ ਜਾਏ ਤਾਂ ਉਹ ਆਪਣੀਆਂ institutions ਸਾਂਭਣ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਹਨ ਵਰਨਾ ਨਹੀਂ । ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ private institutions ਦੇ ਚੰਗੇ ਕੰਮਾਂ ਦੀ ਸ਼ਲਾਘਾ ਕਰੇ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਲਾਲਾ ਲਾਜਪਤ ਰਾਏ ਵਰਗੇ ਦੇਸ਼ ਭਗਤ ਪੈਦਾ ਕੀਤੇ ਪਰ ਅਜ ਇਹ ਸ਼ਲਾਘਾ ਕਰਨ ਦੀ ਬਜਾਏ ਇਨ੍ਹਾਂ institutions ਨੂੰ ਨਿੰਦਦੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਬੇਸ਼ਕ ਸਾਰੇ private schools ਆਪਣੀ ਤਹਿਵੀਲ ਵਿਚ ਕਰ ਲਏ ਪਰ ਜਿੰਨੀ ਦੇਰ ਇਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਸੰਭਾਲਦੀ ਉਤਨੀ ਦੇਰ ਤਾਂ ਇਸ ਨੂੰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਤਾਰੀਫ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਜਿੰਨਾ staff ਕੰਮ ਕਰਦਾ ਹੈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮੁਨਾਸਿਬ ਤਨਖਾਹਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਜਾਣ ਤਾਂ ਜੋ ਉਹ starve ਨਾ ਕਰਨ । ਮੈਂ ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਤੁਹਾਨੂੰ D.A.V. High School, Hoshiarpur ਦੀ ਮਿਸਾਲ ਦਿੰਦਾ ਹਾਂ । ਉਸ ਸਕੂਲ ਦੇ teachers ਨੇ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਕਿ ਅਸੀਂ private classes school hours ਦੇ ਬਾਅਦ ਲਗਾਵਾਂਗੇ ਤੇ ਜਿੰਨਾ ਰੁਪਿਆ ਫੀਸਾਂ ਦਾ ਆਵੇਗਾ ਉਸ ਨਾਲ ਸਕੂਲ ਦਾ ਘਾਟਾ ਪੂਰਾ ਕੀਤਾ ਜਾਏਗਾ ਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਕੂਲ ਨੂੰ ਜਾਰੀ ਰਖ ਸਕਾਂਗੇ । ਇਹ ਕਾਰਨ ਹੈ ਕਿ ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਵਿਚ ਸਭ ਤੋਂ ਵਡਾ ਸਕੂਲ 50-60 ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਚਲਿਆ ਆ ਰਿਹਾ ਹੈ ਤੇ ਬੰਦ ਨਹੀਂ ਹੋਇਆ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਈਸਾਰ ਦੇ ਜਜ਼ਬੇ ਦੀ ਤਾਰੀਫ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਅਗਲੇ ਸਾਲ ਇਸ ਉਤੇ ਕੀ ਆਫਤ ਆਉਣੀ ਹੈ ਤੇ ਕਿਹੜੇ ਕਿਹੜੇ teachers ਨੂੰ ਜਵਾਬ ਮਿਲਦਾ ਹੈ । Privately-managed ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ teachers ਦੀ service secure ਨਹੀਂ । ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਨਿਯੰਤਰਣ ਰਖਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ grants ਬਾਕਾਇਦਾ ਤੌਰ ਤੇ ਮਿਲਦੀਆਂ ਜਾਣ ਇਸ ਵੇਲੇ ਅਜੀਬ ਗੱਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਪਿਛਲੇ ਢਾਂਚੇ ਨੂੰ ਤੋੜ ਰਹੀ ਹੈ ਤੇ ਨਵਾਂ ਢਾਂਚਾ ਕੋਈ ਤਿਆਰ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੀ । Higher Secondary Schools ਬਣ ਚੁਕੇ ਹਨ ਪਰ ਨਾਲ ਹੀ ਇਹ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ Matriculation Schools ਦਸ ਸਾਲ ਤਕ ਹੋਰ ਰਹਿਣਗੇ । ਜਿੰਨੇ Higher Secondary Schools ਬਣੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰਿਆਂ ਨੇ ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਹਨ ਕਿ ਉਹ revert ਹੋਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਨ । ਹੁਸ਼ਿਆਰਪੁਰ ਜ਼ਿਲੇ ਵਿਚ ਇਕ D.A.V. Higher Secondary School ਹੈ ਤੇ ਇਕ Sanatan Dharam Higher Secondary School ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੋਹਾਂ ਨੇ

ਦਰਖਾਸਤਾਂ ਦਿਤੀਆਂ ਨੇ ਕਿ ਅਸੀਂ revert ਹੋਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ। ਇਕ ਪਾਸੇ ਤੇ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੇ ਫੈਸਲਾ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ Higher Secondary Schools ਬਣਾਏ ਜਾਣ ਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਇਹ ਕਿਹਾ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ Matriculation Schools 1970 ਤਕ ਕਾਇਮ ਰਹਿਣਗੇ। ਪਿਛੇ ਜਿਹੇ ਫੇਰ Assistant Registrar ਦਾ ਬਿਆਨ ਛਪਿਆ ਸੀ ਕਿ ਦੋ ਤਿੰਨ ਸਾਲ ਦੇ ਬਾਅਦ ਸਾਰੇ School Higher Secondary Schools ਵਿਚ convert ਕਰ ਦਿਤੇ ਜਾਣਗੇ। Education Department ਦੀ ਇਤਨੀ inconsistent policy ਹੈ। ਬੱਚਿਆਂ ਦੇ ਵਾਲਦੈਨ ਵਾਸਤੇ ਇਕ ਮੁਸੀਬਤ ਪੈਦਾ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣਿਆਂ ਬੱਚਿਆਂ ਨੂੰ Matriculation Standard ਤਕ ਕਰਵਾਉਣ ਜਾਂ Higher Secondary Schools ਵਿਚ ਦਾਖਲ ਕਰਵਾਉਣ। ਜੇ matriculation ਸਕੂਲ 1970 ਤਕ ਚਲਣੇ ਹਨ ਤਾਂ ਜਿਤਨੇ ਵੀ Higher Secondary Schools ਹਨ ਉਹ fail ਹੋ ਜਾਣਗੇ। ਕੋਈ ਵੀ ਵਾਲਦੈਨ ਆਪਣੇ ਬਚਿਆਂ ਨੂੰ Higher Secondary Schools ਵਿਚ ਦਾਖਲ ਕਰਾਉਣਾ ਪਸੰਦ ਨਹੀਂ ਕਰਨਗੇ ਕਿਉਂਕਿ matric ਕਰਾ ਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਲੜਕੇ colleges ਵਿਚ ਦਾਖਲ ਹੋ ਸਕਦੇ ਹਨ। ਜਿਥੇ Higher Secondary Schools ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਵਿਚ ਜ਼ਿਆਦਾ trained Professors, fully equipped laboratories ਦੀਆਂ ਸਹੂਲਤਾਂ ਮਿਲਣਗੀਆਂ। ਕਿਹੜੇ ਵਾਲਦੈਨ ਗੁਆਰਾ ਕਰਨਗੇ ਕਿ ਉਹ ਆਪਣੇ ਬੱਚਿਆਂ ਨੂੰ ਗਿਆਰਵੀਂ ਕਲਾਸ ਤਕ Higher Secondary ਵਿਚ ਤਾਲੀਮ ਦਿਵਾ ਸਕਣ ਜਿਥੇ ਚੰਗੇ teachers ਨਹੀਂ ਅਤੇ science ਦਾ ਸਾਮਾਨ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ। ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ Higher Secondary Schools ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਣਗੇ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਸੁਝਾਵ ਦਿਆਂਗਾ ਕਿ ਜੇ matriculation ਦੇ ਸਕੂਲ 1970 ਤਕ ਕਾਇਮ ਰਹਿਣੇ ਹਨ ਤਾਂ Higher Secondary ਦੇ ਗਿਆਰਵੀਂ class ਦੇ students ਨੂੰ ਕਾਲਜ ਵਿਚ ਦਾਖਲ ਹੋਣ ਦੀ ਇਜਾਜ਼ਤ ਦਿਤੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ।

ਇਸ ਦੇ ਅਲਾਵਾ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਤੁਹਾਡਾ ਧਿਆਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਇਕ ਦੋ items ਵਲ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਸਰਦਾਰ ਪਰਤਾਪ ਸਿੰਘ ਕੈਰੋਂ ਦੇ ਇਕ ਆਦਮੀ ਨੇ ਅਖਬਾਰਾਂ ਵਿਚ ਛਾਪੀਆਂ ਹਨ। ਅਸੈਂਬਲੀ ਦੇ ਕੁਝ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੇ ਵੀ ਇਸ ਦੇ ਮੁਤੱਲਕ ਇਥੇ ਜ਼ਿਕਰ ਕੀਤਾ ਸੀ।

**Mr. Deputy Speaker** : No such remarks please. How can the hon. Member presume this ?

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, Education Department ਦੇ ਮੁਤੱਲਕ ਦੋ ਤਿੰਨ ਚੀਜ਼ਾਂ ਅਖਬਾਰ ਵਿਚ ਛਪੀਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਲ ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਾ ਧਿਆਨ ਦਿਵਾਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ।

**Mr. Deputy Speaker** : I order that these remarks be expunged from the proceedings of the debate. How can the hon. Member make such a presumption ?

**ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ** : ਇਹ ਮਸਲਾ ਅਗੇ ਵੀ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਆ ਚੁਕਿਆ ਹੈ।

**Mr. Deputy Speaker** : Order please.

ਚੌਧਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ : ਮੈਂ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਨੂੰ ਹਾਊਸ ਦੀ Table ਤੇ ਰਖਦਾ ਹਾਂ । ਇਸ ਦੀ enquiry ਕੀਤੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ [ਅਵਾਜ਼ਾਂ : ਇਸ ਦਾ Heading ਤੇ ਪੜ੍ਹ ਕੇ ਸੁਣਾ ਦਿਉ] ਇਸ news ਦਾ Heading ਹੈ—

Revolting Scandal in Punjab Education Department unearthed—Dead man made the scapegoat.

ਇਕ ਲਖ ਤੇ ਕੁਝ ਹਜ਼ਾਰ ਰੁਪਏ ਦਾ ਸਾਮਾਨ ਇਕ ਸਕੂਲ ਵਾਸਤੇ ਖਰੀਦਿਆ ਜਾਣਾ ਸੀ ਪਰ ਉਹ ਸਾਮਾਨ ਅਸਲ ਵਿਚ ਖਰੀਦਿਆ ਨਾ ਗਿਆ । ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਉਸ ਸਕੂਲ ਵਿਚ ਨਵਾਂ Headmaster ਆਇਆ ਤਾਂ ਉਸ ਵੇਲੇ ਉਸ ਨੇ ਪੁਛਿਆ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਸਾਮਾਨ ਇਸ ਸਕੂਲ ਵਾਸਤੇ ਮਨਜ਼ੂਰ ਹੋਇਆ ਹੋਇਆ ਹੈ ਉਹ ਕਿਥੇ ਹੈ ਪਰ ਉਹ ਨਾ ਮਿਲ ਸਕਿਆ । Final stage ਤੇ ਇਹ case ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ hush up ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਕਿ ਇਸ ਦੀ ਜ਼ਿਮੇਦਾਰੀ ਉਸ ਕਲਰਕ ਤੇ ਸੀ ਜਿਹੜਾ ਸ਼ਿਮਲੇ ਬਦਲ ਗਿਆ ਤੇ ਉਥੇ ਮਰ ਗਿਆ ਹੈ । ਜਨਾਬ ਦੂਜਾ case ਇਹ ਹੈ—

Office on fire one day before the inspection of accounts—Another terrible scandal in Punjab Education Department.

ਏਸ ਦੇ ਵਿਚ ਇਹ ਹੈ ਕਿ department ਦੀ inquiry ਹੋਣ ਲੱਗੀ, ਉਸ ਦੇ accounts ਦੀ checking ਹੋਣ ਲੱਗੀ, ਜਿਸ ਦਿਨ checking ਲਈ ਆਦਮੀਆਂ ਨੇ ਜਾਣਾ ਸੀ ਉਸ ਤੋਂ ਇਕ ਦਿਨ ਪਹਿਲਾਂ ਅੱਗ ਲੱਗ ਜਾਂਦੀ ਹੈ, ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਿ ਹਿਮਾਚਲ ਦਾ ਦਫਤਰ ਜਲ ਗਿਆ ਸੀ । ਇਹ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ report ਹੈ । ਜਿਸ ਦਿਨ inquiry ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਜਾਣਾ ਹੋਵੇ ਯਾ accounts checking ਕਰਨ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਜਾਣਾ ਹੋਵੇ, ਇਕ ਦਿਨ ਪਹਿਲਾਂ ਅੱਗ ਲੱਗ ਜਾਂਦੀ ਹੈ । ਉਹ ਮਾਮਲਾ ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਦੀ inquiry ਕਰਵਾਈ ਜਾਏ । ਇਹ ਮੈਂ Table of the House ਤੇ ਰਖਦਾ ਹਾਂ ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਹ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜਿੰਨੀਆਂ policies ਹਨ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਗ਼ੌਰ ਕਰਨ । ਲਾਲਾ ਜਗਤ ਨਾਰਾਇਣ ਹੋਰਾਂ ਨੇ ਸਹੀ ਕਿਹਾ ਸੀ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਲੜਕੇ Higher Secondary ਸਕੂਲ ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਦੇ ਹਨ ਜਦੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਪਿਤਾ ਦੀ ਬਦਲੀ ਅਜਿਹੇ ਥਾਂ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਜਿਥੇ higher secondary ਸਕੂਲ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਉਹ ਕੀ ਕਰਨਗੇ । ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜਦੋਂ ਹਾਈ ਸਕੂਲ ਵਾਲੇ ਲੜਕੇ ਦੇ ਬਾਪ ਦੀ ਤਬਦੀਲੀ ਅਜਿਹੇ ਥਾਂ ਤੇ ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਜਿਥੇ ਸਿਰਫ Higher Secondary ਸਕੂਲ ਮੌਜੂਦ ਹੈ ਤਾਂ ਉਹ ਕੀ ਕਰੇਗਾ । Education ਦੀ ਪਾਲਿਸੀ ਤੇ ਪੂਰੇ ਤੌਰ ਤੇ ਸੋਚ ਵਿਚਾਰ ਕਰਕੇ ਇਸ ਨੂੰ set ਕੀਤਾ ਜਾਏ । ਇਹ ਨਹੀਂ ਕਿ ਥੋੜੀ ਜਿਹੀ ਚੀਜ਼ ਇਸ ਸਾਲ ਕਰ ਦੇਈਏ । ਅਤੇ ਅਗਲੇ ਸਾਲ ਉਸ ਨੂੰ ਵਾਪਸ ਲੈ ਲਈਏ, direct method ਫੇਰ revert ਕਰ ਦਈਏ । ਬਾਕੀ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੀਆਂ ਬੋਲੀਆਂ ਦੀ ਵਰਣਮਾਲਾ ਬੜੇ ਠੀਕ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਹੈ । Education Department ਵਾਲੇ ਏਥੇ direct method ਵੇਖਦੇ ਹਨ । ਅੰਗ੍ਰੇਜ਼ੀ ਦਾ system ਹਿੰਦੀ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਦੇ ਸਿਸਟਮ ਨਾਲੋਂ different ਹੈ । ਉਹ ਏਥੇ direct method ਸ਼ੁਰੂ ਕਰ ਦਿੰਦੇ ਹਨ । ਜਿਸ ਵੇਲੇ ਵੇਖਦੇ ਹਨ ਕਿ ਬੱਚਿਆਂ ਨੂੰ ਸਾਲ ਸਾਲ ਪੜ੍ਹਨ ਦੇ ਬਾਅਦ ਕਾਇਦਾ ਵੀ ਨਹੀਂ ਆਇਆ, ਉਹ ਹਾਲੇ ਕਾਇਦਾ ਵੀ ਨਹੀਂ ਮੁਕਾ ਸਕਿਆ ਤਾਂ

ਆ ਆ ਅਤੇ ਕ ਖ ਦਰਮਿਆਨ ਵਿਚ ਲਿਆਉਂਦੇ ਹਨ । ਪਹਿਲਾਂ ਬੱਚਾ ਉਹ ਪੜ੍ਹੇ ਅਤੇ ਬਾਅਦ ਵਿਚ ਇਹ ਪੜ੍ਹੇ । ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਠੀਕ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਸ਼ੁਰੂ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਬੇਤਰਤੀਬੀ ਸਕੀਮ ਨੂੰ ਖਤਮ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । Education Department ਇਸ ਤੇ ਗੌਰ ਕਰਕੇ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਬਚਾਏ ।

Privately-managed ਸਕੂਲਾਂ ਦੀ ਇਮਦਾਦ ਕੀਤੀ ਜਾਏ । ਪੰਜਾਬ ਦੀ education ਨੂੰ ਬਚਾਉਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਵੇਲੇ 70 ਫੀ ਸਦੀ ਲੋਕ ਆਪਣੇ ਬੱਚਿਆਂ ਨੂੰ privately-managed ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ ਤਾਲੀਮ ਦੇ ਰਹੇ ਹਨ । Private ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚ teachers ਦੀ ਬੁਰੀ ਹਾਲਤ ਹੈ । Privately-managed schools ਨੂੰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਇਮਦਾਦ ਦੇ ਕੇ ਇਸ crisis ਤੋਂ ਬਚਾਇਆ ਜਾਏ ਜਿਹੜਾ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ education ਦਾ ਪੈ ਰਿਹਾ ਹੈ । (ਘੰਟੀ)

(*At this stage some hon. Members rose to speak.*)

**ਡਾਕਟਰ ਭਾਗ ਸਿੰਘ:** ਸਾਡੇ ਕਿਸੇ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਟਾਇਮ ਨਹੀਂ ਮਿਲਿਆ ।

**श्री उपाध्यक्ष** : Time extend हो चुका है, House 8 बजे तक चलेगा। (The time for to-day's sitting has been extended and the proceedings will continue up to 8 p. m.)

**श्री रण सिंह** (थानेसर रिज़र्वड) : Deputy Speaker साहिब ,इसमें कोई शक नहीं कि हमारी सरकार की policy है कि अपने सूबे से अनपढ़ता को जड़ से उखाड़ दिया जाए और इस के लिये मैं अपनी सरकार को मुबारकबाद पेश करता हूं। मैं आप की मारफत यह कहना चाहता हूं कि सारे पंजाब में हर स्थान पर तालीम मुहैया करनी है। इस के लिये इस साल पिछले साल से ज़्यादा Budget है । पिछले साल तालीम के लिये पहले सालों से ज़्यादा रुपया रखा गया था। ये सारी चीज़ें ज़ाहिर करती हैं कि हमारी सरकार चाहती है कि हमारे प्रान्त में कोई अनपढ़ न हो। अनपढ़ता को दूर करने के लिये यह सभी काम हो रहा है। जब तक किसी सूबे से अनपढ़ता, illiteracy दूर न हो जाए, तब तक उस सूबे पर यह एक धब्बा होता है। पंजाब सरकार ने यह महसूस किया है कि illiteracy हमारे ऊपर एक धब्बा है। इस लिये सरकार वाकई मुबारकबाद की मुस्तहक है। Deputy Speaker साहब, इसके इलावा मैं हरिजन students के मुतल्लिक कुछ कहना चाहता हूं। उन की हरिजन students की खुशकिस्मती है कि उन के लिए सहूलतें हैं। इस में कोई शक नहीं कि उन की फीसें मुआफ हैं और वज़ीफे भी मिलते हैं। पिछले 10 साल से उन्हें यह सहूलतें हैं और अब आयंदा 10 साल के लिये भी मंज़ूर हो गई हैं। लेकिन पिछले 10 साल में भी हरिजन कोई खास फायदा नहीं उठा सके। इस में कोई शक नहीं कि उन के लिए वज़ीफों की सहूलतें हैं, फीस मुआफ होती। लेकिन इन्हें यह सहूलतें पूरी नहीं मिल रही हैं। मैं कितनी ही मिसालें पेश कर सकता हूं। मुझे कितने ही लड़के मिले हैं जिन की शिकायत है कि उन्हें 1954 और 1955 के वज़ीफे अभी तक नहीं मिले हैं। इस का नतीजा यह हुआ है कि हरिजन लड़के आठवीं या नवीं जमायत तक ही तालीम ले कर रह जाते हैं क्योंकि आठवीं

[श्री रण सिंह]

तक कोई फीस नहीं और आठवीं नवीं जमायत के बाद उन्हें 6 रुपये वजीफा मिलता है। ऐसे सैंकड़ों नहीं हज़ारों लड़के हैं जिन को वक्त पर वज़ीफे नहीं मिलते। नामालूम क्या गलती है। Head of the Institution की गलती है या उन की अपनी गलती हैं, कारण नहीं मालूम होता लेकिन यह ज़रूर है कि कितने ही लड़कों को वज़ीफे नहीं मिलते। बावजूद इस बात के कि सरकार को, महकमा मुताल्लिका को चिट्ठियां लिखी जाती हैं, फिर भी कोई action नहीं लिया गया। मैं सरकार से यह appeal करूंगा कि inquiry की जाए कि जब से यह concession मिला है, हरिजनों के को कितने लड़के ऐसे हैं जिन के वज़ीफे रुके हुए हैं। उन्हें पिछले सालों के वज़ीफे अदा किए जाएं ताकि वे further education हासिल कर सकें। Deputy Speaker साहिब, इस के सिवाए मैं एक और अर्ज़ करता हूं कि स्कूलों में control और discipline की किसी हद तक कमी है। जब तालीम के महकमें में और स्कूलों में control और discipline की कमी हो, तब और लोगों में discipline की कमी हो तो इस में कोई ज्यादा अचम्भा नहीं हो सकता। कई मिसालें दी जा सकती हैं, मैं नाम नहीं लेना चाहता। मैं एक school में गया। वहां के Headmaster साहिब उसी गांव में रहते थे। मैं Headmaster से मिला। मैं ने पूछा कि आप के school में कितने लड़के हैं। उन्होंने लड़कों की तादाद बता दी। फिर मैं ने कहा मैं आप की कोई class देखना चाहता हूं। मुझे यह शौक भी है कि जिस गांव में मैं जाता हूं, वहां के school में चला जाया करता हूं और तुलबा से अक्सर मिलता हूं। तो उस school के Headmaster साहब ने कहा कि आप class को देख कर क्या करेंगे। मैंने उनसे कहा कि आप मुझे चंद अच्छे २ लड़के दिखाएं, अच्छे से अच्छे लड़के दिखाएं ताकि देखें कि आपका standard of education कैसा है। तो उन्होंने मुझे जवाब दिया कि लड़के तो हम ही देखते हैं, आप को इन चीजों का क्या पता है। खैर Deputy Speaker साहिब ऐसी बातें सुन कर मैं ने गांव में सरपंच को बुलाया, नंबरदार को बुलाया, दो चार आदमी और आ गए। शाम को तुलबा को भी बुलाया। सारे गांव की यह शिकायत थी कि school का इंतजाम अच्छा नहीं है और कि Headmaster की वजह से ही कमी है। मैं ने वहां से Head of the Department, Director of Public Instruction को चिट्ठी लिखी। यह कोई पांच, छः महीने की बात हो चुकी है। लेकिन अभी तक मालूम नहीं क्या action लिया गया। Headmaster का रवैया अब भी वही है। उस की तब्दीली तक की कोई बात नहीं हुई। इस के इलावा, Deputy Speaker साहिब, जहां लड़के और लड़कियां इकट्ठे पढ़ते हैं वहां भी मैं यह महसूस करता हूं कि students का और teachers का रवैया लड़कियों के साथ अच्छा नहीं। कई मिसालें हैं। मुझे एक गांव में जाने का मौका मिला। मैं ने District Inspector of Schools से कहा कि उस गांव के school में किसी मास्टर ने किसी लड़की के साथ अच्छा बरताव नहीं किया बल्कि नाजायज़ ताल्लुक बना रखा है। यह बात मैं ने Inspector of Schools से कही। उस का अभी तक कोई असर नहीं हुआ कि उस की तब्दीली ही की जाए। यह

ऐसी बात है कि मास्टर जी के खिलाफ severe action लेना चाहिए था। लेकिन कोई action नहीं लिया गया।

डिप्टी स्पीकर साहब, इस के इलावा मैं एक और अर्ज़ कर के बैठ जाता हूं। मैं पंजाब के backward इलाके से ताल्लुक रखता हूं। जहां कि हरिजन ही नहीं बल्कि दूसरे लोग भी तालीम के लिहाज़ से बहुत पीछे हैं। इस का यह कारण भी है कि पंजाब में कई जिले ऐसे हैं जहां Government colleges हैं, Government schools हैं। Colleges for boys भी है और girls के लिये भी schools और colleges हैं। Technical institutions भी हैं। मगर करनाल में लड़कियों के लिये तो क्या लड़कों के लिये भी Government college नहीं है। Government college for boys नहीं है। मेरा हलका थानेसर निहायत backward इलाका है। वहां स्कूलों की बहुत कमी है। इलाके में बड़े बड़े गांव हैं लेकिन उन में हाई सकूल नहीं हैं। मैं समझता हूं कि सारे हल्के में सरकारी स्कूल केवल एक ही है। मैं आप के ज़रिए वज़ीर साहिब से अर्ज़ करना चाहता हूं कि जिला करनाल में कम से कम एक तो गवर्नमैंट कालेज होना चाहिये और ज्यादा से ज्यादा हाई स्कूल खोले जाने पर ध्यान देना चाहिये।

**श्री राम चन्द्र कामरेड** (नूरपुर) : डिप्टी स्पीकर साहिब, हमारे सूबा की तालीम के बारे में जो आदादोशुमार मुहैया किये जाते हैं उन से ज़ाहिरा तौर पर तो यह मालूम होता है कि हमारे सूबा में तालीम आगे ही आगे बढ़ती जा रही है। आज से तीन साल पहले जहां हमारे सूबा में तालीम के कुल अदारों की संख्या 14,300 थी वहां आज कुल अदारों की तादाद 14,959 है। इसी तरह से अध्यापकों की तादाद आज से तीन साल पहले जहां 45,960 थी वहां आज उन की तादाद 52,174 के करीब हो गई है। इसी तरह से अगर छः और ग्यारह साल की उम्र में तालीम पाने वाले बच्चों की तादाद को देखा जाए तो 1956-57 में वह साढ़े बारह लाख थी। तीन चार साल के बाद 1959 के आखिर में इन की तादाद साढ़े तेरह लाख हो गई है। इसी प्रकार higher secondary schools में ग्यारह और 17 साल की दरम्यानी उम्र के लड़कों की तादाद 1956 में चार लाख बीस हज़ार थी, आज वही तादाद चार लाख सत्तर हज़ार हो गई है, यानी पच्चास हज़ार का इज़ाफा हो गया है। यह तमाम हिंद से ज़ाहिर करते हैं कि हमारे सूबे में तालीम आगे ही जा रही है। ऐसे ही तालीम के सिलसिले में जो सालाना ग्रांट मिलती रही है अगर उस को देखा जाए तो मालूम होगा कि पहले जहां पांच छः करोड़ के करीब होती थी वही रकम आज बारह करोड़ तक पहुंच गई है लेकिन मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि जहां तालीम का फैलाव इतना ज्यादा हुआ है वहां पर जो हम ने निशाना मुकर्रर किया था उस को प्राप्त हम नहीं कर सके। हम अपने मंज़ले मकसूद पर नहीं पहुंच सके। तालीम का फैलाव तो महमूद की सलतनत की तरह बढ़ता गया लेकिन हम निशाने तक नहीं पहुंच सके। अगर हम higher secondary schools को देखें तो पता लगेगा कि हमारी पालिसी स सिलसिले में कई बार बदली है। पहले हमारा निशाना यह था कि 1960 तक तमाम

[श्री राम चंद्र कामरेड]

हाई स्कूल convert कर दिये जायेंगे । लेकिन अब यह सुनते हैं कि 1970 तक दोनों systems चलेंगे । यह कोई नहीं कह सकता कि उस के आगे क्या होने वाला है । National Cadet Corps बड़ी अच्छी movement है, लेकिन कितनी मांग इस सिलसिले में थी, कितना हम ने खर्च किया, अगर यह बात देखें तो मालूम होगा कि वैसे तो काफी खर्च किया गया है लेकिन जो निशाना था वह पूरा नहीं हो सका । अब मैं आप की तवज्जुह दूसरी पंच वर्षीय योजना की तरफ दिलाना चाहता हूं । जहां पांच साल के अरसे में 1,232 लाख रुपया खर्च करने का अंदाज़ा लगाया गया था वहां चार साल का अरसा गुज़र जाने पर भी हम अभी तक 381 लाख खर्च कर पाए हैं । इन बातों से ज़ाहिर होता है कि जो planned चीजें हैं वे भी ठीक निशाने के मुताबिक नहीं चल रहीं । जो सब से पहला मंज़ले मकसूद बनाया गया था या तो वह गलत बनाया गया और अगर वह सही था तो कहीं पर administration में कोई ढील ज़रूर हो गई । थोड़ी सी विदेश यात्रा के बाद मैं महसूस करता हूं कि हमारे देश में efficiency और industry की बड़ी कमी है । यही वजह है कि हमारी स्कीमें पायाए तकमील तक नहीं पहुंच रहीं । इस सम्बन्ध में दो चार चीज़ों की तरफ मैं खास तौर पर तवज्जुह दिलाना चाहता हूं । पहली चीज़ मैं provincialisation of schools के बारे में करनी चाहता हूं कि यह unmixed good नहीं है बहुत से ऐसे स्कूल थे कि अगर उन को न लिया जाता तो हर्ज नहीं था । हम उनके मेयार को ऊंचा नहीं कर सके । उन को provincialise करने में ज़रूर गलती हुई है । बहुत से सकूल District Boards के थे जो अच्छे नहीं चल रहे थे, उन में कुछ न कुछ बेहतरी ज़रूर हुई है । लेकिन अगर हम उस काम को देखें जो कि स्कूलों को लेने के बाद सर अंजाम पाया तो वह सन्तोष जनक नहीं है । Schools को लेने के बाद teachers नहीं दे सके हैं, equipment नहीं दे सके हैं और उन स्कूलों की inspection भी नहीं करवा सके हैं । बहन जी ने बताया है कि Education Department इतना ढीला है कि इस महकमा की वार्षिक रिपोर्टें भी वक्त पर शाए नहीं हो सकीं । मैं अर्ज़ करूंगा कि उन को तो Education Department का ही इल्म है लेकिन मुझ को तो Estimates Committee पर होने के नाते हर एक Department का इल्म है तमाम महकमों का यही हाल है । Efficiency और industry की ज़रूर कमी है । Provincialisation के सम्बन्ध में मैं एक और चीज़ का ज़िक्र करना चाहता हूं कि हम ने इतने स्कूलों को provincialize किया है कि उन की इमारतों की मुरम्मत भी बाकायदा नहीं करवा सके । उन की मुरम्मत क्यों नहीं हो सकी, इस लिये कि साल के आखिर तक हम फ़ैसला नहीं कर पाते हैं कि स्वीकृत रुपये में से कितनी रकम किस तरीके से खर्च की जाए । अगर अक्तूबर के महीने में D. C. के पास कागज़ात जाते हैं तो मार्च के महीने तक Deputy Commissioner भी रकमें distribute नहीं कर पाता है । नतीजा यह हुआ है कि बहुत से स्कूलों की इमारतें dilapidated condition में हैं, शिकस्ता हालत में हैं अगर जल्दी ही उन इमारतों की मुरम्मत न करवाई गई तो काफी नुकसान होगा । अगली चीज मैं यह कहूंगा कि फीसों की मुआफी भी unmixed

good नहीं है, मैं ने यह बात वज़ीरे तालीम से भी कही थी, कि पहले फीसों से कुछ न कुछ आमदनी ज़रूर होती थी फीसें मुआफ न होतीं तो यह लाखों रुपये की आमदनी भी स्कूल इमारतों और स्टाफ की बेहतरी पर खर्च हो सकती थीं। वैसे मुझे खुशी है कि हमारे सूबे में भी आठवीं जमायत तक फीस माफ कर दी गई है लेकिन इस से आमदनी की एक बड़ी मद भी जाया कर दी है। जो लड़के फीस दे सकते थे वे सब के सब बरी हो गए हैं। अगर ऐसा किया जाता कि 25 फीसदी या 30 फीसदी बच्चों की फीस माफ कर दी जाती तो अच्छा होता। फीस मुआफी के सम्बन्ध में यह भी कहूंगा कि backward classes की interpretation भी अगर ज़ात पात को छोड़ कर monetary conditions पर की जाती तो अच्छा रहता। इसी तरह से हर ज़ात के अमीर फीस देते और हर ज़ात के गरीब फीस से चिन्ता रहित हो जाते। लेकिन ऐसा नहीं किया गया। आज कल फीस तो ज़रूर मुआफ है परन्तु किसी स्कूल में पूरे teachers नहीं है, किसी में कमरे नहीं है, किसी स्कूल में equipment नहीं है।

इस से आगे लड़कियों की तालीम का मैं ज़िक्र करना चाहता हूं। मुझे खुशी है कि जब से हिन्दोस्तान आज़ाद हुआ है लड़कियों की तालीम तरक्की कर रही है। लड़कियों के स्कूल भी बहुत बढ़ है। लेकिन अजीब चीज़ है, capitalism के मुताल्लिक जो कुछ कहा जाता है कि दुकानें तो जूतों और कपड़ों से भरी होती हैं लेकिन लोग नंगे पांव और नंगे जिस्म फिरते हैं। यही हाल स्कूलों में है। लड़के लड़कियां graduation और training के बाद बेकार तो फिरते रहते हैं लेकिन स्कूलों में teachers के तौर पर भरती नहीं किये जाते। कहीं न कहीं गलती ज़रूर है। Trained graduates लड़के भी और लड़कियां भी हैं वे सब बेकार फिरते हैं लेकिन भरती नहीं किये जाते। मुझे एक लड़की का इल्म है जो कि 32 साल की उम्र में service से यह कह कर निकाल दी गई थी कि तुम trained नहीं हो। वह यहां आई और उस ने training हासिल की। अब वह तीन तीन साल के लिये लगाई जा रही है जब उस ने confirmation के लिए दरखास्त भेजी तो उस को कहा जाता है कि तुम को नहीं रखा जा सकता क्योंकि तुम्हारी उम्र 36 साल की हो गई है। मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि अगर और teachers मिल जाएं तो बड़ी अच्छी बात है और अगर नहीं मिलते तो उन लोगों को ले लिया जाए जो qualified हैं लेकिन उन की उम्र मुकर्रर की गई उम्र से ज्यादा हो चुकी है। आख़िर वे 55 साल की उम्र तक तो नौकरी कर सकते हैं। वह जवान लड़की है, उम्र 36 साल की है, बेकार है और trained भी है स्कूलों में teachers नहीं आते हैं विशेष कर पिछड़े इलाकों में कोई लड़की जाना नहीं चाहती। और पिछड़े इलाके की योग्य सुशिक्षित लड़कियों को भरती नहीं किया जाता यह बड़ी सोचने वाली बात है।

6.00 p. m.

डिप्टी स्पीकर साहिब, मैं एक बात का और ज़िक्र करना चाहता हूं। तालीम के मामले में हमारे पंजाब के अन्दर दो मियार रखे हुए हैं। ज़िला कांगड़ा में आठवीं जमात तक तालीम मुफ्त की गई है और कुछ इलाके ऐसे हैं जहां दसवीं जमात तक तालीम मुफ्त की गई है। यह इम्तयाज़ क्यों रखा गया है, यह बात मेरी समझ में नहीं आ सकी। अगर

[श्री राम चंद्र कामरेड]

यह कहा जाय कि आठवीं जमात तक तालीम पर ज्यादा खर्च आता है और दसवीं जमात तक कम होता है, इसी लिए कांगड़ा में आठवीं जमात तक free education रखी गई है तब तो माना जा सकता है। लेकिन ऐसी बात है नहीं। इस लिये यह जो मियार रखा गया है यह समझ में नहीं आ सका। (घंटी) स्पीकर साहब, बातें तो मैं ने अभी और भी कहनी थीं लेकिन चूंकि आप ने इशारा कर दिया है तो मैं दो चार मिनटों में चन्द एक बातें कह कर बैठ जाऊंगा।

अभी २ मेरे एक दोस्त ने ज़िक्र किया co-education का। ठीक है कि कहीं किसी जगह स्कूलों के अन्दर एक दो ऐसी बुरी हरकात हो जाती हों, कुछ गलतियां हो जाती हों–जो कि अमूमन घरों, शहरों में भी होती हैं लेकिन मेरा अपना अनुभव यह है कि मजमूई तौर पर co-education का सूबे में अच्छा ही असर हुआ है। मैं उन आदमियों में से हूं, उन M.L.As में से हूं जो गांव २ और शहर २ में जाते हैं। मैं बता सकता हूं कि मेरे इलाके में जितने भी इस किस्म के High, Middle या Primary Schools हैं, वहां कोई भी ऐसी शिकायत नहीं है। मेरी अपनी भतीजी आठवीं या नौवी जमायत में पढ़ रही है लेकिन उस के स्कूल में कोई ऐसी बात नहीं हुई। इस लिये मैं निवेदन करता हूं कि इक्के दुक्के मामलों को generalise करके co-education को न रोका जाय। बल्कि मैं तो यह निवेदन करता हूं कि लड़के और लड़कियां पहले ही अच्छी तरह से co-educational schools में पढ़ रहे हैं, इस लिये उन के लिये अलग २ स्कूल या कालेज बनाने ही नहीं चाहिएं।

इस के इलावा discip ine का भी ज़िक्र किया गया। हमारे लिए यह बड़े अभिमान की बात है कि U.P. और दूसरे सूबों के मुकाबले में पंजाब के स्कूलों और कालेजों में discipline ज्यादा पाया जाता है। लेकिन इस के बावजूद कुछ कहीं indiscipline भी जरूर है और कई वाक्यात जरूर ऐसे हुए हैं जिन का अच्छा असर नहीं होता। उस के लिये सरकार की तरफ से eradication of in discipline के लिए एक महकमा भी बनाया हुआ है लेकिन देखना यह है कि इस जानिब उस ने क्या contribution की है। मैं समझता हूं कि indiscipline को हटाने की कोशिश तो जरूर करनी चाहिए और उस के लिये रुपया भी खर्च किया जाना चाहिए लेकिन इसके कोई practical results भी होने चाहिएं। अगर practical results न निकले तो डिप्टी स्पीकर साहब मैं अर्ज़ करूंगा कि यह रुपया ज़ाया ही जाएगा।

**खान अब्दुल गफार खां** (अम्बाला शहर) : जनाब सदरे मोहतरिम। जो demand इस वक्त House के सामने है उस पर निहायत सख्ती के साथ और निहायत तारीफ़ के साथ दोनों तरफ से टीका टिप्पणी की गई। जनाब मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि तालीम ही एक ऐसा ज़रिया है जिस से मुल्क की तरक्की हो सकती है, जिस से उस की बेहतरी और बहबूदी हो सकती है। यह कोई छिपी हुई बात नहीं कि हमारे सूबा में तालीम की नमायां तरक्की हो रही है; काफी रुपया इस सिलसिला में खर्च किया जा रहा है और सब कुछ हो रहा है। जहां कहीं खराबियां हैं उन को दूर करने की हरचन्द कोशिश की

जा रही है। फिर भी जनाब सदरे मोहतरिम इस बात में कुछ खराबियां रहती ही हैं और रहेंगी भी। आखिर यह कोई खुदाई हुक्म तो है नहीं, खुदा की तरफ से तो यह बात है नहीं—अब तो जनाब आप देख रहे हैं कि खुद खुदा के हुक्म में भी कितना फर्क आ गया है। कभी तो बरसात के मौसम में बारिश इतनी ज़्यादा आ जाती है कि तूफान आ जाता है और कभी बारिश होती ही नहीं या देर से होती है जैसा कि इस बार हुआ (*Interruptions by some hon. Members*) गड़बड़झाला तो हमेशा रहता है लेकिन जैसा कि फारसी में एक मिसल है कि.' हर बला के अज़ आसमां आयद बर ज़मीन रसद खानाए अनवरी जवह के कूजा बाशद" यानी जो भी बला आसमान से ज़मीन पर नाज़ल होती है वह पहले अनवरी का घर ही पूछती है कि उस का घर कहां है। ठीक इसी तरह से जनाब कोई बात हो, कोई सिलसिला हो, खाहमखाह, बिला वजह, बेसबब कोई न कोई बात लाकर cabinet या cabinet के वुज़रा पर आयद करने की कोशिश की जाती है। (*Interruptions by some hon. Members*) मैं क्यों न defend करूं? मैं उसी जमात का रुकन हूं जिस जमात के सभी साथी इस तरफ बैठे हुए हैं। मैं उसी जमात का हूं जिस जमात के आप भी हैं।

**श्री उपाध्यक्ष** : अभी तक तो आप को किसी ने offend नहीं किया (No body has so far offended the hon. Member.)

**खान अब्दुल गफार खां** : जनाब जब ये साथी मुझे interrupt करते हैं तो मैं थोड़ा सा बहक जाता हूं। जनाब, मैं नाम नहीं लेना चाहता, हमारे एक साबक मिनिस्टर हैं, उन्होंने क्या कहा? कहने लगे कि चीफ मिनिस्टर साहब चाहते हैं कि private स्कूलों को एक तरह से मार ही डाला जाए। जनाब अगर private स्कूलों की जिन्दगी इस कदर नाजुक है कि वह चीफ मनिस्टर के मारने से खत्म हो सकती है तो आज नहीं तो कल मर जाएंगे, कल नहीं तो परसों मर जायेंगे लेकिन लाज़मी तौर पर मर जायेंगे। वह नहीं बच सकते।

दूसरी बात private स्कूलों की बाबत यह कही जाती है कि उन में फीसें मुआफ नहीं की जाती, दीगर सहूलियात नहीं दी जातीं। ठीक है कि इन स्कूलों में ऐसी बातें नहीं (*Interrruptions*) जनाब यह वह स्कूल हैं जिन की production से पाकिस्तान बना, जिन की तरबियत के नतीजा के तौर पर लाखों हिंदु-मुसलमानों का खून बहा।

**श्री रला राम** : यह सब मिस्टर जिन्नाह की नीति के कारण हुआ।

**खान अब्दुल गफार खां** : जिस किस्म की आप तरबियत देते रहे हैं और जिस जहनियत को इन institutions ने पैदा किया, उस की वजह से ही यह सब खूनखराबा हुआ। आपने ऐसी जहनियत को पनपने दिया जिस की वजह से दोनों फिरकों के दरम्यान बाहमी दुश्मनी को हवा मिली।

**श्री रला राम** : भक्त सिंह भी तो इन्हीं institution ने पैदा किया।

**खान अब्दुल गफार खां** : उस को भी आप लोगों ने वैसी ही तरबियत देनी चाही। लेकिन उस की nature ही ऐसी थी कि उस पर आप की इस तालीम का कोई असर न हुआ वरना आप ने तो कोई कसर नहीं छोड़ी थी। बहर हाल, जनाब, मैं कुछ

कि यह misconception है। सभ्भरवाल साहब और ज्ञानी बख्तावर सिंह ने भी यही बात कही। इसी तरह से और भी लोगों ने कही। मुझे यकीन है कि अगली बार फिर वह यही बातें दुहराएंगे लेकिन बार बार जवाब देना मुश्किल हो जाता है। तालीम का महकमा बहुत बड़ा है और बहुत ज़रूरी है और मैं समझता हूं कि मेम्बरान को काफी anxiety है। स्पीकर साहब, मैं दावा तो नहीं करता कि सब कुछ ठीक है लेकिन मैं यह समझता हूं कि जितना बड़ा महकमा है और 45,000 जिस में पढ़ाने वाले हैं या मुलाज़िम हैं उस की निस्बत से जो कुछ नुक्ताचीनी हुई है मैं इस बात पर थोड़ी सी महकमा की तारीफ करता हूं। मुझे खुशी है कि निस्बतन देखें तो खराबियां बहुत कम हैं। Teachers के स्केल अलग थे, लोकल बाडीज़ के स्कूलों की क्या हालत थी ये बातें हम भूल जाते हैं। कहा जाता है कि मकान खराब हो गए, furniture खराब हो गया, टीचर नहीं रहे। मैं पूछता हूं कि क्या गवर्नमेंट ने मकान गिरा दिये। टीचर वापस बुला लिए, या furniture उठा लिया। वही मकान हैं, वही furniture है, वही teacher है। ( *Hear, hear* ) हम ने इस में कभी नहीं अज़ाफा ही किया है। पिछले साल मुरम्मत के लिये हम ने 10 लाख रुपए पंचायतों को दिए। आखिर ग़रीब मुलक है, ग़रीब मुलक के खज़ाना से रुपया भी उसी तरह से आयगा। दस लाख रुपया P.W.D. को दिया। चौधरी लहरी सिंह जी ने कहा कि स्कूलों में furniture नहीं, स्कूलों की हालत खराब है। मैं यह कहना चाहता हूं कि दर असल स्कूलों की हालत पहले खराब थी। बात यह है कि हमारी memory short होती है। पहले inspector थोड़े थे। एक inspector के ज़िम्मे 200 स्कूल होते थे इसलिये वह inspection नहीं कर सकता था हम ने inspectorate को दोबारा reorganize किया अब 40—50 स्कूलों से ज्यादा नहीं। यहां पर एक suggestion दिया था कि हरेक ज़िला में Deputy Inspector रखा जाय हम ने फैसला किया कि वे एक जगह न बैठे रहें अपने हलके में जाएं और inspection को organise करें। यह कहा गया कि सारी power D. P. I. के हाथ में centralise कर दी गई है। यह ठीक है क्योंकि लोग Divisional Inspector के पास जाते हैं कहते हैं कि फलां आदमी की तबदीली कर दो। तो वह कैसे कर सकता है उस के पास power ही नहीं। इसलिये यह शिकायत पैदा होती है। हम ने तबदीलियों के मुताल्लिक यह फैसला किया है कि जब नया साल शुरू हो उस वक्त तबादला किया जाय साल के दौरान में न करें। जहां तक नई तकररियों का सवाल है पहले हम temporary तौर पर तीन महीनों के लिये appointments कर लेते थे लेकिन अब S.S. S.Board ने कहा है कि अब आप तीन महीने के लिये भी appointment नहीं कर सकते और अगर फौरी तौर पर किसी को लगाने की ज़रूरत हो तो उस फेहरिस्त में से ही लगाते हैं जो S.S.S. Board ने बनाई होती है। दिक्कत यह है कि देहाती इलाकों में और पिछड़े हुए इलाकों में vacancies ज्यादा रहती हैं। इस की वजह यह है कि लड़कों और लड़कियों की तालीम का प्रचार ज्यादा शहरों के अन्दर हुआ।

जब शहरों में लड़के और लड़कियां तालीम की training हासिल कर लेती हैं

[शिक्षा तथा श्रम मन्त्री]

तो उन की तरफ से इसरार होता है कि उन्हें शहर में या शहर के आस-पास लगाया जाये। अगर लड़की हो तो उस की यह demand होती है कि उसे husband के पास या बाप के पास रखा जाये। अगर उन की appointment Sub-ordinate Services Selection Board या Public Service Commission की तरफ से होती है तो सिफारिशें आती हैं कि उन्हें फलां-फलां जगह post किया जाये इस वजह से कई जगहें खाली रहती थीं। हम ने अब यह फैसला कर लिया है कि appointment करते वक्त यह शर्त आयद कर दी जाए कि जहां भी vacancy हो—देहाती इलाका हो या पिछड़ा हुआ इलाका हो तो उन्हें तीन साल या पांच साल तक वहां रहना पड़ेगा। अगर वे किसी जगह पर इतने अर्से के लिये काम करने के लिये तैयार न हों तो वे service में नहीं रह सकते। श्री राम चन्द्र कामरेड ने कहा था कि teachresses बहुत हैं लेकिन उन्हें लगाया नहीं जाता। हमें कांगड़ा के इलाके में और कुल्लू के इलाके में उस्तानियों की ज़रूरत है हम ने वहां age-limit को भी relax कर दिया है अगर 30 या 40 साल की औरत हो तो उसे भी appoint करने के लिये तैयार हैं। Age-limit की हम ने कोई रुकावट नहीं रखी क्योंकि हम ने vacancies को पुर करना है। लेकिन अगर उस्तानियों की तरफ से pressing demands की जाएं कि हमें अमृतसर रखो उस के आस-पास रखो या चंडीगढ़ रखो या उस के आस-पास रखो तो बहुत सी दिक्कतें दरपेश आ जाती हैं। इसी तरह से हमारे higher secondary schools जितने हैं खाली पड़े हैं। इस स्कीम के मुताल्लिक काफी चर्चा हुआ कि यह सकूल चलते नहीं उन्हें इस बात का ख्याल रखना चाहिये कि आखिर तालीम का दसतूर बदलना मकसूद है, पुरानी तालीम के अंदर एक नया order पैदा करना है। हम दस्तकारी सिखाना चाहते हैं, technical training देना चाहते हैं इस लिये basic education का system जारी किया लेकिन इस का भी मजाक उड़ाया गया। हम जेब में हाथ डालने वाले बाबू नहीं बनाना चाहते। हम चाहते ह कि लड़के सकूलों में सफाई करें और teachers के साथ मिल कर सफाई करें सफेदी करें ताकि उन में काम करने का शौक पैदा हो यह basic तालीम है। Higher Secondary में crafts की तालीम दी जाती है Government of India जब स्कीमें बनाती हैं तो खर्च का अंदाज़ा लगा कर बनाती है। वह देखती है कि एक सकूल को higher secondary में तबदील करने में कितना खर्च आता है। यह कहा गया कि private institutions को High Secondary में convert करने के लिये funds नहीं दिये गये और उन्हें starve किया जा रहा है। स्पीकर साहिब, मैं आप को बताना चाहता हूं कि प्राईवेट सकूलों को higher secondary में तबदील करने में हम ने कितना रुपया दिया है। 1957-58 में 10,75,750 रुपये, 1958-59 में 11,51,450 रुपये, 1959-60 में 12 लाख और कुछ रुपये। यानी 1955 से ले कर 1960 तक तकरीबन 82,06,000 रुपया प्राईवेट स्कूलों को conversion के लिये दिया। अगर मेरे दोस्त किसी वाकफियत के आधार पर कोई बात कहें तो और बात है लेकिन मुझे अफसोस इस बात का है कि प्रिंसीपल रला राम ने भी कह दिया कि

प्राइवेट स्कूलों के लिये कुछ नहीं देते और जो gratns दीं भी वे बहुत भी कम थीं कम की बात तो मैं तसलीम करता हूं क्योंकि education पर जितना भी खर्च करें वह थोड़ा ही समझा जाता है, जितनी expansion हो वह थोड़ी ही समझी जायेगी। हर तरफ से यह demand की जाती है कि primaiy schools खोले जाएं। जहां primary school हैं वह यह कहा जाता है कि middle चाहिए जहां middle हैं वहां high school चाहिये। लेकिन जब गवर्नमैण्ट के पास funds की कमी हो तो यह सब चीज़ें नहीं हो सकतीं। पिछले साल 36 middle schools को high standard तक करने का provision था। अगर 36 स्कूल high करने हों तो सब जगह तो नहीं कर सकते। अब 45 स्कूलों का provision किया गया जो middle से high standard तक करने हैं। पिछले साल हम ने फैसला किया कि 28/29 स्कूल लड़कियों के खोलने हैं, 30 मिडल स्कूल लड़कियों के high करने हैं तो इस तरह सब जगहों में कैसे तसल्ली हो सकती है।

फिर, स्पीकर साहिब, श्रीमती ओम प्रभा जैन ने कहा था कि Government of India ने survey करा लिया है हमारी गवर्नमैण्ट survey भी नहीं करा सकी। मैं हैरान हूं कि उन्होंने इस मामले में अपनी नावाकफियत का इज़हार किया है। Survey की संक्षिप्त रिपोर्ट Press में भी छपी थी और हम ने भी उसे cyclostyle कराया था। Survey के मुताबिक हमारे सूबे में 25,000 के करीब primery, middle और high schools नये खोलने की ज़रूरत है। एक मील के दायरे में primary school होना चाहिये, तीन मील के radius में middle school होना चाहिये। और पांच मील के radius में high school होना चाहिये लेकिन मुश्किल इस बात की है कि हमारी country की economy बहुत poor है। मेरे दोस्त चौधरी लहरी सिंह ने कहा था कि Finance Ministery साहिब के साथ झगड़ते क्यों नहीं। हमें आपस में झगड़ना नहीं पड़ता हम इकट्ठे हैं। हम Education पर 12 करोड़ रुपया खर्च कर रहे हैं जो हमारे सारे बजट का चौथा हिस्सा है। हम सब education की importance को समझते हैं। Finance Department से झगड़ने की ज़रूरत नहीं। जो बात हम करते हैं अगर वाकफियत के आधार पर करें तो अच्छा होता है। higher secondary schools के मुताल्लिक भी हम ने फैसला किया है कि 161 स्कूल convert करने हैं। यह स्कीम Government of India की है। Government of India इन्हें जल्दी से नहीं convert कर सकती क्योंकि इतना पैसा नहीं। अगली Third Five-Year Plan में compulsory primary education को तरजीह दी जानी है। अगर रुपया इस तरफ सरफ होना हो तो higher secondary के लिये वह ज्यादा पैसा नहीं दे सकते। पंजाब युनिवर्सिटी का फैसला है कि 1962 में तमाम स्कूलों को convert कर देंगे। हम ने plan बनाई है कि अगली पांच-साला योजना में हम 3500 से ज्यादा स्कूलों को convert नहीं

[शिक्षा तथा श्रम मंत्री]

कर सकते जब तक सैंटर और रुपया न दे। इस सिलसिले में कई limitations होती हैं उन को हमें सामने रखना चाहिये। मेरे माननीय मित्र श्री रला राम ने कहा था कि education में भ्रष्टाचार कम होना चाहिये। असल में कई बातें ऐसी होती हैं जहां इख्तलाफ होता है। श्री सभरवाल ने भी भ्रष्टाचार और indiscipline का ज़िक्र किया। श्री राम चन्द्र कामरेड ने भी कहा कि पंजाब के students में सब से कम discipline है। मैं इस सिलसिले में कुछ नहीं कहना चाहता। जब पिछले दिनों देहली में Education Conference हुई तो उस में देश भर के educationists इकट्ठे हुए और discipline के मुतअल्लिक चर्चा शुरु हुआ। Shri C. D. Deshmukh से कहा गया कि आप students के discipline के बारे में अपने विचार प्रकट करें। श्री देशमुख ने कहा कि मैं हर प्रान्त में घूमा हूं और मैं ने देखा है कि सब से कम indiscipline पंजाब में है। पंजाबियों को चाहिये कि वे बजाए नुकताचीनी करने के इस बात पर फख्र महसूस करें कि इस के लिये पंजाबियों को credit जाता है, पंजाब के विद्यार्थियों को credit जाता है, पंजाब के teachers को credit जाता है। कहीं पर थोड़ा-बहुत होता है। मैं नहीं समझता हूं कि लड़कों को बंद कर के रखा जाए या उन को डांट-डप्ट कर बिठाया जाए, मैं इस का कायल नहीं। उन में जुरअत हो, वे गलती महसूस कर सकें। मैं ऐसा नहीं कर सकता कि उन को बुद्धू बना कर रखा जाए। आप discipline की बात करते हैं वह colleges में होगा। महेन्द्रा कालिज का ज़िक्र किया गया। मैं महेंद्रा कालिज के किस्से को जानता हूं उसे मैं दोहराना नहीं चाहता कुछ दोस्तों ने इस के मुताल्लिक कहा, मैं उन बातों में नहीं जाता। चनारथल साहब ने कहा कि वहां के Principal साहब एक निहायत इमानदार और निहायत शरीफ इनसान हैं। वहां किसी ने इधर की बात उधर की और उधर की इधर। मैं इस बात में नहीं जाना चाहता कि किसी teacher का कसूर था या विद्यार्थियों का कसूर था। दरअसल उस की तह में सब से बड़ी बात यह थी कि हमारे कुछ दोस्त ऐसा करवाते हैं। मेरा इशारा न तो चनारथल साहब की तरफ है न और साहिबान की तरफ है जो महेंद्रा कालिज पर बोले हैं। कुछ groups ऐसे हैं जो लड़कों को उकसाते रहते हैं, उन की पार्टियां बनाते हैं, उन को इस्तेमाल करते हैं। Principal साहब ने कहा कि यह नहीं हो सकता। तो कहने लगे कि तुम्हें मज़ा चखाएंगे। Principal साहब जानते हैं कि ऐसी बातें चलती हैं, हमें देखनी पड़ती हैं। मैं इस बात पर मुतफिक हूं कि कहीं पर हमारा Principal हो, teacher हो, उन की गलती हमारे पास पहुंचे, हमें उन को सुधारना चाहिए। हम ने orders जारी किये हुए हैं कि 20,20, 25,25 लड़कों के tutorial groups हों। अगर किसी लड़के की नाजायज़ कार्रवाई होगी, जिस tutorial group का वह लड़का होगा उस के teacher को ज़िम्मेदार ठहराएं, उस की personal book में लिखें कि इस teacher के लड़के ने यह कुछ किया है। कई लोग लड़कों को उकसाने की कोशिश करते हैं। अब कांगड़ा में, धर्मसाला में हुआ था। हम ने तमाम ज़िम्मेदारी, collective responsibility डाली। महेंद्रा कालिज में हम ने collective responsibility

डाली। लड़कों को इधर-उधर से भड़काया जाता है। उस के लिये teacher की ज़िम्मेदारी है। हम उस को नज़रअंदाज़ नहीं करते। हम ने कहा कि आप की collective responsibility है। हमारे principals और दूसरे दोस्त इस बात की कोशिश करें कि लड़के discipline में रहें। हम जो कुछ चाहें करें जो बाहर करते हैं, हमारे अखबार ऐसी फिज़ा पैदा करते हैं, और आप यह उम्मीद करते हैं कि हमारे लड़के और teachers ऐसा करें। (*voices of hear hear from Treasury Benches*) कुछ लोग ऐसी फिज़ा पैदा करते हैं, अखबार में पैदा करते हैं, House में पैदा करते हैं, उस के बावजूद चाहते हैं कि लड़के disciplined हों। आम तौर पर लड़के आप की नकल किया करते हैं। हम अपने अंदर discipline पैदा करें। मेरे दोस्तों का लड़कों के discipline के मुताल्लिक कहने का हक है; हम अपने को discipline में न लाएं, स्कूलों में लड़कों को बंदश में डालें यह नावाजब बात है, यह नहीं हो सकता। जो कुछ हम करेंगे लड़के उस की नकल करेंगे। अगर हम लड़कों को भड़काएं कि चलो भाई Ministry के खिलाफ political इख्तलाफ है, Ministry को खराब करना है, यह तरीका इख्तियार कर के लड़कों से शरारत करवाएं, एक ऐसी situation खड़ी करें और कहें कि law and order खराब हैं, ये चीज़ें हमारे सूबे के लिये नुकसानदेह हैं। यह चीज़ हमारी future generation के लिये खतरनाक है।

यहां कहा गया था कि बहुत रुपया खर्च करते हैं, डेढ़ लाख रुपया National Discipline Scheme के लिये रखा है। National Discipline Scheme का काम जिन के हाथ में है वे एक निहायत तजरबाकार और पुराने बुज़ुर्ग हैं, जिन के कदम चूमने को हमारा जी चाहता है। वे श्री पृथ्वी सिंह आज़ाद हैं। वे क्या करते हैं? वे विद्यार्थियों के साथ ताल-मेल करते हैं, ताल्लुक पैदा करते हैं। उन को inspire करते हैं। उन की moral sense को appeal करते हैं। आखिर बच्चों में discipline पैदा करने की ज़रूरत है। वे लड़कों में यह चीज़ पैदा करते हैं। उन को अपनी ज़िंदगी से प्रभावित करते हैं। उन से मिलते-जुलते हैं। हम ने 203 जगह पर National Discipline Scheme चालू की है। हम ने वहां पर इस के लिये teachers वगैरह रखे हैं। आप देखेंगे कि वहां कवायद होती है। यह भोंसले साहब की scheme देखने के लायक है। जिन सज्जनों ने नहीं देखी वे इसे देखें। वे लड़के देश भक्ति और देश सेवा के गाने गाते हैं हैं। हम बहुत सी positive चीज़ें करते हैं। दूसरी negative चीज़ें भड़काने वाली होती हैं जो education की तरक्की में मदद नहीं करतीं। हमें चाहिए कि हम लड़कों के सामने positive चीज़ रखें। National Discipline Scheme positive है पिछले साल हम ने दो camps लगाए। वह दो दो सौ लड़कों का camp था। मुख्तलिफ जगहों से विद्यार्थी आए। दूसरे सब लोग मिले, अच्छे २ लोगों को बुला ले गए। उन के सामने lectures किए। तीन principals उन के साथ गए। ये चीजें हुईं जिस से चार-पांच सौ लड़कों पर असर डाला। जहां २ जाते हैं ऐसा ही करते हैं। एक बुजुर्ग भगवान सिंह हैं, जो पुराने revolutionary हैं, तजरबाकार हैं। वे दो-तीन महीनों से प्रभावित कर रहे

[शिक्षा तथा श्रम मंत्री]

हैं। इधर उधर जाते हैं, सरकारी खर्च कुछ भी नहीं करते। अपने खर्च पर जाते हैं। लड़कों को culture सिखलाते हैं, उन को तालीम देते हैं। ये positive efforts हैं जो National Discipline Scheme में करते हैं। लड़कों में discipline पैदा करने की कोशिश करते हैं।

Provincialisation के बारे में कहा गया। हम schools take over नहीं कर सके। यह ठीक बात है कि पिछले साल हम स्कूल take over नहीं कर सके। कुछ अड़चनें थीं। स्कूलों ने शर्तें रखी कि हम ये २ शर्तें रखते हैं। कुछ दिक्कतें थीं। वह मामला ऐसा था कि हम पिछले साल take over नहीं कर सके। इस बात पर काफी चर्चा हुई। जिन दोस्तों ने इस चीज पर नुक्ताचीनी की उन्होंने कहा कि इस के लिये पिछले साल 25 लाख रुपया रखा पिछले साल उन्होंने कहा कि ये private स्कूलों को खत्म करना चाहते हैं। मैं हैरान हूं कि अब ये कहते हैं कि उन स्कूलों को ले लेते; यह 25 लाख रुपया क्यों खर्च नहीं किया। गवर्नमैण्ट की जो नुक्ताचीनी करनी है वह वाकफियत की बिना पर की जाए। एक बात हम नहीं करते तो कहते हैं क्यों नहीं की। अगर गवर्नमैण्ट कर लेती है तो कहते हैं क्यों की है। अब कहते हैं कि वे schools क्यों नहीं लिए। जहां तक scheme का ताल्लुक है मुकम्मल नहीं कर सके। हमारा इरादा है कि जो हमें school देना चाहते हैं, जहां मुनासब है, हम लेना चाहते हैं, उन की मदद करना चाहते हैं। हम private स्कूलों को नुक्सान नहीं पहुंचाना चाहते। Private स्कूलों ने जो काम किया है हम उस की कदर करते हैं; वे तालीम देते हैं, देशभक्ति को ऊंचा रखते हैं, सूबे की तरक्की करते हैं। कुछ लोग उन्हें अपनी पार्टियों के लिए इस्तेमाल करना चाहते हैं। जो ऐसी बातें करना चाहते हैं, जो देश के भविष्य को बिगाड़ना चाहते हैं हम उसे नहीं लेना चाहते।

(*Voices of hear hear from Treasury Benches*)

**एक माननीय सदस्य** : कोई ऐसा school है ?

**शिक्षा तथा श्रम मंत्री** : जी, ऐसे स्कूल हैं। जब agitation चले तो उनको कहा जाता है कि तुम हड़तालें करो। ऐसी feeling पैदा की जाती है कि जहां पर हिन्दु, सिख और मुसलमान का जज़बा पैदा किया जाता है। Publicmen इस तरह का जज़बा पैदा करते हैं। आप भी जानते हैं, मैं भी जानता हूँ।

**चौधरी बलबीर सिंह** : होशियारपुर में ऐसा school कोई नहीं।

**शिक्षा तथा श्रम मंत्री** : सभरवाल साहिब ने कहा कि स्कूलों में religious तालीम होनी चाहिए। अब हम इसका नया तजरुबा तो करने से रहे कि मज़हबी तालीम दें। Moral तालीम हो, इखलाक की तालीम हो, जिसके लिए efforts हो रही हैं। इसके लिए Central Body का फैसला है कि moral तालीम दी जाए। जो बुनियादी बातें हैं वह feeling बच्चों में आनी चाहिए। हमारे बच्चों में moral आना चाहिए। हमारे बच्चों में देशभक्ति की बातें आएं, तमाम मज़हबों की मिली-जुली बातें आएं, इखलाक की बातें आएं। हम इस से इन्कार नहीं करते। Central Body में उसको और ज्यादा करने का फैसला किया है। हम तो इसे लाना चाहते हैं। हम

चाहते हैं कि बच्चों को manners आएं, etiquette आएं। हमारे Provincial Body ने syllabus revise किए कि यह subjects रखने चाहिएं कि बच्चों को etiquettes और manners सिखाने चाहिएं। जब हमारी किताबें बदलेंगी तो उनके अन्दर सब चीजें आएंगी।

एक चीज़ और कही गई है कि जो provincialized school थे उन के teachers को seniority का benefit नहीं मिला। मुझे बहुत अफसोस है कि हम उन की promotion की बाबत जल्दी फैसला नहीं कर सके। लेकिन मैं बता देना चाहता हूँ कि इस की वजह क्या थी। जो स्कूल provincialized किए गए उन में Municipal Committees के अपने अपने grades थे, अपने अपने तरीके थे promotion के और अपने अपने स्केल थे। इसी तरह से District Boards स्कूलों के उस्तादों की services की अपनी अलग conditions थीं। उन सब को मिला कर एक लाईन में लाना और उन की seniority का फैसला करना बड़ा मुश्किल काम था। काफी बहस हुई, कई unions बनीं और कई representation आए। आखिरकार एक कमेटी बनाई गई कि आपस में फैसला कर लो। Provincialization के वक्त एक शर्त यह भी थी कि पहले जो हैसियत teachers की थी provincialization के बाद उस को नहीं बिगाड़ा जाएगा। Local Bodies में कई लोग दो-दो चार-चार साल की service के बाद Headmasters बन गए थे और कुछ लोग ऐसे थे जो कि दस साल तक काम करने के बाद भी Headmaster न बन सके। हम उस में उन की मदद नहीं कर सके। जो बन गया, उस की किस्मत है। हम उस की headmastership छीन कर उस को मास्टर नहीं बना सकते। क्योंकि यह फैसला किया गया था कि जो उस्तादों की हैसियत होगी उस को नहीं बिगाड़ा जाएगा। पंजाब और पैप्सू की integration से पहले जिन लोगों की जल्दी जल्दी promotions कर दी गई थीं, जिन को अफसर बना दिया गया था हम उन की अफसरी नहीं छीन सकते। वह दूसरी सरकार थी हमारा उस में क्या चारा है? यह उन की किस्मत की बात है।

**श्री अध्यक्ष** : आप को कितना वक्त और लेना है ? (How much more time the hon. Minister will take to complete his reply.)

**शिक्षा तथा श्रम मंत्री** : जनाब, 15, 20 मिनट और लगेंगे।

**श्री अध्यक्ष** : फिर sitting को 8-20 तक extend कर दिया जाता है। (Then this sitting is further extended up to 8-20 p.m.)

**शिक्षा तथा श्रम मंत्री** : हम कोशिश कर रहे हैं कि उन की seniority का फैसला जल्दी हो जाए। मैं हाउस को यकीन दिलाना चाहता हूँ कि इस महीने के आखिर तक उन की seniority का फैसला हो जाएगा। जिन की promotion due है उन को promotion मिल जाएगी उस में कोई रुकावट नहीं पैदा होगी।

फिर यह भी कहा गया है कि हम ने प्लान में जो amounts earmark किए गए थे उन के मुताबिक खर्च नहीं किया यानी कि स्कीम में पांच साल के अन्दर बारह करोड़ रुपए के करीब खर्च होना था लेकिन हम उस में पीछे रहे हैं। यह ठीक है कि हम कुछ पीछे जरूर रहे लेकिन बहुत पीछे नहीं रहे। पांच-साला प्लान के लिए हर साल

[शिक्षा तथा श्रम मंत्री]

allotment होती है, sanctioned allotment होती है। 1956-57 में 88 लाख 22 हज़ार की allotment हुई और उस allotment में से हम ने 66 लाख खर्च कर दिए, करीबन 75.6 प्रतिशत हम ने खर्च कर दिया। इसी तरह से 1957-58 में 128 लाख की allotment हुई, उस में से हम ने 107 लाख खर्च कर दिया, करीबन 86 फी सदी allotment Budget का खर्च कर दिया। 1958-59 में ज़रूर short-fall हुआ, वह इसलिए हुआ कि पिछले साल seniority का फैसला नहीं हो सका। Teachers के अन्दर बहुत ज्यादा बहस हुई। अगर फैसला खातिरखाह न करते तो कई प्रकार की पार्टियां बनतीं, झगड़े होते। आखिर तीस हज़ार teachers का मामला था। उन सब में बहस थी इसलिए जल्दी फैसला नहीं हो सका। प्लान का 72 फी सदी हम नें खर्च किया जो ग्रान्ट मंज़ूर हुई थी। ठीक है फर्क रह गया है लेकिन हर साल Government of India प्लान के लिए grant sanction करती है। पहले दस फी सदी cut किया कि इतना हमारे पास नहीं है। मैं हाउस को यकीन दिलाता हूँ कि अगले साल के लिए हम ने इन्तज़ाम किया है कि हर महीने शुरू से लेकर आखिर तक यह देखा जाए कि बजट को कहां तक खर्च किया है और कितना काम कर लिया है। इस तरह से अगले साल shortfall नहीं होगा।

कुछ और बातें भी कही गईं। मेरे पास वक्त बहुत थोड़ा है। इसलिए सब का जवाब नहीं दे सकता। ज़रूरी ज़रूरी बातों का ही जवाब दूंगा। sports के मुताल्लिक भी कहा गया। कि sports को काफी encouragement करनी चाहिए। हम काफी encouragement कर रहे हैं। चीफ मिनिस्टर साहिब की तजवीज़ है कि सब स्कूलों में से उन लड़कों को इकट्ठा किया जाए जो कि sports में हिस्सा लेने वाले हैं और जिन की physical condition अच्छी है। उन को किसी central place पर इकट्ठा किया जाए और जितने भी लड़के primary के, middle के और high standard के हैं उन सब को free तालीम दी जाए और उन के खाने-पीने का खुराक का इन्तज़ाम कर के उन को तैयार करें ताकि वे पंजाब का नाम sports में रौशन कर सकें। (तालियां) पंजाब sports में काफी आगे रहा है। इस ने रिकार्ड कायम रखा है। हम चाहते हैं कि दुनिया के खिलाड़ियों के अन्दर इन का नाम हो। Seniority और service के बारे में कहा गया है कि private schools और colleges में security नहीं है। हम ने Education Code में तबदीली की और कई तजवीज़ें भेजी हैं कि private schools के teachers क्या चाहते हैं कि उन में और तबदीली की जाए। फिर कहा गया है कि कुछ teachers को नमुनासिब तरीके पर dismiss किया गया है। वे D.P.I. के पास शिकायत कर सकते हैं। D.P.I. एक Board constitute करेगा जो कि उन के केस का फैसला करेगा। चूंकि अभी तक कोई शिकायत नहीं आई इसलिए कोई बोर्ड constitute नहीं कर सके। अगर यह तजरुबा कामयाब हुआ तो अच्छा है और अगर न हुआ तो हम सोचेंगे कि क्या करना चाहिए। फिर कुछ और करेंगे। भागीरथ लाल जी ने कहा कि लड़कियों की तालीम की तरफ

ज़्यादा ध्यान दिया जाए। वह तो हम दे ही रहे हैं आप सब जानते ही हैं। सभरवाल साहिब बीच में भाषा का सवाल ले आये। मैं उस सवाल को छेड़ना नहीं चाहता। लेकिन हमारी बदकिस्मती है कि जो पार्टियां कुछ मसले पैदा करती हैं वही हम से सवाल करती हैं कि आप इस मसले को हल क्यों नहीं करते। मैं दावे से कहता हूँ कि भाषा का सवाल, फिरकादाराना सवाल कांग्रेस पार्टी ने कभी नहीं पैदा किया। वे आप ही तो इस सवाल को पैदा करने वाले हैं। हम तो हल करने की कोशिश करते रहे हैं। लेकिन जो पार्टियां उस को पैदा करती हैं, जो लोगों को उकसाती हैं वही हम से सवाल करती हैं कि यह किस किस्म का सवाल है। अब यह बात तो वही जानें हम क्या बता सकते हैं। हम तो इस को हल करने की कोशिश कर रहे हैं। मैं जल्दी में कई बातें छोड़ रहा हूँ। एक दोस्त ने शिकायत की कि मेरे पास हरिजन भाई आते हैं और मैं उन की परवाह नहीं करता। मैं इस बात से इन्कार करता हूँ। यह बात ग़लत है। जो भाई मेरे पास आते हैं तो मैं उन को सारी बात explain करता हूँ। मैं समझता हूँ कि एक वज़ीर का यह फर्ज़ है कि अगर कोई उस के पास आता है और जो बात वह करता है उस का अच्छी तरह से जवाब दे। एक बार लारा दे देने से छुटकारा तो जल्दी हो जाता है कि डिपार्टमैंट को लिख देंगे और अगर उस का काम न हुआ तो दस दिन के बाद फिर वह आएगा और पूछेगा।

8 p. m.

इसलिए अगर वह बात न हो सके तो मेरी यह कोशिश होती है कि आप के सामने तमाम बातें कह दूं और जो डिपार्टमैंट का viewpoint हो वह आप के सामने रख दूं। मैं फालतू बात कोई नहीं करता। लेकिन मैं यह महसूस करता हूँ कि मैम्बर साहिबान को असलियत से आगाह कर देना हर वज़ीर का फर्ज है। कई दोस्त कहते हैं कि फलां की तब्दीली कर दो। अगर मैं उन को यह कह देता हूँ कि यह तब्दीली साल के खात्मे पर करूँगा तो वह नाराज़ हो जाते हैं और कहते हैं कि हमारा काम नहीं होता। ठीक है कि अगर गोलमोल लफ़्ज़ों में केवल यही कह दूं कि सोचूंगा तो छुट्टी ज़रूर मिल जाती है लेकिन हम ने यह फैसला कर लिया है कि जो बात हो साफतौर पर बता दी जाए। मैं इस बात का कायल नहीं हूँ कि यूं ही आप को टाल दूं। और बाद में फिर आप दुबारा आ कर कहें कि फलां बात नहीं हुई। इसलिए बहुत दफा ऐसी बातें होती हैं जिन को अपने साथियों को explain करना पड़ता है फिर चाहे वह उसे अच्छा समझें या बुरा मनाएं उस के लिए मैं अपने आप को guilty नहीं treat करता।

एक और बात लाला जगत नारायण जी ने मोगे के एक correspondent की कही। वह इस वक्त यहां पर बैठे नहीं, उन्होंने उस सम्बन्ध में जो कुछ अखबार में छपा वह यहां भी बताया। मैं आप के द्वारा हा ऊस को बता देना चाहता हूँ कि डिपार्टमैंट की तरफ से उस की contradiction भी लिखकर अखबारात को भेज दी गई थी। दूसरी अखबारात तो वैसे भी ऐसी बातों को छापने से गुरेज़ करती हैं जिन में खुद लाला जी का भी अखबार शामिल है लेकिन मुझे बड़े अफसोस के साथ कहना पड़ता है कि ट्रिब्यून अखबार ने भी इस contradiction को नहीं छापा।

**मुख्य मंत्री** : अगर वह अखबारें इस तरह की contradictions को छाप दें तो उन की अखबारें बिकें कैसे ?

**कुछ माननीय सदस्य** : ट्रिब्यून को ज़रूर यह contradiction छापनी चाहिए थी ।

**शिक्षा तथा श्रम मन्त्री** : उन्हों ने कह दिया कि मोगा के किसी स्कूल में न चाक है, न बोर्ड है, न डस्टर है, न कुर्सी है । मैं अर्ज़ करना चाहता हूँ कि ठीक है कि किसी जगह कोई न कोई कमी ज़रूर होगी और होती भी है लेकिन इस तरह से एक incidence को ले कर generalize कर देना सरासर बेइन्साफी है । आखिर प्रदेश के अन्दर 15,000 के करीब स्कूल हैं । उन में से किसी में अगर किसी समय चाक न हो, या डस्टर ख़त्म हो गए हों उस को generalise करके यह कह देना कि सारे स्कूलों में यही स्थिति है तो यह ठीक बात नहीं । उन को ऐसा कहना कदाचित शोभा नहीं देता । अगर किसी जगह से कोई Press Correspondent यह खबर भेज दे, यह पर्चा लिख कर भेज दे कि वहां पर किसी स्कूल में आग लग गई. . . .और वह मामला पुलिस के पास है. . . .और इस तरह से sensational touch दे कर गर्व के साथ बातें बनाई जाएं तो कहां तक उचित है इसका आप आसानी से अन्दाज़ा लगा सकते हैं । अगर किसी ने वहां आग लगा दी और वहां पर कुछ रिकार्ड जल गया तो वह मामला पुलिस के पास चला गया । इस लिए, मैं यह निवेदन करता हूँ कि इस तरफ से individual मामलों को ले कर sensational news के तौर पर पेश करना और generalize करना ठीक बात नहीं । ऐसी बातें हर स्कूल में हर रोज़ नहीं हुआ करतीं कि कहीं पर आग लग जाए और रिकार्ड जल जाएं ।

**डाक्टर भाग सिंह** : तप्पड़ों की भी बाबत बता दें ।

**शिक्षा तथा श्रम मंत्री** : अगर आप यह कहें कि तमाम स्कूलों में जितनी ज़रूरतें हैं वह तमाम की तमाम एकदम पूरी कर दी जाएं तो यह मुश्किल बात है । एक यह भी सुझाव दिया गया है कि जिस तेज़ रफतार के साथ सरकार सूबा के अन्दर तालीम का फैलाव करती जा रही है उसको suspend करके पहले मौजूदा स्कूलों की ज़रूरतों को पूरा किया जाए यानी उन के लिए buildings का इन्तज़ाम किया जाए, play-grounds का प्रबन्ध किया जाए और दूसरी सहूलियात का इन्तज़ाम किया जाए । इस के विपरीत जो पिछड़े हुए इलाके हैं उन की यह मांग है कि ज़्यादा से ज़्यादा प्राइमरी और मिडल स्कूल खोले जाएं । इस मांग के लिए वह यह तर्क पेश करते हैं और जो है भी वज़नदार कि वहां से बच्चों को पन्द्रह 2 और कहीं 2 पर इस से भी ज़्यादा दूरी पर पढ़ने के लिए जाना पड़ता है । इस लिये ऐसी स्थिति में जब कि स्कूलों के और ज़्यादा फैलाव की आवश्यकता है अगर हम standards को ऊँचा नहीं ला सकते तो मैं यह अपील करूँगा कि हमें low standard में ही काम करना चाहिए । डाक्टर भाग सिंह जी ने एतराज़ किया । स्पीकर साहिब, मैं उन की बातों में आ जाता अगर मैंने खुद चीन के अन्दर स्कूलों की हालत को न देखा होता । मैंने वहां गांव गांव में जाकर स्कूलों को देखा है । वह क्या करते हैं ? दो-चार बल्लियां खड़ी कीं, आस-पास दो-तीन इंच मिट्टी की दीवार बनाई, छत पर टीन बिछाया और वहीं पर स्कूल खोल दिया । उन की यह धारणा है कि देश को अभी ऊँचे उठाना है, ग़रीबी और भूख को दूर करना है तो बड़े बड़े मकान बनाने की उतनी ज़रूरत नहीं जितनी कि लोगों को शिक्षा देने की ज़रूरत है । इसलिये मैं अपने इन दोस्तों से

कहूँगा कि जहां वह दूसरे देशों की तारीफ करते हैं वहां पर जो standards उन्होंने रखे उन का भी ख्याल किया करें और लोगों को फजूल में न उकसाया करें। वहां लोग फटे हुए बूटों और फटे हुए कपड़ों में फिरते हैं। फटे हाल रहते हैं। वह कहते हैं कि हमने कुर्बानी करनी है ताकि देश को बनाएं। इसलिए क्यों न यही दलील यहां पर देते ? जिस मुल्क ने तरक्की करनी है उसके अन्दर इस प्रकार की कुर्बानियां करनी ही होंगी। उन्हें चीन की यह मिसाल अपने सामने रखनी चाहिए और एक incentive लोगों को देना चाहिए कि जिस तरह से चीन ने फटे हाल रह कर अपने मुल्क को बनाया है और बना रहे हैं उसी तरह से हम भी अपने मुल्क को बनाएं। लेकिन सरदार भाग सिंह और उन के कम्युनिस्ट दोस्त अपने मुल्क के लिए यह बातें तो कहते नहीं और खामखाह लोगों को उकसाने वाली बातें करते हैं। मैं उन से आशा करता हूँ कि वह अपने मुल्क में रह कर अपने मुल्क को उठाने और उसे तरक्की के रास्ते पर ले जाने में लोगों को प्रेरित और प्रोत्साहित करें और इस तरह की व्यर्थ की नुक्ताचीनी करना छोड़ दें।

फिर एक और सवाल लाला जगत नारायण जी ने उठाया कि यहां पर अंग्रेज़ी का मज़मून क्यों ज़रूरी करार दे दिया गया है। लेकिन शायद यह बात करते वक्त वह इस चीज़ को भूल गए हैं कि अगर आप ने अपने बच्चों को साइंस में और technical training में ले जाना है तो उस के लिए उन्हें लाज़मीतौर पर अंग्रेज़ी या कोई दूसरी foreign language पढ़ानी ही पड़ेगी। इसके बग़ैर वह इस तरह आगे बढ़ ही नहीं सकते। मैं नहीं समझता कि अब education के साथ उन को कितनी लगन है या वह इस मामले में कितनी study करते हैं। अगर वह इस के in contact होते तो उन्हें मालूम होना चाहिए कि हमारी Central Committee ने यह फैसला किया है कि हर लड़के के लिए तीन ज़बानें यानी सूबाई ज़बान, हिन्दी और एक foreign language पढ़ना लाज़मी है। अगर किसी बच्चे ने कोई technical education लेनी हो तो लाज़मी तौर पर उसे अंग्रेज़ी या कोई दूसरी foreign lauguage पढ़नी ही चाहिए। जब कोई बच्चा आठवीं से ऊपर पढ़ना चाहता है और नवमीं और दसवीं में जाकर कोई technical subject में study करना चाहता है तो उस की technical बातों को जानने के लिए उसे अंग्रेज़ी का ज्ञान होना अनिवार्य है। इसलिए अंग्रेज़ी ज़रूरी तौर पर रखी है। लेकिन हम ने Provincial Advisory Board की मीटिंग में यह भी फैसला किया कि दो साल के लिए अगर कोई विद्यार्थी आठवीं में फेल भी हो जाता है सिर्फ इसी कारण कि उस के अंग्रेज़ी में पूरे नम्बर नहीं आए तो हमने उन के मशविरे से यह किया है कि जिस बच्चे के इस मज़मून में 20 प्रतिशत नम्बर आ गए हों उसको फेल न समझा जाए और नवमीं जमायत में जाने दिया जाए। आगे जा कर वह अपने आप उस कमी को पूरा कर लेगा लेकिन यह ज़रूरी है कि यह अंग्रेज़ी की तालीम आठवीं में लाज़मी की है और यह भी केवल उन के लिए जिन्होंने आगे नवमीं और दसवीं जमायत में जाना हो। इसके इलावा हमने यह भी फैसला किया है कि जिन लड़कों ने आठवीं तक अंग्रेज़ी नहीं पढ़ी और नवमीं में जाना चाहते हों उन के लिए इस मज़मून के लिए preparatory क्लास खोली है ताकि वह अंग्रेज़ी पढ़कर नवमीं दसवीं तक आगे जा सकें। हां, जिन्होंने आठवीं से आगे नहीं जाना उन के लिए अंग्रेज़ी लाज़मी नहीं है।

[शिक्षा तथा श्रम मंत्री]

एक और एतराज़ किया गया कि देहाती इलाकों के अन्दर इम्तहानात के सैंटर नहीं हैं या कम हैं। मैं आप के द्वारा उन को बताना चाहता हूँ कि यह सैंटर यूनिवर्सिटी बनाती है जहां तक उन का ताल्लुक है । लेकिन फिर भी मैं यह बता देना ज़रूरी समझता हूँ कि शहरों की निस्बत देहाती इलाकों में यह सैंटर ज़्यादा हैं। लेकिन देहातों की सब से बड़ी दिक्कत यह है कि वहां पर ज़्यादा सैंटर होने के बावजूद communication के साधन कम हैं इसलिए लड़को लड़कियों को वहां जाने में दिक्कत महसूस होती है। फिर भी हम यूनीवर्सिटी से बातचीत कर रहे हैं कि वहां पर इन Centres की गिनती को बढ़ाया जाए।

फिर कहा गया है कि यहां पर तमाम इम्तिहानों में रिश्वत चलती है। यह generalis ation है। किसी एक जगह पर कुछ हो गया तो इस तरीका से generalize करना ठीक नहीं होता।

इस के बाद खान साहिब ने कहा है कि उर्दू के साथ बहुत बुरा सलूक किया जा रहा है। इस बारे में मैं उन्हें यकीन दिलाता हूँ कि सारे पंजाब के अन्दर जहां कहीं भी अगर एक लड़का भी उर्दू पढ़ना चाहेगा उस के उर्दू पढ़ाने का इंतज़ाम वहीं पर किया जाएगा। वह मुझे कोई ऐसा case बतलाएं जहां कोई लड़का उर्दू पढ़ना चाहता हो और उर्दू पढ़ाने वाला मास्टर वहां न हो। उस का इंतज़ाम फौरन कर दिया जाएगा। मैं उन्हें फिर यकीन दिलाता हूँ कि जहां भी कोई उर्दू पढ़ना चाहेगा हम उन को पढ़ाने का इंतज़ाम करेंगे।

डाक्टर भाग सिंह जी ने कहा है कि हमारे बहुत सारे लड़के ऐसे हैं जिन की स्कूल जाने की उम्र है लेकिन उन्हें स्कूल जाने का मौका नहीं दिया गया। मैं उन्हें बताना चाहता हूँ कि सारे भारत वर्ष में सिवाए दो सूबों को छोड़ कर तालीम के मामले में पंजाब सब से आगे है। वह शायद केरल का नाम लेना चाहते थे लेकिन उन्हों ने सिर्फ बंगाल का ही नाम लिया है। पंजाब से सिर्फ यह दो सूबे ही इस मामले में आगे हैं यानी केरल और बंगाल। केरल का नाम तो उन्हों ने नहीं लिया लेकिन मैं उन्हें बता देना चाहता हूँ कि वहां पर भी Communist पार्टी को जिस की पहले वहां मिनिस्टरी रही है credit नहीं जाता क्योंकि वहां पर तो लोग पहले से ही पढ़े लिखे थे। वहां पहले जो रियासत थी उस वक्त से ही वहां पर education को Compulsory करार दिया हुआ था जिस की वजह से वहां के तमाम लोग पढ़े-लिखे हो गए थे। और West Bengal में तो उन की पार्टी की वज़ारत है ही नहीं। इस लिये उस का credit भी उन की पार्टी को नहीं मिल सकता।

फिर उन्हों ने कहा है कि हम teachers की तनखाहों पर कम खर्च करते हैं और उन्हों ने इस मामले में पंजाब का मुकाबिला दूसरे दो देशों से करने की कोशिश की है। मेरा ख्याल था कि वह रूस के साथ यह मुकाबिला करेंगे लेकिन वह रूस का नाम लेने से घबराए हैं और उन्हों ने America का नाम लिया है। मैं अर्ज़ करता हूँ कि America में जो खर्च एक लड़के की तालीम पर किया जाता है वह 267 रुपए है और हमारे हां जो पंजाब के अन्दर पहले होता रहा है वह $3\frac{1}{2}$ रुपए फी लड़का था मगर अब यह $3\frac{1}{2}$ रुपए से ले कर 4 रुपए और कुछ आने हो गया है। लेकिन हम अपने Third Five-Year Plan में इस खर्च को 4 या रुपए $1\frac{1}{2}$ से बढ़ा कर 8 रुपए तक ले जा रहे हैं। (*cheers*) England के अन्दर America की निस्बत कुछ कम होगा लेकिन अभी हम उन देशों के साथ

मुकाबिला नहीं कर सकते। हम भी आगे बढ़ेंगे और बड़ी तेज़ी के साथ बढ़ेंगे और उन देशों के साथ मुकाबिला करेंगे। अभी तो हम ने अपनी आमदनी के हिसाब से यह खर्च करना है।

स्पीकर साहिब, मुझे अफसोस है कि मैं ने काफी वक्त ले लिया है। इस के लिए मैं आप का शुक्रिया अदा करता हूँ। और मैं उन मैम्बर साहिबान का भी शुक्रिया अदा करता हूँ जिन्हों ने नुकताचीनी की है क्योंकि मुझे उन की नुक्ताचीनी से भी फायदा हुआ है।

आखिर में मैं यह अर्ज़ करता हूँ कि जो credit मैम्बर साहिबान की तरफ से मुझे दिया गया है उस के लिए मैं समझता हूँ कि Education Departmenet का सारा staff यानी Secretary और D.P.I. से लेकर चपड़ासी तक, इस creditके हकदार हैं जो मुझे तुआवन देते हैं। (*Loud applause.*)

**श्री अध्यक्ष** : मुझे बड़ी खुशी है कि Agriculture और Education की demands पर बड़ी constructive बहस हुई है। मगर मुझे अफसोस भी है कि कुछ मैम्बर साहिबान जो हाउस के सामने मज़मून हो उस में दिलचस्पी नहीं लेते और बोलने को ज़्यादा एहमियत देते हैं। बोले और चले गये और उन की बातों का Minister concerned जो जवाब देते हैं उस को वह सुनते ही नहीं। हाज़री लगाई, बोले और चले गये। (I am glad to note that a very constructive discussion has taken place on both the demands of Agriculture and Education. But I am sorry to remark that certain hon. Members do not take real interest in the subject before the House and they attach importance to the mere making of speeches only. They deliver speeches and then leave the House. They do not come to listen to what the Minister says in reply to the points raised by them. They simply mark themselves present, make speeches and leave the House.)

**Chief Minister :** If a member does not keep sitting to listen to a Minister's reply, and does not take interest in the proceedings of the House the hon. Speaker may not kindly give him any time to speak.

(*Interruption by Chaudhri Balbir Singh*)

**श्री अध्यक्ष** : अगर चौधरी बलबीर सिंह को वक्त न मिले तो और कोई बोल भी नहीं सकता। (हँसी) कई मैम्बर साहिबान वक्त मिलने की उम्मीद में तो बैठे रहते हैं लेकिन जब वक्त मिल जाता है तो बोल कर चले जाते हैं।

मुझे खास तौर पर मैम्बर साहिबान को मुबारकबाद देनी चाहिए क्योंकि Agriculture और Education की demands पर बड़ी construtcive बहस हुई है और जो फिज़ा पहले पैदा हो गई थी उस को भी उन्हों ने दुरुस्त करने की कोशिश की है। [None else can speak till Chaudhri Balbir Singh is given time to speak. (*Laughter.*) Some hon. Members keep occupying their seats in the hope of getting time but as soon as they have spoken they leave the House. I must congratulate the hon. Members for their very consructive criticism on the Demands of Agriculture and Education and for their efforts to improve the tense atmosphere which had unluckily been created earlier.)

**Mr. Speaker** : Question is—

That the item of Rs. 5,71,820 on account of A—Grants to University (Non-Plan Provision) be reduced by Re. 1.

*The motion was by leave withdrawn.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the item of Rs. 3,94,73,760 on account of F—Government Secondary Schools (Non-Plan Provision) be reduced by Re. 1.

*The motion was by leave withdrawn*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the item of Rs 13,89,810 on account of O—Direction (Plan Scheme) be reduced by Re. 1

*The motion was by leave withdrawn*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs. 100.

*The motion was lost*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs. 100.

*The motion was by leave withdrawn*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs. 100.

*The motion was by leave withdrawn*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs. 100

*The motion was by leave withdrawn*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs. 10

*The motion was lost*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re. 1

*The motion was by leave withdrawn.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re. 1

*The motion was lost*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re. 1

*The motion was by leave withdrawn.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re. 1

*The motion was by leave withdrawn.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re. 1

*The motion was lost*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re. 1

*The motion was lost*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs. 100.

*The motion was lost*

**Mr. Speaker** : Question is—

That a sum not exceeding Rs. 12,02,44,780 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960—61, in respect of charges under heads 37—Education.

8-18 p.m.

*The motion was carried*

---

*The Sabha then adjourned till 2 p.m. on Thursday, the 17th March, 1960.*

8847 PVS—349—28-7-60—C. P., and S. Pb., Chandigarh.

# Punjab Vidhan Sabha Debates

*17th March, 1960*

Vol. 1—No. 21

## OFFICIAL REPORT

CONTENTS

*Thursday, the 17th March,* 1960




CHANDIGARH:

Printed by the Controller, Printing and Stationery, Punjab
1960.

Price Rs. 4.35 nP.

## *ERRATA*

### PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATES, VOL. I, No. 21, DATED THE 17TH MARCH, 1960

| *Read* | *for* | *on page* | *line* |
| --- | --- | --- | --- |
| labourers | abourers | (21)4 | 23 |
| routes | routs | (21)10 | 11 |
| those | these | (21)30 | 23 |
| मैं | में | (21)54 | 21 |
| मनशा | मनश | (21)56 | 11th from below |
| Hindu | Hindi | (21)76 | 15 |
| ਵੇ | ਵੋ | (21)76 | 32 |
| ਪੇਸ਼ | ਪਾਸ | (21)83 | 30 |
| ਨੂੰਹਾਂ | ਨੋਹਾਂ | (21)84 | 8 |
| चाहते | चाहत | (21)85 | 13 |
| की | कि | (21)86 | 3 |
| धरती | धरता | (21)86 | 19 |
| फबतीयां | फबीतियां | (21)88 | 13 |
| बीवी | बीबी | (21)90 | 8 |
| अचम्मे | अचम्बे | (21)90 | 12 |
| वाकई | वाकिया ही | (21)91 | 4th from below |
| ਭਰਾ | ਭਣਵੀਏ | (21)94 | 4th from below |
| ਬਿਨਾਂ | ਬਿਨਾ | (21)94 | 2nd from below |
| ਘਰੋਂ | ਔਰ | (21)95 | 8 |
| बटेगा | घटेगा | (21)97 | 25 |
| 17th March, 1960 | 21st March, 1960 | (21)98 | Heading |
| Delete the word | "Mr. Deputy Speaker" | (21)98 | 29 |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

**Thursday, the 17th March, 1960**

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector* 10, *Chandigarh, at* 2.00 *p. m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

## STARRED QUESTIONS AND ANSWERS

### PROCUREMENT OF WHEAT, RICE AND MAIZE

*4900. **Shri Rup Singh Phul** : Will the Minister for Industries be pleased to state the quantity of wheat, rice and maize separately procured by the State Government during the current financial year along with the district-wise distribution made thereof ?

**Shri Benarsi Das Gupta** (Deputy Minister) : A statement containing the requisite information is laid on the table of the House.

*Procurement.*—

| | | |
|---|---|---|
| (1) Wheat | .. | 162,379 tons |
| (2) Rice | .. | 105,125 tons |
| (3) Maize | .. | Nil |

*Distribution.*—There is no rigid formula of distribution districtwise. The requirements of every district are taken into account in making allocations. Wheat is allocated to all the flour mills in the State and the atta so made further allocated to the needy area.

In regard to rice 495 tons have been distributed in Kangra District alone.

No maize has been procured or distributed.

**श्री रूप सिंह फूल** : क्या वज़ीर साहिब बताएँगे कि कांगड़े जैसे पहाड़ी इलाक़े को, जहां इतनी मक्की खाई जाती है, मक्की क्यों नहीं दी गई ?

**उप-मंत्री** : वहां के लिये चावल और गेहूं दिये जाते हैं।

**श्री रूप सिंह फूल** : क्या सरकार को इस बात का इल्म है कि जो 490 टन चावल वहां के लिये दिया गया है वह वहां की ज़रूरतों के लिये बिल्कुल नाकाफ़ी है ?

**उप-मंत्री** : ऐसी कोई शिकायत नही मिली ।

**श्री रूप सिंह फूल** : क्या सरकार इस बात का इरादा रखती है कि कि आइंदा कांगड़ा को ज्यादा चावल supply किया जाए ।

**उप-मंत्री** : ज़रूरत होगी तो ऐसा करेंगे ।

### AMENDMENT OF THE PUNJAB TENANCY ACT, 1887

*4763. **Pandit Ram Kishan Bharolian** : Will the Minister for Revenue be pleased to state whether Government intend to amend the Punjab Tenancy Act, 1887, so as to apply ceiling on ownership instead of on cultivation ; if so, within how much time ?

**Giani Kartar Singh :** There is no provision in the Punjab Tenancy Act, 1887, imposing ceiling on cultivation of land or its ownership. However, the Punjab Security of Land Tenures Act, 1953, which is in force in the erstwhile Punjab, fixes a maximum limit on areas under self-cultivation, which, indirectly, serves the same purpose as ceiling on land. It has also imposed a ceiling on future holdings. No decision has been taken to impose a ceiling on ownership on existing holdings at present. A reference in this connection is, however, pending with the Planning Commission.

**ਪੰਡਿਤ ਰਾਮ ਕਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ :** ਕੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣਗੇ ਕਿ ਜੋ ਮੰਗ ਨਾਗਪੁਰ Resolution ਵਿਚ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ, ਉਸ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਕਰਨ ਦਾ ਸਰਕਾਰ ਇਰਾਦਾ ਰਖਦੀ ਹੈ?

**Mr. Speaker :** It is not for you to put this question.

---

APPOINTMENTS OF ZAILDARS AND SUFAIDPOSHES IN THE STATE

*5403. **Shri Rala Ram :** Will the Minister for Revenue be pleased to state whether Government have taken any decision with regard to the appointments of Zaildars and Sufaidposhes in the State ; if so, the date by which it is likely to be implemented ?

**Giani Kartar Singh :** *Part I.*—No.
*Part II.*—Does not arise.

---

EMBEZZLEMENT CASE AGAINST LAMBARDAR OF VILLAGE MAHILKHURD, TEHSIL NAWANSHAHR, DISTRICT JULLUNDUR

*5419. **Chaudhri Inder Singh :** Will the Minister for Revenue be pleased to state whether any complaints of embezzlement of Rs 3,000 against the Lambardar of village Mahilkhurd, hadbast No. 212, tehsil Nawanshahr, district Jullundur, were received by the revenue authorities; if so, when and the action taken so far or proposed to be taken by the Government against the said Lambardar ?

**Giani Kartar Singh :** *Part I.*—Yes, Sir.

*Part II.*—5th October, 1959.

*Part III.*—Allegations of embezzlement not substantiated on enquiry. Warrants of arrest issued against the defaulting Lambardar for recovering the arrears due from him.

---

LAND TAKEN ON LEASE BY GOVERNMENT IN NASIRPUR FARM IN PATIALA DISTRICT

*5156. **Sardar Atma Singh :** Will the Minister for Agriculture and Forests be pleased to state—

(a) whether any land was taken on lease by the Government in Nasirpur Farm in Patiala District ; if so, when, the area thereof and the terms on which it was taken on lease ;

(b) whether before taking the said land on lease, any tenders were invited ; if not, the reasons thereof ;

(c) whether it is a fact that the lease money contracted to be paid in respect of the said land is more than the rate for similar category of land in its vicinity ; if so, the reasons therefor ?

**Shri Harbans Lal** (Deputy Minister) : (a) No.

(b) and (c) Question does not arise.

**ਸਰਦਾਰ ਆਤਮਾ ਸਿੰਘ** : ਕੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣਗੇ ਕਿ ਨਸੀਰਪੁਰ ਪਿੰਡ ਦੇ ਨਜ਼ਦੀਕ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕੋਈ farm ਲਿਆ ਹੈ ?

AMOUNT GIVEN TO KURUKSHETRA UNIVERSITY

***4956. Shri Ram Piara :** Will the Minister for Education and Labour be pleased to state the total amount so far given by Government to the Kurukshetra University year wise ?

**Shri Yash Pal** (Deputy Minister) :

| | | Rupees in lakhs |
|---|---|---|
| 1956-57 | .. | 2 |
| 1957-58 | .. | 2 |
| 1958-59 | .. | 2 |
| 1959-60 | .. | 12 |

**श्री राम प्यारा** : क्या वज़ीर साहिब बताएँगे कि यह जो grant दी जाती है यह हर साल की ज़रूरतों को देख कर दी जाती है या इस के लिये कोई phased programme बनाया हुआ है ?

**उप-मंत्री** : जितना funds allow करते हैं उतनी grant दी जाती है।

DEVELOPMENT OF PUNJABI LANGUAGE

***5198. Sardar Rajinder Singh :** Will the Minister for Education and Labour be pleased to state whether the Union Government gave any financial help to the State Government for the development of Punjabi Language in the State during the years 1957-58, 1958-59 and 1959-60, separately ?

**Shri Yash Pal** (Deputy Minister) : The Union Government are committed to grant financial assistance to the extent of $33\frac{1}{3}$ per cent on the total expenditure to be incurred by the State Government on the development schemes of the Regional Language (Punjabi).

No Central assistance is to be received for the year 1957-58. Central assistance amounting to Rs 10,246 for the year 1958-59 would be forthcoming on the basis of the expenditure incurred d ring that year and likewise Central assistance for the year 1959-60 would be forthcoming on the basis of the expenditure which might be incurred by the end of that year.

**ਸਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ** : ਕੀ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਦਸਣਗੇ ਕਿ 1957-58 ਵਿਚ aid ਕਿਉਂ ਨਹੀਂ ਮਿਲ ਸਕੀ ?

ਉਪ-ਮੰਤਰੀ : ਇਸ ਦਾ ਮੈਨੂੰ ਪਤਾ ਨਹੀਂ, ਪਤਾ ਕਰ ਕੇ ਦਸ ਸਕਦਾ ਹਾਂ ।

ਪੰਡਤ ਰਾਮ ਕ੍ਰਿਸ਼ਨ ਭੜੋਲੀਆਂ : ਕੀ ਪੰਜਾਬ ਸਰਕਾਰ ਪੰਜਾਬੀ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਲਈ ਪੰਜਾਬੀ University ਕਾਇਮ ਕਰਨ ਦਾ ਇਰਾਦਾ ਰਖਦੀ ਹੈ?

**Mr. Speaker**: This question does not arise.

SCHOOLS TO BE BROUGHT ON THE PERMANENT GRANT-IN-AID LIST.

*5401. **Shri Rala Ram :** Will the Minister for Education and Labour be pleased to state whether there is any proposal under the consideration of Government to bring the remaining 14 displaced schools which have been rehabilitated in the State during the last six years, on the permanent grant-in-aid list, and whether Government proposed to divert a part of the amount ear-marked for nationalisation of privately-managed schools towards bringing these schools on the permanent grant-in-aid list ?

**Shri Yash Pal** (Deputy Minister) : It is proposed to enlarge the list of aided schools. The unaided distrupted schools will also be considered for this purpose, provided they are permanently recognised on 1st April, 1960. Some funds have been provided for the purpose. There is, however, no proposal for the contemplated diversion.

DISPUTE BETWEEN THE MANAGEMENTS AND THE LABOURERS OF PRIVATE TRANSPORT COMPANIES IN DISTRICT ROHTAK

*5344. **Shri Mangal Sein** : Will the Minister for Education and Labour be pleased to state whether there are any disputes between the managements of private transport companies in Rohtak District and the abourers working in them ; if so, the names of such companies and the action, if any, taken by Government to settle these disputes ?

**Shri Amar Nath Vidyalankar** : Yes. The names of the companies and the action taken to settle the disputes are given below :—

| *Name of the Company* | *Action taken* |
|---|---|
| 1. Hind Transport Company, Rohtak | The dispute has been taken up in conciliation recently as the demand notice was served on 5th February, 1960 |
| 2. New Rohtak-Bhiwani Transport Company, Rohtak | Ditto |
| 3. Rohtak-Delhi Transport Company (P.) Ltd., Rohtak | Two demand notices dated 23rd August, 1959, and 23rd October, 1959, were served on the management and as a result of the efforts made by the field staff of the Labour Department a settlement was arrived at between the parties to the dispute. |
| 4. Rohtak District Transport Co-operative Society, Rohtak | A settlement has been arrived at between the parties to the dispute on 10th February, 1960, at the intervention of the field staff of the Labour Department. |

MEMBER OF HARIJANS CO-OPERATIVE SOCIETIES IN GURGAON DISTRICT

*4945. **Maulvi Abdul Ghani Dar** : Will the Minister for Community Development be pleased to state the names of the founder members of the Co-operative Farming Societies of Harijans registered upto date in Gurgaon District, separetaly; together with the names of persons who resigned their membership up to 31st December, 1959, and the names of those who were enrolled as new members in their place ?

**Sardar Gurbanta Singh :** There is no Co-operative Farming Society of Harijans in Gurgaon District. However, there is a Better Farming Society of Harijans in village Shamaspur.

COMPLAINT AGAINST SARPANCH OF VILLAGE BHAMIPURA, TEHSIL JAGRAON, DISTRICT LUDHIANA

*5421. **Chaudhri Inder Singh** : Will the Minister for Community Development be pleased to refer to the reply given to starred question No. 4455 printed in the list of questions for 15th December, 1959, and state the stage which the enquiry against the Sarpanch of the Panchayat of village Bhamipura, tehsil Jagraon, district Ludhiana, has reached and the time by which the same is likely to be completed ?

**Shri Dalbir Singh** (Deputy Minister) : After suspension, the sarpanch had been asked to explain why he should not be removed from the membership of the Panchayat. He has not submitted his explanation so far. A final show cause notice has been issued to him fixing a date limit for the submission of his explanation. Action will be taken against him *exparte*, if he fails to submit his explanation before the fixed date.

चौधरी इन्द्र सिंह : क्या वज़ीर साहिब बताएँगे कि पहला show-cause notice कब दिया गया था ?

उप-मंत्री : मेरे पास इस वक्त date नहीं है।

चौधरी इन्द्र सिंह : पहले show-cause notice की तो इन के पास date नहीं है लेकिन उन्हों ने जवाब तैयार करते वक्त file तो देखी होगी क्या यह याददाशत से बताएंगे कि उस को जवाब देने के लिये कितने दिन की मियाद दी गई थी ?

ਸਾਮੂਹਿਕ ਵਿਕਾਸ ਮੰਤਰੀ : ਪਹਿਲਾ ਜੋ notice ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਉਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਤਰੀਕ ਨਹੀਂ ਦਿਤੀ ਗਈ ਪਰ ਦੂਜਾ ਜੋ notice ਦਿਤਾ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਫਲਾਨੀ ਤਰੀਕ ਤਕ ਜਵਾਬ ਦੇਵੇ ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕਾਰਵਾਈ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇਗੀ।

चौधरी इन्द्र सिंह : क्या मैं पूछ सकता हूं कि दूसरा show-cause notice कब दिया गया था।

ਮੰਤਰੀ : ਖਿਆਲ ਹੈ ਕਿ ਨੋਟਸ ਖਤਮ ਹੋਣ ਵਾਲਾ ਹੈ।

पंडित श्री राम शर्मा : क्या वज़ीर साहिब बतलाएंगे कि दूसरा show cause notice कब दिया गया और वह time कब तक है ?

ਮੰਤਰੀ: Show-cause notice ਵਿਚ ਤਰੀਕ ਦਿਤੀ ਹੋਈ ਸੀ ਉਹ ਖਿਆਲ ਹੈ ਖਤਮ ਹੋ ਗਈ ਹੈ ਅਤੇ ਮਿਆਦ ਖਤਮ ਹੋਣ ਤੇ action ਲਿਆ ਜਾਵੇਗਾ।

में जमा कर दिया जाए गा, बिजली भी पैदा होगी और आगे irrigation के लिए पानी भी दिया जा सकेगा इस तरह राजस्थान का share भी दिया जा सकता है और पंजाब में भी पानी की पूरी और proper utilization हो सकेगी । लेकिन जैसा कि मैं ने अर्ज़ किया है यह तजवीज़ अभी under investigation है । एक foreign expert भी आए थे । उन्हों ने भी देख भाल कर के report दी जिस के मुताबिक अभी ग़ौर हो रहा है । सुकेती के बारे में अंदेशा यह ज़ाहर किया जाता है कि वह area ज़लज़लों की ज़ोन में है और वहां ज़लज़ले आते हैं । इस लिए ग़ौर हो रहा है कि वह डैम कामयाब भी होगा या नहीं होगा और देखा जा रहा है कि rock formation कैसी है वग़ैरा वग़ैरा । इस बारे में जहां तक पंजाब गवर्नमैंट का ताल्लुक है हम जल्दी से जल्दी सारी investigation complete करके सैंट्रल गवर्नमैंट के सामने रखना चाहते हैं ताकि इस स्कीम का जल्दी फैसला किया जा सके । जिस स्कीम से कि बिजली भी काफी तैयार होगी, राजस्थान को share दे कर पंजाब में भी पानी की पूरी utilization हो सकेगी । इस से न तो राजस्थान को एतराज़ होगा और न सैंट्रल गवर्नमैंट को एतराज़ होगा लेकिन यह चीज़ अभी चल रही है और कुछ देर लगेगी । अभी पीछे देहली में बात चीत हुई थी, एक informal सी meeting थी उस में चीफ मिनिस्टर साहिब ने सुझाव दिया था कि एक higher level की technical committee मुकर्रर की जाए जो इस पर ग़ौर करे । तो यह तै हो गया है और सब ने यह बात मान ली है । यह देखने की बात है कि वह technical committee कौनसी तजवीज़ पंसद करती है कहां पहले काम होता है, सतलुज ब्यास link का काम पहिले शुरू होता है, पौंग डैम का होता है या दोनों काम साथ साथ होते हैं या फिर यह होता है कि सुकेती में डैम बना कर, reservoir बना कर जिस से बिजली भी ज्यादा पैदा हो और पानी भी ज्यादा मिल सके यह तजवीज़ मंजूर होती है । तो उस बारे में अभी इन्तज़ार करने की ज़रूरत है कि वह कमेटी क्या फैसला करती है । इसलिए इस वक्त मैं इस से ज्यादा कुछ नहीं कह सकता लेकिन इतना यकीन ज़रूर दिलाना चाहता हूं कि जो ख्यालात आप ने ज़ाहर किए हैं उन का पूरा पूरा notice सरकार ने लिया हुआ है और इस मामला में सरकार की तरफ से कोई ढील नहीं है । हम बहुत शिद्दत के साथ investigation करके आगे जाना चाहते हैं और उम्मीद करते हैं कि हमारी स्कीमें पंजाब को prosperous बनाने में कामयाब होंगी । (*loud cheers*)

6 p. m.

Corruption के मुताल्लिक कुछ मेम्बर साहिबान ने बातें कहीं हैं । इस बात से इनकार नहीं किया जा सकता कि किसी हद तक corruption पाई जाती है । इस महकमे का लोगों से direct ताल्लुक है । इस महकमे से लोगों को फायदा भी पहुंच सकता है और नुक्सान भी । अगर सरकारी कर्मचारी को temptation दी जाए तो वह corrupt हो जाता है । इस corruption को रोकने के लिये जितना

[सिंचाई तथा बिजली मंत्री ]

कुछ सरकार से बन पड़ता है उतना कर रहो हैं । Anti-Corruption Department कायम है । जो corruption की शिकायतें इस के पास आती हैं उन की enquiry की जाती है। आंयदा हम इस तरफ ज्यादा ध्यान देंगे । नहरों के मामले में जितनी corruption होती है उस के मुताल्लिक छ: महीने में इतना फर्क पड़ेगा कि आप को शिकायतें करने का आंयदा मौका नहीं मिलेगा । प्रिंसीपल रला राम जी ने कुछ सुझाव दिये । उन का जवाब मैं दे चुका हूं । शाह नहर के मुताल्लिक जो बातें कहीं गई उन की यहां कोई relevancy नहीं लेकिन उन की इतलाह के लिये मैं अर्ज़ कर देना चाहता हूं कि इसे हम perennial नहीं बना सके क्योंकि कुछ water-logging बढ़ने का खतरा था। इस की तरफ ध्यान दिया जाएगा । Pong Dam के नीचे भी रक्बा आयेगा । वहां भी कुछ लोग displace होंगे । National interest को मद्देनज़र रखते हुए इस बात का लिहाज़ नहीं रखना चाहिये कि दो चार हज़ार आदमियों को तकलीफ का सामना करना पड़ेगा। इसी तरह हिमाचल का रक्बा है जहां reservoir बनना है। भाखड़ा डैम के कुछ oustees को हम बसाने के लिये liberal तरीके से aid दे रहे हैं । और alternative ज़मीनें दे रहे हैं । हमें खुशी इस बात की है कि भाखड़ा के oustees की तरफ से कोई शिकायत नहीं आई । Bhakra oustees की resettlement का काम ठीक तरह से चल रहा है। Electricity Board के मुताल्लिक कुछ भाइयों ने नुक्ताचीनी की और कई माननीय मेम्बरों ने कहा कि काम तेज़ी से चल रहा है। कुछ hon. Members ने कहा कि Electric ty Board के बनने की वजह से अब भी रुकावटें पड़ती हैं और देर उतनी ही लगती है जितनी कि पहले लगती थी । Electricity Board autonomous body है इस में शक नहीं लेकिन इस का यह मतलब नहीं कि सरकार की ज़िम्मेदारी खत्म हो जाती है। सरकार की जिम्मेदारी इस हाउस के सामने, hon. Members के सामने उसी हद तक कायम है। हम उस जिम्मेदारी से बचना नहीं चाहते । Electricity Board इस लिये कायम किया गया कि सारी स्कीमें जल्दी जल्दी पास हो जाएं और formal sanction की ज़रूरत न पड़े । Finance Department के पास न जाना पड़े। लेकिन बोर्ड के बारे में कई ऐसी बातें नोटिस में आ रही हैं कि अफसरों में laxity है । सरकार के पास अख्तियारात हैं और इन defects को दूर करने के लिये हम हर मुमकिन कोशिश करेंगे ताकि पब्लिक को कोई शिकायत न रहे। यह कहना ठीक नहीं कि Electricity Board मन मानी कार्रवाई करता है और सरकार जिम्मेदारी से बचती है और interfere नहीं करती। सरकार अपनी ज़िम्मेदारी को महसूस करती है और जो शिकायतें आंयदा hon. Members के नोटिस में आयेंगी वह बोर्ड के नोटिस में हम लाते रहेंगे। जहां गवर्नमेंट का ताल्लुक होता है हम बड़ी खुशी के साथ शिकायत की देख भाल करेंगे ताकि पंजाब में बिजली की रफतार आहिस्ता न हो बल्कि तेज़ी से बढ़ती जाए। बिजली के महकमे के काम का अंदाजा इस बात से लगाया जा सकता है कि बहुत से गांव और कसबों

में electrification हो गई है। अगर किसी मैम्बर साहिब को किसी खास जगह के मुतअल्लिक शिकायत हो तो उस की देख भाल हो सकती है। हकीकत यह है कि जहां 1947 में 50 कसबे और गांव ऐसे थे जहां बिजली थी लेकिन अब Second Five Year Plan के आखीर तक इन की तादाद 3,000 से ऊपर हो जाएगी। पहली Plan में 800 के करीब और इस साल तक 3,000 से ऊपर कसबे electrify हो जाएंगे। मैं उम्मीद करता हूं कि और कसबे और शहरों में बिजली मुहैया की जाएगी। बिजली की कमी के मुतअल्लिक पहले भी मैं ने हाउस में statement दिया था। यह कमी हमारे काबू से बाहर थी। दरियाओं नें पानी की कमी हुई। Connections की demand बहुत तेज़ी से बड़ी। लोगों को फायदा नज़र आया और पंजाब में जिस तेज़ी से बिजली की मांग बढ़ी उस का अंदाज़ा नहीं था। लोग अब बिजली के फवायद को समझने लग पड़े हैं। जो लोग छोटी छोटी दस्तकारियां लगाना चाहते हैं उन्हें हम discourage नहीं करना चाहते। Emergency में तकलीफें होती है, काम में कुछ रुकावटें पड़ती हैं। यह बरदाश्त करनी पड़ेंगी जब तक सारे power-houses मुकम्मल नहीं हो जाते और बिजली की डिमांड को आंयदा सालों में पूरा करने के लिये इकदामात नहीं हो सकते। श्री मंगल सेन ने बिजली कम्पनियों के खिलाफ शिकायत की। जैसे माननीय मैम्बरों को मालूम होगा बिजली कम्पनियां agreement के तहत काम करती हैं और जब तक उन का agreement सरकार के साथ है उस वक्त तक इन्हें nationalize करना मुनासिब मालूम नहीं होता। ज्यों ज्यों थोड़ा थोड़ा अर्सा बाकी रह जाता है, ज्यों ज्यों उन की मयाद खत्म होगी बिजली बोर्ड को इख्तियार है कि ऐक्ट के तहत कि वह उन को अपने कबज़े में ले ले। जिन शहरों में बिजली की कम्पनियां इस तरीके से काम कर रही हैं वहां बोर्ड के पास इख्तियारात हैं कि उन्हें कहे कि वे अपना काम ठीक तरीके से करें। मैं बोर्ड से कहूंगा कि वह ऐसी जगहों की शिकायात की छान बीन करें के पब्लिक की शिकायतों को दूर करे। ज्ञानी बखतावर सिंह ने कुछ बातें कहीं जो मैं समझ नहीं सका। कुछ एतराज़ात किये गये canal cuts और breaches के मुतअल्लिक कि महकमा लोगों के ऊपर ज़बरदस्ती दंड डाल कर पैसे वसूल कर लेता है। Canals में cuts और breaches होती हैं और इस के लिये पंजाब सरकार ने कमेटियां बनाई जिन में non-official members लिये गये, यह Advisory Committee मुतअल्लिका अफसरों को advise किया करेगी कि उन्हें cuts को किस तरह से treat करना चाहिये ताकि लोगों के साथ बेइनसाफी न होने पाए।

आगे जिस चीज़ की तरमीम की ज़रूरत पड़ेगी उसके लिए कदम उठाए जाएंगे। रिवाड़ी Lift Irrigation Scheme के मुताल्लिक श्री फूल सिंह कटारिया ने कुछ बातें कहीं कि वहां कुछ तेज़ी से काम नहीं चला। उसकी कुछ खास वजूहात हैं। Rewari List Irrigation Scheme पहले जिस तरीके से बनी हुई थी उस को दुबारा देखा गया तो महसूस हुआ कि वह scheme ठीक ढंग से नहीं बनी। जो रकबे dry थे उन की तरफ वह लाई जानी चाहिए थी। इस के लिए कोई तजवीज

[सिंचाई तथा बिजली मंत्री]

नहीं थी। जिन रक्बों में ज्यादा पानी था जैसे उन्होंने 8 नंबर drain का ज़िक्र किया वहां पानी से देहात तबाह होते थे। उन देहात में इस Lift Scheme से पानी देना था। उस scheme को revise किया गया। इसमें कुछ देर हुई। जो scheme finalise हुई है मैं उम्मीद करता हूं कि उसके ऊपर तेज़ी से काम चलेगा।

भाखड़ा और नंगल की जितनी नहरें हैं वे करीब करीब सब मुकम्मल हो चुकी हैं। इसके इलावा कुछ hon. Members ने मेरे पास बातें की थीं। उनका इस चीज़ से ताल्लुक नहीं। लेकिन मैं उनकी information के लिए बताना चाहता हूं कि जो पंजाब के dry areas अब रह गए हैं, मसलन गुड़गांव का इलाका, फिरोज़पुर-झिरका और पटौदी, सोहना, रिवाड़ी, दिल्ली के साथ का इलाका और महेंद्रगढ़ वगैरह का इलाका है उनके लिए पानी देने की तजवीज़ बन गई है। पहले Gurgaon Tunnel Project Scheme थी। वह ज़ेरे गौर थी कई साल से। सन् 1958-59 में वह scheme करीबन २ final हो गई। उस पर 8 करोड़ से कुछ ऊपर रुपया खर्च होना था। लेकिन बाद में कुछ practical दिक्कतें नज़र आई। दिल्ली शहर में से नीचे से tunnel निकालनी थी। दूसरी गवर्नमैंट की इजाज़त लेनी थी। नामालूम दिल्ली शहर में इससे कितनी panic होती और इजाज़त मिलती या न मिलती। उस में amendment हुई। आखिर फैसला हुआ। पंजाब सरकार ने Tunnel Project को छोड़ कर दूसरी project बनाई जिसमें जमुना में बरसात का पानी ओखला तक ले जाया जाए और वह पानी जल्दी से जल्दी खुश्क इलाकों को देने की कोशिश की जाए। कुछ इलाका lift के ज़रिए से सैराब किया जाए। बाकी इलाका flow irrigation से सैराब किया जाए। दोनों तरीकों से irrigation की जाए। उसमें कोई 3½ लाख एकड़ रक्बा पंजाब का और डेढ़ लाख एकड़ इलाका राजस्थान का और भरतपुर का सैराब होना है। उस scheme की cost 3½ करोड़ रुपया बनती है। 8 करोड़ के मुकाबले में जो Tunnel project में खर्च आना था यह खर्च उस से काफी कम है। उस scheme में हम कोशिश कर रहे हैं कि महेंद्रगढ़, रिवाड़ी और सोहना वगैरह के जो ऊंचे इलाके हैं वहां सोहना lift लगाई जाए और सोहना की पहाड़ों की तरफ पानी lift करके flow irrigation के ज़रिए से जमीन सैराब की जाए। Western Jamuna Project के लिए provision रखा जाएगा और यह Gurgaon Tunnel Project मुकम्मल हो जाएगी। पानी देने की कोशिश की जाएगी। इस scheme के लिए अगले साल में कुछ रकम मांगी गई है। 21 लाख रुपये 1960-61 के Budget में रखा गया है और बाकी 2¼ करोड़ रुपया 3rd Five-Year Plan में खर्च किया जाना मकसूद है। यह गुड़गांव Project की scheme बन जाएगी। Members साहिबान को शिकायत होती है कि उनके इलाकों की तरफ पंजाब गवर्नमैंट कोई ध्यान नहीं देती, पानी की कोई तजवीज नहीं, इलाके खुश्कसाली से

तबाह हो रहे हैं, खुश्कसाली से फसलें नहीं होतीं, बड़ी दिक्कत हैं, हम उम्मीद करते हैं कि 3rd Five-Year Plan के आने तक दूर हो जाएंगी। और ऐसे कोई खास points hon. Members साहिबान की तरफ से नहीं आए जिन का मैं जवाब दूं। भाखड़ा नंगल Project का काम बड़ी तेज़ी से complete हुआ। Hoist chamber को एक अनोखी किस्म का accident हुआ। Engineers ने इसका इलाज भी एक अनोखी किस्म का ढूंढा। कामरेड राम किशन भड़ोलियां ने कहा कि पहले यह Project 1959 तक complete होना था। फिर इसको 1960 तक ले गए और फिर 1961 तक। जहां तक मुझे इलम है Bhakra-Nangal Project को मुकम्मल करने का जो target था, सन् 1960 तक यह मुकम्मल होना था। लेकिन कुछ वजूहात हुईं। उन में से खास तौर पर यह वजह हुई कि rock formation ऐसी मिली जिस पर बहुत ज़्यादा काम करना पड़ा। जितना पहले ख्याल था कि grouting करनी पड़ेगी उस से कुछ ज़्यादा तादाद में करनी पड़ी। Grouting की तादाद करीब करीब चौगनी करनी पड़ रही है। एक करोड़ रुपया खर्च बढ़ गया। इसकी वजह से कुछ काम बढ़ गया। सन् 1961 तक इसको मुकम्मल करने का हमारा target है। उम्मीद है उस वक्त तक यह मुकम्मल हो जाएगा। अगर कोई मामूली grouting का काम पड़ा रहेगा वह आहिस्ता आहिस्ता चलता रहेगा। लेकिन भाखड़ा नंगल से लोगों को पानी और बिजली देने का जो target है वह 1961 से आगे नहीं जाएगा। हम ऐसी उम्मीद करते हैं। मैं ज़्यादा कहना मुनासिब नहीं समझता। Hon. Members ने जो points raise किए मैं उनका करीब करीब जवाब दे चुका हूं। उम्मीद है अब उनको कोई एतराज़ नहीं होगा। (*Voices of hear hear from Treasury Benches.*)

**Mr. Deputy Speaker :** Question is —

That the demand be reduced by Rs.100.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is —

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re. 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is —

That the demand be reduced by Rs. 10.

*The motion was lost.*

**Mr. Deputy Speaker :** Question is —

That a sum not exceeding Rs. 7,00,88,840 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 80-A-Capital Outlay on Multipurpose River Schemes.

*The motion was carried*

**श्री उपाध्यक्ष :** आज House का time तो 7 बजे तक था। चूंकि Ministers साहिबान की तरफ से अकसर कहा जाता है कि उनको जवाब देने के लिये वक्त थोड़ा मिलता है। आज उन्हें काफी वक्त दे दिया गया था लिए शायद काम जल्दी खत्म कर दिया गया। (हंसी) (Today the House was to sit till 7 p. m. The hon. Ministers often say that they do not get enough time for reply but today he has been given ample time and perhaps that is why the business has been completed earlier.) (*Laughter*)

**Mr. Deputy Speaker :** The House stands adjourned till 2 p.m. tomorrow.

6.19 p. m.

(*The Sabha then adjourned till 2 p.m. on Tuesday, the 22nd March, 1960.*)

---

8901—PVS.—349—19-9-60—C.P. & S., Pb., Chandigrah

# Punjab Vidhan Sabha Debates

*22nd March, 1960*

Vol. 1.—No. 25

## OFFICIAL REPORT

CONTENTS

*Tuesday, the 22nd March,* 1960




CHANDIGARH:
Printed by the Controller, Printing and Stationery, Punjab
1960

Price Rs. 2.75 nP.

### *ERRATA*

## PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATES, VOL. I, No. 25, DATED THE 22ND MARCH, 1960.

| *Read* | *for* | *on page* | *line* |
|---|---|---|---|
| ਨਾਲ | ਲਾਲ | (25)14 | 9 |
| ਪੇਸ਼ | ਖੇਸ਼ | (25)14 | 4th from below |
| outlook | ou look | (25)15 | 19 |
| ਉਸ | ਇਸ | (25)15 | 4th from below |
| ਚਾਹੀਦਾ | ਚਾਰੀਦਾ | (25)17 | 7 |
| दूंगा | ूगा | (25)25 | 24 |
| District | listrict | (25)26 | 10 |
| ਭੀ | ਮੀ | (25)30 | 6 |
| Khan Abdul Ghaffar Khan | Khan Abdul Guffar Khan | (25)31 | 30 |
| इस | स | (25)37 | last line |
| जल्दी | जल्ती | (25)39 | 11 |
| मैं | म | (25)39 | 20 |
| पर | प | (25)40 | last line |
| नहीं | नह | (25)41 | 8 |
| interruption | interruption | (25)42 | 4th from below |
| महसूस | मामूस | (25)45 | 8 |
| Assessment | Assasment | (25)47 | 17 |
| Registration | Registeration | (25)51 | 18 |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

## Tuesday, the 22nd March, 1960

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector 10, Chandigarh, at 2.00 p. m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

## QUESTION HOUR (DISPENSED WITH)

**श्री प्रबोध चन्द्र** : स्पीकर साहिब, आज Question Hour dispense with कर दिया जाना चाहिये ।

**पंडित श्री राम शर्मा** : स्पीकर साहिब, आज चूंकि पांच बजे guillotine apply होनी है और बोलने वाले बहुत हैं । Debate के लिये वक्त बहुत थोड़ा रह जाता है इस लिये Question Hour dispense with कर दिया जाना चाहिये ।

**Mr. Speaker**: Question Hour is dispensed with.

## DEMANDS FOR GRANTS

**Mr. Speaker**: If the House desires, Demands Nos. 10 and 13 relating to the General Administration and the Police may be moved and discussed together and voted upon separately.

(*The House agreed*)

### DEMAND No. 10

(25—GENERAL ADMINISTRATION)

**Minister for Finance** (Dr. Gopi Chand Bhargava) : Sir, I beg to move—

> That a sum not exceeding Rs 3,32,65,400 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 25—General Administration.

### DEMAND No. 13

(29—POLICE)

**Minister for Finance** (Dr. Gopi Chand Bhargava) : Sir, I beg to move—

> That a sum not exceeding Rs 5,45,73,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 29—Police.

**Mr. Speaker** : Motions moved—

> That a sum not exceeding Rs 3,32,65,400 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 25—General Administration.

> That a sum not exceeding Rs 5,45,73,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 29—Police.

[Mr. Speaker]

All the following cut motions on these demands, notices of which have been received, are deemed to have been read and moved :—

DEMAND No. 10

(25—GENERAL ADMINISTRATION)

1. **Pandit Ram Kishan Bharolian :**
2. **Sardar Achhar Singh Chhina :**
3. **Chaudhri Hukam Singh Comrade :**
4. **Dr. Bhag Singh :**
5. **Chaudhri Inder Singh :**
6. **Shri Phul Singh Kataria :**
7. **Sardar Jangir Singh Comrade :**

   That the demand be reduced by Rs 100.

8. **Shri Bhala Ram :** ,

   That the demand be reduced by Rs 100.

9. **Shri Rala Ram :**

   That the demand be reduced by Re 1.

10. **Raja Raghuvir Singh :**

    That the demand be reduced by Re. 1.

11. **Chaudhri Sumer Singh :**

    That the demand be reduced by Re 1.

12. **Chaudhri Balbir Singh :**

    That the demand be reduced by Re 1.

13. **Sardar Harbans Singh :**

    That the demand be reduced by Rs 100.

14. **Thakur Mehar Singh :**

    That the demand be reduced by Rs 100.

15. **Sardar Jasdev Singh Sandhu :**

    That the demand be reduced by Re 1.

16. **Rao Gajraj Singh :**

    That the demand be reduced by Rs 100.

DEMAND No. 13

(29—POLICE)

1. **Pandit Ram Kishan Bharolian :**
2. **Sardar Achhar Singh Chhina :**
3. **Chaudhri Hukam Singh Comrade :**
4. **Dr. Bhag Singh :**

5. **Chaudhri Inder Singh :**

6. **Shri Phul Singh Kataria :**

7. **Sardar Jangir Singh Comrade :**

That the demand be reduced by Rs 100.

8. **Raja Raghuvir Singh :**

That the demand be reduced by Re 1.

9. **Chaudhri Balbir Singh :**

That the demand be reduced by Re1.

पंडित जी आज आप ज्यादा वक्त न लें क्योंकि वक्त बहुत थोड़ा है। (The hon. Leader of the Opposition may not take much time today as the time at our disposal is short.)

**पंडित श्री राम शर्मा** (सोनीपत) : जैसे आप फरमाएं । स्पीकर साहिब, General Administration के लिये यह मुतालिबा जो हाउस के सामने पेश हुआ है मैं इस की मुखालिफत करने के लिये खड़ा हुआ हूं । मुखालिफत इस लिये करना चाहता हूं कि हमारे प्रदेश में General Administration इतनी खराब है कि इस के लिये एक पैसा भी मंजूर नहीं करना चाहिये । आज मेरा इरादा कुछ बहुत हल्के हल्के बोलने का है । क्योंकि मैं ने यह देखा है कि वक्त की तंगी की वजह से बाज़ औकात हम इतनी तेज़ी से बोलते हैं कि न तो रिपोर्टर ही अच्छी तरह से साथ चल सकते हैं और साथ ही बाज़ औकात कई गलतियां रह जाती हैं। हमारे वज़ीर खज़ाना ने जो ऐड्रैस पढ़ा उस में General Administration का कोई ज़िक्र है ही नहीं । और है तो दो बातों का ही ज़िक्र है । एक तो यह कि बदमाशों का सुधार शुरू हो गया है और दो सौ के करीब बदमाशों ने हलफिया बयान दे दिया है कि हम भलेमांनस बन कर रहेंगे । और दूसरी चीज़ जिस का इन्होंने ज़िक्र किया वह यह है कि हम ने इतने gazetted और इतने non-gazetted अफसरों के खिलाफ तहकीकात करवाई है । इन दो बातों का ज़िक्र नुमायां तौर पर वित्त मन्त्री जी ने अपने भाषण में किया । मैं तो यह कहूंगा कि हालात ऐसे हो गए हैं कि आम लोगों का यह ख्याल है कि गरीब और भलेमानस आदमी मजबूर हो रहे हैं कि वे कुछ ऐसे काम करें कि जो शराफत और भलमानसी में शामिल नहीं हैं । नीचे से दस नम्बरियों का सुधार शुरू होना गलत बात है । सुधार इस तरीके से दुनिया में नहीं होते । जो कुछ भी होता है वह top से शुरू होना चाहिये । अगर ऊपर से बातें ठीक हो जाएं तो नीचे के सुधार की ज़रूरत ही नहीं पड़ती । ऊपर की तरफ देख कर खुद बखुद सारी बातें ठीक होती चली जाती हैं । लेकिन हमारी गवर्नमैंट तो gazetted और non-gazetted की तहकीकात करने में, सुधार करने में और हर एक मामले को नीचे से पकड़ती है । इस तरह से कभी काम नहीं चल सकता । आप ऊपर से बहुत अच्छी मिसाल कायम करें

[पंडित श्री राम शर्मा]

तो मुझ को यकीन है कि इस तरह से दस नम्बरियों का थानों में सुधार करने की ज़रूरत ही नहीं रह जाएगी। जैसे वज़ीर खज़ाना ने कहा कि हम ने squads बना लिये हैं, D.I.G. के मातहत अमला रहता है और वे देख भाल किया करेगा, इस तरीके से काम ठीक चलने चलाने वाला नहीं है। जहां तक बजट का सवाल है कहा तो यह जाता है कि law and order और General Administration की हालत बहुत बेहतर हो गई है लेकिन मैं देखता हूं कि खर्च बढ़ता जा रहा है। अगर खर्च कम होता तो हम यह सोचते कि चूंकि खर्च करने की ज़रूरत नहीं रही इस लिये हालात बिलकुल ठीक हो गए हैं। हकीकत यह है कि अदालतों के खर्चे बढ़ रहे हैं, पुलिस का खर्च बढ़ रहा है और इन बातों से ज़ाहिर होता है कि हालात खराब हो रहे हैं। पिछले दो साल में General Administration पर जो खर्च हुआ उस से 33 लाख रुपया ज्यादा खर्च करने का इरादा इस साल है। यह बात नहीं है कि यह खर्चा मंहगाई के कारण बढ़ गया है या यह कि दो चार क्लर्क और रख लेने से यह खर्चा बढ़ गया है बल्कि यह खर्चा तो General Administration पर बढ़ा है। हालात ऐसे होते जा रहे हैं कि ज़रूरत पड़ती है इन्तज़ाम करने की और खर्च ज्यादा होता जा रहा है। पुलिस के महकमे पर भी पहले दो साल से 44 लाख रुपया ज्यादा खर्च होने का अंदाज़ा है, 33 लाख रुपया का इज़ाफा General Administration में हुआ है और पन्द्रह लाख रुपया का इज़ाफा Civil Administration पर हुआ और 51 लाख का खर्च other items पर हुआ। इसी तरह से अगर allied महकमों को भी साथ में जोड़ा जाए तो एक करोड़ रुपये के करीब खर्च दो साल में बढ़ गया है। इस खर्च को चाहे law and order पर कह लें या General Administration पर कह लें पिछले दो साल के अरसे में बढ़ा है। यह जो कहा जाता है कि दो डकैतियां कम हो गई हैं, चार चोरियां कम हो गई हैं मैं पूछना चाहता हूं कि क्या यह जो आदादोशुमार मैं ने बताए हैं इस बात का सबूत नहीं हैं कि सूबे में हालात बदतरीन होते जा रहे हैं? इस से आगे चलिये। गवर्नर साहिब का खर्चा भी इस में है। वह कुछ ज्यादा नहीं बढ़ा है। वज़ीरों का खर्च, असैम्बली का कौंसिल का खर्च और S. D. Os. तक का खर्च भी General Administration में आ जाता है। वज़ीरों के खर्चे के मामले में बड़ी अजीब तमाशे की बात है। उन की तनखाहों और allowances के खर्चे से दो-तीन गुना खर्चा उन की मोटरों पर होता है। यह पता नहीं है कि जब इन की मोटरें प्राईवेट होती थीं तो तब इतना क्यों खर्च नहीं आता था। लेकिन यह हैरानी की बात है कि अगर अंदाज़ा लगाया जाए तो वज़ीरों की तनखाहों और other allowances से दो तीन गुना खर्चा उन की मोटरों का बनता है। इन को ऊपर से हिदायत हुई कि दौरे कम किया करो फिर चीफ मिनिस्टर साहिब ने भी बताया कि हम ने फैसला किया है कि एक महीने में बारह दिन से ज्यादा दौरे न किया करेंगे। दौरे बिलकुल तो नहीं रोकते लेकिन यह कायदा बना दिया है कि महीने में बारह दिन से ज्यादा न किये जाएं। लेकिन अगर इन के खर्चे को देखें तो मालूम होगा कि बजाए चंडीगढ़ में बैठ कर काम करने के ये लोग दिन-रात, सुबह शाम सारे पंजाब के अंदर भागते-फिरते हैं। इन को कहा

गया था कि एक महीने में पन्द्रह रुपये रोज़ के हिसाब से 180 रुपये से ज्यादा इन का daily allowance न बने ।

मैं समझता हूं कि असेम्बली का कोई ऐसा session होगा जिस में यह पूछा न जाता हो कि कितना खर्च हुआ, कितने दौरे किए । लेकिन मैं नहीं समझता कि इस के अन्दर कोई कमी हुई हो । पहले वक्तों में मैं देखता था कि गवर्नमेंट की तरफ से, वजीरों की तरफ से माकूल जवाब आते थे लेकिन अब तो जो बात मर्जी पूछो, कोई जवाब ही नहीं देंगे और अगर देंगे तो यह कहेंगे कि दौरों को रोकना किसी के बस की बात नहीं । आखिर इतने दौरों की जरूरत ही क्या है ? मैंने देखा है कि पहले वक्तों में वज़ीर भी बहुत कम हुआ करते थे और दौरे भी वह बहुत कम करते थे । इस के अलावा administration भी ठीक चलती थी । लेकिन अब तो दौरों की बात ही क्या है । मैं समझता हूं कि ये सब "propaganda दौरे" हैं । इस के अन्दर administration का कोई दखल नहीं होता और अगर है तो बराए नाम ।

स्पीकर साहिब, एक बात की तरफ मैं गवर्नमेंट का और खास तौर पर Chief Minister साहिब का ध्यान दिलाना चाहता हूं । मेरे दिल में आया कि जो गलत फहमी फैली है, उस को clear किया जाय । भ्रष्टाचार का ज़िक्र चलाते हुए अपनी एक speech में चीफ मिनिस्टर साहिब ने कुछ कहा । वह अखबारों में भी छपा और उस पर कुछ controversy भी चली । एक दफा मेरे दिल में आया कि इस सिलसिले में कोई ब्यान दे दूं । लेकिन फिर सोचा कि बजट सैशन चल रहा है और मौका आएगा जब कि मैं इस बात को आप के सामने अर्ज़ कर सकूंगा । असेम्बली के भी reporters रिपोर्ट्स लिखते हैं और अखबार वाले भी, इसलिये कोई गलतफहमी हो तो उस को दूर करने के लिये मैं सारी बात को आप के सामने रखता हूं । बात यह है कि गवर्नर साहिब के Address पर तकरीर करते हुए चीफ मनिस्टर साहिब ने—जिस तरह कि आप जानते हैं कि वह भी काफ़ी तेजी से बोलते हैं और बाज़ दफा मैं भी काफ़ी तेज़ी से बोलता हूं—कहा कि भ्रष्टाचार के मुतअल्लक corruption और रिश्वत के मामले के मुतअल्लक मैं opposition के साथ Ministerial level पर बैठ कर बातचीत करने के लिये तैयार हूं । बात भी ठीक है कि जब कोई ऐसे मामले या बातें सामने आएं जिन पर दोनों फरीक का झगड़ा हो तो आपस में बैठ कर ठीक कर लिए जाएं । अगर कोई *prima facie* मामला निकले तो उस पर action ले लिया जाए, उस की तहकीकात करा ली जाय और अगर ऐसी बात न हो तो दूसरी पार्टी को यह convince करा दिया जाय कि जो इलज़ामात opposition ने लगाए उन पर उन को मुगालता लग गया था या यह कि उन में ज्यादा जान नहीं ताकि मामला खत्म हो, एक तरफ उस का फैसला हो—इधर हो या उधर हो । तो, स्पीकर साहिब, मैं यह बता रहा था कि चीफ़ मनिस्टर साहिब ने कहा कि opposition या कोई और चाहे तो Ministerial level पर, Ministerial सतह पर भ्रष्टाचार या रिश्वत के मामलों पर बातें करें और जिस बात पर दोनों फ़रीक में

[पंडित श्री राम शर्मा]
इत्तफाक न हुआ तो वह मामला ऐसी agency, ऐसे Tribunal या अफसर के सुपुर्द कर दिया जाएगा जिस पर गवर्नमेंट और Opposition दोनों का एतमाद हो। यही मैं ने समझा कि चीफ मनिस्टर साहब ने अपनी तकरीर में यह कहा है। लेकिन चूंकि इन्होंने यह सब कुछ बहुत जल्दी में कहा और मैंने यह भी समझा कि आमतौर पर उन का मतलब नहीं होता और ऐसी चीज़ों को कह जाते हैं लेकिन जब मैं ने अगले रोज़ Tribune में पढ़ा कि बाकायदा तौर पर Chief Minister साहब ने हमें clearly offer किया है तो मैंने सोचा कि क्यों न हम इस पर गौर करें और क्यों न इस का पूरा फायदा उठावें। मैं ने सुना है कि कांग्रेस प्रेज़ीडैंट ने दिल्ली से इस चीज़ पर उन को मुबारकबाद का कार्ड भी लिखा है कि आपने ऐसे मौके पर बहुत बढ़िया काम किया है और इस से बढ़िया stand कोई और हो नहीं सकता। ऐसी ही प्रशंसा और लोगों ने भी उनकी की। उस के बाद फौरन मौका मिलते ही मैं ने यहां उन से कहा कि अगर चीफ मनिस्टर साहब ने यह बात इसी मनशे से कही है कि आओ; भ्रष्टाचार के मामलों को आप के साथ Ministerial level पर बैठ कर विचार कर लेते हैं और उस विचार में जो बात मुतनाज़या यानी controversial रह जाएगी तो उस सूरत में उस का ऐसे Tribunal, Agency या अफसर से फैसला कराया जाएगा जिस पर दोनों फरीकैन को एतबार हो तो मैंने कहा कि हम तैयार हैं। यह बात मैंने इस लिए दोहराई क्योंकि मेरा ख्याल था कि शायद मेरे और अखबार वालों के समझने में कोई गलती रह गई हो तो मेरी इस बात पर चीफ़ मनिस्टर साहब ने कहा कि मुझे मंज़ूर है। लेकिन उस के साथ ही दूसरा फ़िकरा यह कह दिया कि तीन चार दिन के अन्दर २ लिख कर शिकायात दो। मैं ने कहा कि यह आप के कहने का मतलब नहीं हो सकता। लिख कर शिकायतें देने का फायदा तो तब है जब हमें इस बात का यकीन हो जाए कि जिन अफसरों और वज़ीरों के खिलाफ़ हम ने यह शिकायतें देनी हैं वह इतने साफगो, इस कदर साफ, पाक और बेदाग लोग हैं जो खुद बैठ कर यह फैसला करें कि ठीक है, वाकई हम ने यह गलतियां कीं। अगर हमें इस बात का एतबार हो तो यह तकरीरें और यह offers करने का मतलब ही क्या रह जाता है। चीफ मनिस्टर साहब का दूसरे मौके पर इस बात को कहने का मतलब यह हुआ कि चाहे डाक के ज़रिए, चाहे मिलकर—जो भी शिकायत हो लिख कर दी जाय कि साहब ! आप के खिलाफ़ हमें फलां फलां शिकायत है। बात यह नहीं थी कि पहले लिख कर दो। आप ने offer यह दी थी कि Ministerial level पर बैठते हैं— Opposition हमें इल्ज़ामात बताए कि यह २ चीज़ें हैं और उन पर बैठ कर हम talk करेंगे। अगर चाहें तो note कर लें। मतलब बैठ कर बात करने का यही था कि जो चीज़ वाकई वज़नदार होगी जिस पर *prima facie* case साबत होगा उस को note कर लिया जायगा और बाकी के अलज़ामात जिन पर ग़लत फ़हमी होगी उन को वहीं खत्म कर दिया जाएगा या वापस ले लिए जाएंगे। यानी जिन बातों को, जिन अलज़ामात को न Opposition वापस लेगी और न ही आप मानने के लिये तैयार होंगे तो ऐसे controversial या disputed मामलात को ऐसी agency के पास refer किया जाएगा

जो दोनों parties को मंजूर होगी और वह agency जो फैसला करेगी वह चाहे आप के खिलाफ हो या Opposition के खिलाफ हो । उस वक्त उन्होंने हरगिज़ यह बात नहीं कही कि पहले आप लिख कर अर्ज़ी दो और फिर हम बैठ कर सोचेंगे । स्पीकर साहब, इस बात के लिए क्या मैं तैयार हूंगा ? जनाब, पंजाब में ही नहीं हिन्दुस्तान भर में यह सिलसिला चल रहा है और बड़े ज़ोरों से चल रहा है। यहां तक कि एक ऐसे शख्स की तरफ से चल रहा है जिस के बगैर गवर्नमेंट का कोई काम आसानी से नहीं चलता था—उन्होंने यही बातें कहीं मद्रास के किसी बड़े अफसर या वज़ीर के मुतअल्लिक और नतीजा क्या हुआ ? वह मामला रफ़ा-दफ़ा हो गया। इसीलिए तो अब यह मांग की जाती है कि ऐसे मामलात की enquiry करने के लिये कोई independent Tribunal या impartial agency कायम हो जिस पर हमें और आप को एतबार हो। इसलिये, स्पीकर साहब, आज मैं फिर इस बात को दोहराता हूं कि अगर वाकई चीफ मनिस्टर साहब की यह पेशकश है जिस पर उन को मुबारकबादें भी मिलीं—खास तौर पर उन की अपनी party की तरफ से भी—अगर वह ठीक है तो Ministerial level पर Opposition को बुलाएं, बात करें और उस के नतीजा के तौर पर जिन बातों पर agreement न होगा उन बातों को जिस पर हमारा भी एतबार हो उस Tribunal के सुपुर्द कर दें। मैं किसी High Court के जज का नाम नहीं लेना चाहता, एक, दो, या तीन आदमियों का नाम नहीं लेना चाहता—मैं तो यह कहता हूं कि वह ऐसा आदमी हो जिस पर हमें भी एतबार हो, इमानदारी से काम करने वाला हो और आप को भी उस पर एतबार हो। लेकिन यह कहना कि पहले अलज़ामात लाओ और पहले गवर्नमेंट उन को देखे—गवर्नमेंट क्या देखेगी ? क्या जिन के खिलाफ़ अलज़ामात हों उन्हीं को हम जज मान लें ? यह उन की क्या enquiry करेंगे ? स्पीकर साहब, मैं आप को एक दो मिसालें देता हूं। Deputy Commissioner, हिसार ने एक ऐसी बात की जो High Court भी नहीं कर सकती। एक साल से लोग इस के खिलाफ दरखास्तें दे रहे हैं। चीफ मनिस्टर साहब के पास भी यह मामला आया। हालांकि मेरा इस इलाके से ज़ाती तौर पर कोई वास्ता नहीं लेकिन मैं ने private तौर पर आदमियों को भेज कर इस बात की तस्दीक की और पता लगा कि वाकई Deputy Commissioner ने यह interference की। लेकिन वह कहता है कि मैं ने नहीं की और परसों जो जवाब मुझे दिया गया उस में यह बताया गया कि "Enquiry was held and it was found baseless" यह तो बिल्कुल बनी बनाई बातें हैं कि दायें बायें कुछ तहकीकात की—की भी या नहीं और यहां पर कह दिया कि शिकायत baseless है। यह सिलसिला तो कभी खत्म नहीं हो सकता। साफ ज़ाहिर है कि D.C. को बचाने के लिये यह जवाब दिया जाता है। हम पूछते हैं कि क्या कोई तहकीकात हुई ? जिस ने शिकायत की, क्या उस को मौका दिया गया अपनी बात को साबत करने का ? क्या मौके पर जाकर enquiry हुई ? क्या गवाहियां भी बुलाई गईं ? क्या कोई record भी तैयार किया गया ? आखिर क्या कुछ हुआ ? चलो इस को भी जाने दो। स्पीकर साहब, मैं एक instance और बताता हूं। एक Deputy Registrar का भी ऐसी ही नौइयत का case था । चीफ मनिस्टर साहब ने खुद माना कि

[पंडित श्री राम शर्मा]
शिकायत तो मैंने भी सुनी है, शुभा तो मुझे भी है लेकिन तहकीकात यह ज़ाहिर करती है कि वह शिकायत baseless है। उस में भी इन्होंने अपनी helplessness ज़ाहिर की। Deputy Commissioner और Deputy Registrar के cases तो मैं ने सिर्फ मिसाल के तौर पर आप के सामने बयान किए। मतलब यह है कि चाहे खुद चीफ मनिस्टर चाहते हों लेकिन वह भी इन बातों पर helplessness ज़ाहिर करते हैं कि जो result नीचे की enquiry से निकला है उस पर अब मैं क्या action लूं। जहां यह हालात हों, स्पीकर साहब, जहां सैक्रेटरीज़, heads of departments के खिलाफ और खुद मनिस्टरों और चीफ मनिस्टर साहब के खिलाफ शिकायात हों तो इन्हीं के पास वह बातें कैसे हम enquiry के लिये लिख कर भेजें ? यह भी कोई दफा 323 का मामला है जो इन को लिख कर भेजा जाए ?

यह तो मामला ऐसा है जिस के अन्दर लोगों की जिन्दगी और मौत का सवाल है और इस में कई आदमियों की नेक नामी और बदनामी का सवाल है। लेकिन आप बतौर एक चीफ मिनिस्टर के या बतौर एक मिनिस्टर के यह चाहते हैं कि भ्रष्टाचार और corruption की जो तहकीकात हो वह ऐसे level पर हो और इस तरह की हो कि जिस पर सवाल जवाब न हो। एक और बात है कि जब किसी मिनिस्टर के मुताल्लिक कुछ कहना हो तो आप कहते हैं कि इस के लिये substantive motion लायें और जब किसी बड़े अफसर के मुताल्लिक कहनी हो तो यह कहते हैं कि तहरीरी लिख कर दो। यहां पर यह majority में बैठे हुए हैं तो यह तहरीर क्या करेगी। फिर हाउस में एक ऐसा कायदा बना हुआ है कि 16 मैम्बरों की मंजूरी से तो 60 करोड़ रुपये के करीब रुपया खर्च हो सकता है और कोई भी मौजूदा कानून उल्ट हो सकता है और उस में तरमीम की जा सकती है। लेकिन जरा गौर कीजिये कि इस गवर्नमेंट का रवैया क्या है। यह कहते हैं कि अगर मिनिस्टरों के खिलाफ कोई इलज़ाम लाना है और अगर हम ने ज़ाती तौर पर --मैं बतौर मिनिस्टर के यह कहता हूं और personal तौर पर नहीं कहता, कि किसी मिनिस्टर के खिलाफ कोई इलज़ाम लाना हो तो उस के लिये हमें substantive motion लानी पड़ेगी क्योंकि इन की majority है और गवर्नमेंट के खिलाफ किसी motion लाने के लिये कम-अज़-कम 45 मैम्बरों की support चाहिये। हां अब तो इस में इन्होंने मेहरबानी कर के 45 की बजाये 35 की तादाद कर दी है। लेकिन Opposition की यह तादाद कहां से आये। क्योंकि जो कायदे और कानून इस बारे में बना रखे थे वे अब तो कुछ नर्म हो गये हैं. आप ज़रा इस बात पर गौर फरमायें एक Adjournment Motion लाने के लिये 35 की तादाद लानी पड़ेगी ताकि दो घंटे के लिये काम को बन्द कर के किसी खास मामले पर बहस कर सकें। आप ने देखा होगा कि किसी कमेटी के अन्दर जो गवर्नमेंट के नुमाइंदे होते हैं वह वहां इस तरह से डट कर बैठ जाते हैं कि उन की मर्ज़ी के बगैर वहां कुछ हो भी नहीं सकता।

**श्री अध्यक्ष** : आप जब मान कर आये हैं तो फिर यह बात क्यों कर रहे हैं ? (When the hon. Member has agreed to that decision, then why is he again referring to it here ?)

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह ठीक है कि मैं ने वह माना है पर मैं ने उस कमेटी का ज़िक्र नहीं किया । लेकिन.......

**Sardar Bhupinder Singh Mann** : On a point of order, Sir. I would like to know whether the Rules of Procedure and Conduct of Business in the Punjab Legislative Assembly can be the subject of criticism in a general discussion like this.

**Mr. Speaker** : You are not aware of the situation.

**Sardar Bhupinder Singh Mann** : Sir, he cannot criticise the Rules of the House like this.

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह मान साहिब को पता नहीं है कि House means the majority party ; majority party means the Government and the Government means the Chief Minister.

आप की ज़ाती राये कुछ भी हो लेकिन आप को कहना वही पड़ेगा जो यह मिनिस्टरज़ कहेंगे । अगर यह कहें कि दो और दो पांच होते हैं तो आप को भी यह मानना पड़ेगा । इस लिये मैं गवर्नमेंट को बताता हूं.......

**श्री अध्यक्ष** : यह तो फैसला हो चुका है और सारा झगड़ा खत्म हो चुका है तो फिर इस मामले को आप क्यों छेड़ रहे हैं ? (The decision has been taken on the issue and the whole matter has been settled. Then why is the hon. Member reopening it ?)

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह मामले तो इस गवर्नमेंट के साथ खत्म होंगे । (हंसी)

**वित्त मंत्री** : शर्मा साहिब, अब अपनी बातों पर आ गये हैं ।

**श्री अध्यक्ष** : अब तो हमें यह ख्याल बनाना पड़ेगा कि आप एक बात मान कर भी दूसरी बात कर सकते हैं । (Now I shall have to persuade myself to think that the hon. Member can agree to a thing and yet talk about it differently.)

**पंडित श्री राम शर्मा** : मैं उस कमेटी का ज़िक्र नहीं करता । मैं तो यह बात कहता हूं कि यह गवर्नमेंट unreasonable भी है और undemocratic भी है । यह बातें यहां पंजाब के अन्दर ही हो रही हैं । मैं आप को बताता हूं कि House of Commons के अन्दर जहां 650 या 700 के करीब मैम्बरान की तादाद है.....

**श्री अध्यक्ष** : मगर आप ने तो अपना decision दे दिया हुआ है और यह फैसला unanimously हो चुका है तो आप के लिये यह ठीक नहीं है कि अब इसे फिर discuss करें । (But the hon. Leader of the Opposition has already given his decision and it was taken unanimously. Therefore, it is not proper for him to discuss it here again.)

**Sardar Bhupinder Singh Mann :** Sir, I rise again on a point of order. I could not make myself clear earlier. These rules are enforced by the Speaker and not the Government. Can the Leader of the Opposition criticise the Rules like this ? I think by criticising the Rules, he is criticising the Speaker.

**Mr. Speaker :** Perhaps you are not aware of the situation. An Ad-Hoc Committee was appointed to revise some of the Rules of Procedure of this House.

**Sardar Bhupinder Singh Mann :** Sir, I was a Member of that Committee.

**Mr. Speaker :** But you were not present in the meeting of that Committee when decisions were taken.

**पंडित श्री राम शर्मा :** स्पीकर साहिब, सिर्फ rules का मामला ही नहीं है । मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि इस हाउस के अन्दर गवर्नमेंट ने यह position पैदा की हुई है कि आप भी ऐसा करने के लिये Rules के मुताबिक ठीक हैं । अगर एक भी लफज़ यहां पर किसी मिनिस्टर के मुताल्लिक कहा जाये तो आप order, order कर देते हैं और हम भी कुछ नहीं कहते ताकि आप को यह कहने की नौबत ही न आये । ऐसी चीज़ यह गवर्नमेंट यहां इस लिये ला रही है ताकि आप को परेशानी न हो । मैं यह कहना चाहता हूं कि अगर इन को Democracy का पास है तो इन्हें ऐसे rules नहीं बनाने चाहियें । स्पीकर साहिब, इस वक्त आप भी कोई चीज़ चाहें और अपनी ज़ाती राये से कोई काम या चीज़ करना चाहें तो आप भी इस हाउस की sense या मंज़ूरी लिये बगैर नहीं कर सकते । और इस के मायने यह हो जाते हैं कि party-in-power की मर्ज़ी के विरुद्ध कुछ भी यहां नहीं हो सकता । Party-in-power अगर यह फैसला कर ले कि हम ने यह काम नहीं होने देना तो Opposition वाले क्या कर सकते हैं ।

**Sardar Bhupinder Singh Mann :** The will of the majority will prevail.

**पंडित श्री राम शर्मा :** तो मैं यह अर्ज़ कर रहा था कि यह चीज़ यहां पर ही हो रही है और Democracy के अन्दर दूसरे देशों में और हिन्दुस्तान में भी, हमारी लोक सभा में और राज्य परिषद और बाकी सूबों की असेम्बलियों में ऐसा नहीं होता । (घंटी की आवाज़) आप यह देखें कि जितना गवर्नमेंट का यहां ऐसा attitude है इतना और कहीं नहीं है । इस लिये मैं कहता हूं कि गवर्नमेंट की मर्ज़ी के बगैर यहां कुछ भी नहीं हो सकता । आप हिन्दुस्तान के अन्दर देख लें......

**श्री अध्यक्ष :** मैं फिर दोबारा कहता हूं कि जिस बात का फैसला आप आपस में कर चुके हैं उस को फिर छेड़ने का क्या फायदा । [I repeat that it is no use reopening an issue which has already been mutually decided.]

**पंडित श्री राम शर्मा** : इस का फ़ायदा यह है कि मैं यह बताना चाहता हूं कि यह गवर्नमेंट कितनी unreasonable है और कितनी undemocratic है और ज़बरदस्ती की है और जो हम इन के मुताल्लिक कहना चाहें वह हम कह नहीं सकते और बाज़ चीज़ें हम कहना भी नहीं चाहते क्योंकि अगर हम कहें तो आप रोक देते हैं ।

स्पीकर साहिब, कौन नहीं चाहता कि भ्रष्टाचार न हो और corruption न हो लेकिन मिनिस्टर साहिबान के मुताल्लिक हम हाउस में कुछ कह नहीं सकते चाहे कोई भी चीज़ लायें जिस में हम गवर्नमेंट की जिम्मेदारी समझते हैं। मैं कहता हूं कि इस हाउस में किसी मिनिस्टर पर as Minister के कोई इलज़ाम हम लगा नहीं सकते। सिर्फ यहां पर सवालों में उन के बारे में कुछ पूछ सकते हैं तो ऐसी सूरत में कोई High-powered कमेटी बना कर भ्रष्टाचारों के मुताल्लिक तहकीकात कराई जाये । यह सिर्फ़ पंजाब की मांग नहीं है बल्कि सारे हिन्दुस्तान भर में यह चीज़ चल रही है और बड़े ज़ोर से चल रही है। यह ऐसा मामला है जिस में गवर्नमेंट और opposition दोनों यकसां तौर पर दिलचस्पी लेना चाहते हैं क्योंकि कोई भी गवर्नमेंट यह नहीं चाहेगी कि भ्रष्टाचार और दूसरी खराबियां बन्द न हों लेकिन इस के बावजूद भी यह बड़े अफ़सोस के साथ कहना पड़ता है और बाज़ औकात बड़ी शर्म के साथ महसूस करना पड़ता है कि हिन्दुस्तान को आज़ादी हासल हो जाने के बाद यहां भ्रष्टाचार पहले की निसबत काफ़ी बढ़ता जा रहा है। इस सिलसिले में मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि जब चीन की हकूमत fail हुई थी, यह तो मैं नहीं जानता कि उस में कोई खूबी थी या नहीं थी, लेकिन भ्रष्टाचार वहां इस हद तक बढ़ गया था कि जो हथियार उस देश को America की तरफ से मिलते थे वह सारे के सारे जापान के पास चोर बाज़ारी में बिक जाते थे। इस पर वहां के लोगों ने सोचा कि इस गवर्नमेंट को ही क्यों न बदल दिया जाये और उन्होंने बदल भी दिया। तो मैं समझता हूं कि हमारे सूबे के अन्दर भी हालात ऐसे ही होते जा रहे हैं हालांकि कई cases की तहकीकात कराई जा रही है । लेकिन ऊपर के level पर और नीचे के level पर भी भ्रष्टाचार में कोई कमी नहीं हो रही। चूंकि यह एक basic चीज़ है इस लिये सरकार को इस बात का फ़िक्र और ख्याल होना चाहिए। (घंटी) मैं ने offer का ज़िक्र किया उस को मैं दोहराता हूं कि अगर वह यह बात ठीक समझते हों और Opposition के साथ Ministerial level पर बैठ कर corruption के इलज़ामात के बारे इस नीयत से बात चीत करना चाहें कि किसी नतीजे पर पहुंचना है और फिर भी अगर कुछ बातें controversial रह जाएं उन को Opposition और गवर्नमेंट दोनों की मर्ज़ी के मुताबिक किसी Tribunal के सुपुर्द कर दिया जाए, तो Opposition इस का खैरमकदम करती है। लेकिन अगर यही मनशा है कि लिख कर लाया जाए, उसे आप देखेंगे, बाद में अगर ज़रूरत हुई तो बात चीत भी कर लेंगे और यह भी देख लेंगे कि किसी को मुकर्रर करना है या नहीं फिर तो यह है कि हम ने अपनी side से कह लिया और आप ने अपनी side से जवाब दे दिया; हमारी बात

[पंडित श्री राम शर्मा ]
पर इधर से तालियां बज गईं और आप की बात पर उधर से तालियां बज गईं मगर इस से कोई नतीजा नहीं निकलेगा । मैं यह बात clear करना चाहता हूं कि यह एक बुनियादी बात है । और सब चीजें बरदाश्त हो सकती हैं मगर इस के बग़ैर काम नहीं चल सकता और जहां पंजाब की तरह भ्रष्टाचार ने घर कर लिया हो वहां काम नहीं चल सकता और इस को बड़े से बड़ा आदमी नहीं चला सकता। इस लिए मैं पेशकश करता हूं कि आप इस बुराई को दूर करने के लिये अगर एक कदम उठायेंगे तो हम 1¼ कदम आगे आयेंगे और आप को पूरी co-operation देंगे और मैं यकीन दिलाता हूं कि हम ऐसी हालत पैदा कर देंगे कि आप को किसी किस्म की worry न हो और कोई इस का नाजायज़ फायदा न उठा सके। कई बार गवर्नमैंट को डर लगता है कि अगर हम ने ऐसा कदम उठाया तो लोग नाराज़ न हो जाएं, मैम्बर नाराज़ न हो जाएं गवर्नमैंट की position कमज़ोर न हो जाए । Suez Canal के issue पर Labour Party ने London में कहा था कि अगर इस issue पर Ministership को बदलने की बात हो तो हम उस को support करेंगे। मैं यकीन दिलाता हूं कि हम ऐसी कोई बात नहीं करेंगे। (घंटी) स्पीकर साहिब बीच में interruptions ही होती रहीं।

**श्री अध्यक्ष** : मैं ने यह दूसरी दफ़ा घंटी की है । [This is for the second time that the bell has been sounded.]

**पंडित श्री राम शर्मा** : आप देख लीजिए ।

**श्री अध्यक्ष** : आप देखें Question Hour dispense with इस लिये किया..... [The hon. Member should know that the Question Hour was dispensed with in order to....]

**पंडित श्री राम शर्मा** : मुझे कितना time दिया है ।

**श्री अध्यक्ष** : आप का time खत्म हो चुका है। [The hon. Member's time is over.]

**पंडित श्री राम शर्मा** : यह आप Leader of the Opposition से क्या सलूक करते हैं। मैं अपनी तकरीर बंद करता हूं। Chief Minister को आप 1½, 1½ घंटा देते हैं और Leader of the Opposition को 25 मिनट नहीं हुए कि आप ने घंटी बजा दी। I refuse to speak and walk out.

*(At this stage Pandit Shri Ram Sharma staged a walk out.)*

**श्री अध्यक्ष** : Position यह है कि 5 बजे guillotine apply करनी है। ऐसी बात तो है नहीं कि 5 दिन की debate है। General Discussion of the Budget पर Chief Minister ने डेढ़ घंटा लिया और Leader of the Opposition ने 1¼ घंटा लिया । आज यह दो बजे बोलने लगे थे । इस वक्त 35 मिनट हैं। अगर वैसे ही किसी को जोश आ जाए तो इस से कोई ज्यादा हक नहीं बन

जाता। शर्मा जी तो वैसे ही अच्छा **behave** करते हैं, आज पता नहीं क्या बात है। [The position is that today guillotine is to be applied at 5 p.m. and there is no such thing that this debate is to continue on for 5 days. During the general discussion of the Budget the Chief Minister spoke for $1\frac{1}{2}$ hours while the Leader of the Opposition took $1\frac{1}{4}$ hours. Today he started speaking at 2 p.m. and now it is 2.35 p.m. If one gets excited unreasonably, this does not add to his title for extra time. Usually Pandit Sharma behaves well, but I do not know what is the matter with him today.]

(*At this stage Pandit Shri Ram Sharma entered the Chamber.*)

श्री अध्यक्ष : बैठ जाइए, क्यों जा रहे हैं। (The hon. Member need not go out and should resume his seat.)

पंडित श्री राम शर्मा : मैं तो अपने कागज़ लेने आया हूं।

**ਸ਼੍ਰੀ ਰਾਮ ਨਾਥ** (ਫੂਲ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੀ administration ਦੀ ਹਾਲਤ ਅਜ ਬੜੀ ਡਾਵਾਂਡੋਲ ਹੈ। ਇਕ ਪਾਸੇ ਸਾਡੇ Chief Minister ਸਾਹਿਬ ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਨਹੀਂ ਥਕਦੇ ਕਿ ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਨੇ ਹਰ ਲਿਹਾਜ਼ ਨਾਲ ਬੜੀ ਤਰੱਕੀ ਕੀਤੀ ਹੈ ਅਤੇ ਇਥੇ law and order ਦੀ ਹਾਲਤ ਅਤੇ administration ਦੀ position ਬਹੁਤ ਚੰਗੀ ਹੈ; ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ Head of the State public meetings ਵਿਚ ਇਹ ਕਹਿੰਦੇ ਹਨ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਜੋ ਬਹੁਤ ਵਡਾ ਸੀ ਹੁਣ ਪੰਜ ਦਰਿਆਵਾਂ ਦੀ land ਨਹੀਂ ਸਗੋਂ ਪੰਜ evils ਦੀ land ਬਣ ਗਈ ਹੈ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਸ 'ਸੂਬੇ ਦੇ Cnief Minister ਅਤੇ ਗਵਰਨਰ ਦੀ ਰਾਏ ਇਕ ਨਾ ਹੋਵੇ ਉਸ ਸੂਬੇ ਦੀ administration ਦੀ ਜੋ ਹਾਲਤ ਹੋਵੇਗੀ ਉਸ ਦਾ ਅੱਲਾ ਹੀ ਵਾਲੀ ਹੈ। (*Interruptions*) ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਮੁਖ ਮੰਤਰੀ ਦੀ ਰਾਹ ਵਿਚ ਬਹੁਤ ਤਕਲੀਫਾਂ ਹਨ ਅਤੇ ਬੜੇ crises ਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਕਰਦੇ ਹੋਏ ਇਹ ਕੰਮ ਚਲਾ ਰਹੇ ਹਨ ਪਰ ਮੈਂ ਇਹ ਵੀ ਕਹਾਂਗਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਬਹੁਤ ਸਾਰੀਆਂ ਮੁਸ਼ਕਲਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਖੁਦ ਮੁਲ ਲਈਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ। ਪਿਛੇ ਇਥੇ ਬੜੇ ਜ਼ਿਮੇਦਾਰ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਨੇ ਜ਼ਬਾਨ ਦੇ ਸਿਲਸਲੇ ਵਿਚ ਆਪਣੀਆਂ ਤਕਰੀਰਾਂ ਵਿਚ ਕਿਹਾ ਕਿ ਸਾਡੀ ਲਾਸ਼ ਤੇ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਤਕਸੀਮ ਹੋਵੇਗੀ ਅਤੇ ਅਸੀਂ ਅਜਿਹੇ ਖਿਆਲ ਰਖਣ ਵਾਲਿਆਂ ਨੂੰ ਬਹੁਤ ਬੁਰੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੁਚਲ ਦਿਆਂਗੇ। ਜ਼ਿਮੇਦਾਰ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਮੂੰਹੋ ਅਜਿਹੀਆਂ ਗੱਲਾਂ administration ਤੇ ਕੋਈ ਚੰਗਾ ਅਸਰ ਨਹੀਂ ਪਾਉਂਦੀਆਂ। ਜ਼ਬਾਨ ਦੇ ਅਧਾਰ ਤੇ ਸੂਬੇ ਦੀ ਮੰਗ ਕਰਨਾ ਕੋਈ ਜੁਰਮ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਅਜ਼ਾਦੀ ਤੋਂ ਪਹਿਲਾਂ ਜਦੋਂ ਇਹ ਮੰਗ ਹੋਇਆ ਕਰਦੀ ਸੀ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਵਾਦੇ ਕਰਦੇ ਹੁੰਦੇ ਸੀ ਕਿ ਜ਼ਬਾਨ ਦੇ ਅਧਾਰ ਤੇ ਸੂਬਿਆਂ ਦੀ ਤਕਸੀਮ ਕਰਾਂਗੇ। ਹੋਰ ਸਭ ਥਾਂ ਜ਼ਬਾਨ ਦੇ ਅਧਾਰ ਤੇ ਸੂਬੇ ਬਣ ਗਏ ਹਨ। ਇਥੋਂ ਦੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਰਾਜ਼ੀ ਕਰਨ ਲਈ Regional Formula ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ ਪਰ ਦੁਖ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਵਿਚ ਦਖਲ ਦੇ ਕੇ ਇਸ ਫਾਰਮੂਲੇ ਨੂੰ ਨਾਕਾਰਾ ਬਣਾ ਕੇ ਰਖ ਦਿਤਾ ਹੈ।

[ਸ਼੍ਰੀ ਰਾਮ ਨਾਥ]

ਗੁਰਦੁਆਰਾ Amendment ਬਿਲ ਡੰਡੇ ਦੇ ਜ਼ੋਰ ਨਾਲ ਪਾਸ ਕਰਵਾਇਆ ਗਿਆ ਪਰ ਉਸ ਦਾ ਜੋ ਅਸਰ ਆਮ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਪਿਆ ਅਤੇ ਉਸ ਦਾ ਜੋ ਨਤੀਜਾ ਨਿਕਲਿਆ ਉਹ ਸਾਡੇ ਸਾਹਮਣੇ ਹੈ। Chief Minister ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਅਸੀਂ ਤੁਹਾਡੇ Leader ਹਾਂ, ਸਾਡੀ ਗਲ ਮੰਨੋ। ਅਸੀਂ ਇਨ੍ਹਾਂ elections ਵਿਚ ਕੋਈ ਦਖਲ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ। ਮੈਂ ਮੰਨਦਾ ਹਾਂ ਪਰ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਭਾਵੇਂ ਇਸ ਗੱਲ ਵਿਚ Prime Minister ਵੀ ਦਖਲ ਦੇਂਦੇ ਤਾਂ ਸ਼ਾਇਦ ਜੋ ਹੁਣ 4 seats ਮਿਲੀਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚੋਂ ਕੋਈ ਵੀ ਨਾ ਮਿਲਦੀ। (ਸਰਦਾਰ ਆਤਮਾ ਸਿੰਘ ਵਲੋਂ ਤਾੜੀ) (*Interruptions*) ਇਹ ਤਾਂ ਇਕ blessing ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤੋਂ ਸਾਨੂੰ ਸਬਕ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਪਿਆਰ ਮੁਹਬਤ ਨਾਲ ਇਸ ਮਸਲੇ ਦਾ ਹਲ ਕਰਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। Regional Committees ਦਾ ਜੋ development ਦਾ ਕੰਮ ਹੈ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਵਿਚ ਪੂਰੀ ਖੁਲ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ। ਅਗਰ ਇਹ ਸਮਝੋ ਕਿ ਕਿਸੇ ਦੀ ਆਵਾਜ਼ ਧਮਕੀਆਂ ਦੇ ਕੇ ਦਬਾਈ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ ਤਾਂ ਇਹ ਗਲਤ ਗਲ ਹੈ। ਹਿੰਦ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਅਜ਼ਮਾਇਸ਼ ਦੂਜੇ ਸੂਬਿਆਂ ਵਿਚ ਕਰ ਚੁਕੀ ਹੈ ਅਤੇ ਉਸ ਨੂੰ ਵੀ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਆਵਾਜ਼ ਅਗੇ ਝੁਕਣਾ ਪਿਆ ਹੈ। ਹਕੂਮਤ ਸਾਰੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀ ਹੈ ਕਿਸੇ ਇਕ ਅਧ ਆਦਮੀ ਦੀ monopoly ਨਹੀਂ ਹੈ। ਇਹ ਮਸਲਾ ਬੜਾ ਟੇਢਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਨੂੰ ਹਿੰਦ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਜੋ ਸਮਝੌਤਾ ਕੀਤਾ ਸੀ ਉਸ ਦੀ ਰੋਸ਼ਨੀ ਵਿਚ ਪਿਆਰ ਅਤੇ ਮੁਹਬਤ ਨਾਲ ਹਲ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਕ ਗੱਲ ਇਸ ਵੇਲੇ ਮੈਂ ਫਿਰ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ, ਮੈਂ ਅਗੇ ਵੀ ਇਹ ਗੱਲ ਕਹੀ ਸੀ ਅਤੇ ਅਜ ਫਿਰ ਦੁਹਰਾਉਂਦਾ ਹਾਂ। ਉਹ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸਰਵਿਸਾਂ ਰਾਹੀਂ ਜੋ collection ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਅਤੇ ਜੋ ਰੁਪਏ ਦੀ ਫਰਾਹਮੀ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਬੰਦ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ, ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਰਕਾਰੀ ਕੰਮ ਵਿਚ ਰੁਕਾਵਟ ਪੈਂਦੀ ਹੈ। ਅਜ ਅਸੀਂ ਕੀ ਵੇਖਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਹਰ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਅਫਸਰ ਆਪਣਾ ਕੰਮ ਛਡ ਕੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਚੰਦੇ ਇਕਠੇ ਕਰਦੇ ਫਿਰਦੇ ਹਨ ਸਾਰਾ ਦਿਨ ਅਫਸਰ ਰੁਪਿਆ ਇਕਠਾ ਕਰਨ ਵਿਚ ਲਗੇ ਰਹਿੰਦੇ ਹਨ। ਇਕ ਤਾਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਰੁਪਿਆ ਇਕੱਠਾ ਕਰਨ ਨਾਲ ਸਰਕਾਰੀ ਕੰਮ ਵਿਚ delay ਹੋ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਸਮਝਾਇਆ ਨਹੀਂ ਜਾਂਦਾ ਕਿ ਕਿਸ ਲਈ ਚੰਦਾ ਇਕਠਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਲੋਕਾਂ ਪਾਸੋਂ ਕਈ ਇਹੋ ਜਿਹੇ ਤਰੀਕਿਆਂ ਨਾਲ ਰੁਪਿਆ ਵਸੂਲ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਨਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੀ ਨਹੀਂ ਰਹਿੰਦਾ ਸਗੋਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਮਜਬੂਰ ਹੋਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਚੰਦਾ ਦਿਤੇ ਬਿਨਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਸਰਕਾਰੀ ਕੰਮ ਵੀ ਨਹੀਂ ਹੋਣ ਲਗਾ। ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਰਜਿਸਟਰੀ ਤਾਂ ਕਰਾਈ ਜਾਵੇਗੀ ਜੇ ਪਹਿਲਾਂ ਚੰਦਾ ਦਿਉ, ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਬਦਨਾਮ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ। ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਤਰਾਂ ਰੁਪਏ ਦੀ ਫਰਾਹਮੀ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਰਕਾਰੀ ਅਫਸਰਾਂ ਪਾਸੋਂ ਨਾ ਕਰਾਈ ਜਾਇਆ ਕਰੇ। ਇਸ ਵਿਚ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ corruption ਦਾ ਬਹੁਤ ਮੌਕਾ ਮਿਲਦਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਪਹਿਲਾਂ ਵੀ ਇਸ ਬਾਰੇ ਤਜਵੀਜ਼ ਪੇਸ਼ ਕੀਤੀ ਸੀ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਜੋ ਪਰਸਾਰ ਵਿਭਾਗ ਹੈ, Publicity Department ਹੈ ਉਸ ਰਾਹੀਂ ਜਾਂ ਜੋ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਆਗੂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਰਾਹੀਂ ਜਾਂ ਜਮਾਤਾਂ ਦੇ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਆਗੂਆਂ ਰਾਹੀਂ ਇਸ ਨੂੰ ਇਕਠਾ ਕਰਨਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਪਰ ਸਰਕਾਰ ਜਿਸ ਤਰਾਂ ਚੰਦਾ ਇਕਠਾ ਕਰਦੀ ਹੈ ਉਸ ਤਰਾਂ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਸਰਕਾਰ ਤੋਂ ਭਰੋਸਾ

ਉਠ ਰਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਨਾਲ ਮੈਂ ਤਾਂ ਇਹ ਵੀ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਵੀ ਨਹੀਂ ਚਲ ਸਕਦੀ ਜੇਕਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਵਧੀਕੀਆਂ ਅਵਾਮ ਨਾਲ ਹੁੰਦੀਆਂ ਰਹਿਣ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਚੰਦੇ ਦੇਣ ਲਈ ਮਜਬੂਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਇਸ ਪਾਸੇ ਫੌਰੀ ਅਤੇ ਜ਼ਰੂਰੀ ਧਿਆਨ ਦੇਣ ਦੀ ਲੋੜ ਹੈ ਅਤੇ ਸਰਵਿਸਾਂ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਤੋਂ ਬਿਲਕੁਲ ਹਟਾ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਤਾਕਿ ਸਰਕਾਰੀ ਕੰਮ ਵਿਚ ਵਿਘਨ ਨਾ ਪਏ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਦਾ ਵਿਸ਼ਵਾਸ ਵੀ ਸਰਕਾਰ ਤੇ ਬਣਿਆ ਰਹੇ ।

ਇਸ ਤੋਂ ਅਗੇ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਪੁਲੀਸ ਦੇ ਬਾਰੇ ਵੀ ਕੁਝ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਇਸ ਵਿਚ ਕੋਈ ਸ਼ਕ ਨਹੀਂ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਪਾਸੇ ਵਲ ਧਿਆਨ ਦਿਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਅਜ ਸਾਡੀ ਪੁਲਿਸ ਦੇ ਅਫਸਰਾਂ ਦਾ ਰਵਈਆ ਬਿਲਕੁਲ ਬਦਲਿਆ ਹੋਇਆ ਹੈ, ਪਹਿਲਾਂ ਜੋ ਰਾਜਿਆਂ ਦੇ ਸਮੇਂ ਵਿਚ ਇਹ ਜਨਤਾ ਨਾਲ ਸਲੂਕ ਕਰਦੇ ਸਨ ਉਸ ਵਿਚ ਹੁਣ ਭਾਰੀ ਤਬਦੀਲੀ ਆ ਗਈ ਹੈ । ਪਹਿਲਾਂ ਇਹ ਮਨ ਮਾਨੀ ਕਰਦੇ ਸਨ ਅਤੇ ਕਿਸੇ ਵੀ ਆਦਮੀ ਨੂੰ ਫੜ ਕੇ ਜੇਲ ਵਿਚ ਸੁਟ ਦਿੰਦੇ ਸਨ ਅਤੇ ਕਿਸੇ ਨਾਲ ਨਾਰਾਜ਼ਗੀ ਹੋਈ ਤਾਂ ਝੂਠਾ ਮੁਕਦਮਾ ਬਣਾ ਦਿਤਾ ਅਤੇ ਝੂਠਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਦਸ ਕੇ ਉਸ ਨੂੰ ਮਾਰ ਦੇਂਦੇ ਸਨ, ਕੋਈ ਦਾਦ ਫਰਿਆਦ ਨਹੀਂ ਸੀ ਸੁਣੀ ਜਾਂਦੀ । ਪਰ ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਪੁਲਿਸ ਦੇ ਦਿਮਾਗ ਨੂੰ ਠੀਕ ਕਰ ਲਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਵਡੇ ਵਡੇ ਪੁਲਿਸ ਅਫਸਰਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਕਾਰਵਾਈ ਕਰਕੇ ਅਤੇ ਐਕਸ਼ਨ ਲੈਕੇ ਇਕ ਨਜ਼ੀਰ ਕਾਇਮ ਕਰ ਦਿਤੀ ਹੈ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰਕੇ ਜਨਤਾ ਵਿਚ ਵਿਸ਼ਵਾਸ਼ ਪੈਦਾ ਕਰਨ ਦਾ ਜਤਨ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਵਾਕਈ ਇਕ ਚੰਗੇ ਲੀਡਰ ਹੋਣ ਦਾ ਸਬੂਤ ਸਾਡੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਦਿਤਾ ਹੈ, ਲੇਕਿਨ ਬਾਵਜੂਦ ਇਸ ਦੇ ਪੁਲਿਸ ਦੇ ਕੁਝ ਅਫਸਰ ਅਜੇ ਤਕ ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਸਲੂਕ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ । ਜਿਵੇਂ ਕਿ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਦੇ ਮਾਮਲੇ ਵਿਚ ਪੁਲਿਸ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਚੰਗਾ ਸਲੂਕ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਹੀ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ou.look ਵਿਚ ਅਤੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਦਿਮਾਗ ਵਿਚ ਕੋਈ ਤਬਦੀਲੀ ਨਹੀਂ ਆਈ । ਮੈਂ ਆਪਣੇ ਹਲਕੇ ਦੇ ਮੁਤਲਿਕ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਅਗੇ ਵੀ ਅਰਜ਼ ਕੀਤਾ ਸੀ ਅਤੇ ਕਈ ਦਫਾ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਚੁਕਿਆਂ ਹਾਂ ਅਤੇ ਇਹ ਸਾਰਾ ਮਾਮਲਾ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਇਲਮ ਵਿਚ ਹੈ ਪਰ ਬਿਸਵੇਦਾਰਾਂ ਦੀ ਮਦਦ ਕੀਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ, 15 ਹਜ਼ਾਰ ਏਕੜ ਜ਼ਮੀਨ ਜੋ ਕਾਗਜ਼ਾਤ ਵਿਚ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਹੈ ਪਰ ਵਾਸਤਵ ਵਿਚ ਬਿਸਵੇਦਾਰ ਪਾਸ ਹੈ ਅਤੇ ਅਮਲੀ ਤੌਰ ਤੇ ਕਬਜ਼ਾ ਇਸ ਬਿਸਵੇਦਾਰ ਦਾ ਇਸ ਜ਼ਮੀਨ ਤੇ ਹੈ ਅਤੇ ਉਹ ਇਸ ਜ਼ਮੀਨ ਦੀ ਛੇਵੀਂ ਸਤਵੀਂ ਫਸਲ ਵੀ ਲੈ ਰਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੋਈ $10\frac{1}{2}$ ਲਖ ਰੁਪਏ ਦਾ ਉਹ ਬਿਸਵੇਦਾਰ ਫਾਇਦਾ ਉਠਾ ਚੁਕਿਆ ਹੈ । ਜੇ ਕਰ ਇਸ ਬਿਸਵੇਦਾਰ ਦੇ ਹਕ ਵਿਚ ਫੈਸਲਾ ਹੋ ਗਿਆ ਤਾਂ ਉਹ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸੋਂ $10\frac{1}{2}$ ਲਖ ਦੀ ਮੰਗ ਕਰੇਗਾ ਅਤੇ ਮੰਗ ਕਰ ਸਕਦਾ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਕਾਗਜ਼ਾਂ ਵਿਚ ਜ਼ਮੀਨ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਕਬਜ਼ੇ ਵਿਚ ਹੈ । ਇਹ ਅਫਸਰਾਂ ਦੀ ਗਲਤੀ ਨਾਲ ਅਤੇ ਜ਼ਿਆਦਤੀ ਨਾਲ ਵਡਾ ਘਾਟਾ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਪਏਗਾ ਜਿਸ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾ ਸਕਦਾ । ਇਸ ਕਰਕੇ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਮਾਮਲੇ ਵਿਚ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਪੁਲਿਸ ਅਫਸਰਾਂ ਦੀ ਕੋਤਾਹੀ ਨਾਲ ਇਹ ਗੱਲ ਹੋਈ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤਾੜਨਾ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ । ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਮਾਮਲੇ ਵਿਚ ਕੋਈ ਐਕਸ਼ਨ ਨਹੀਂ ਲਿਆ । ਇਸ ਪਟਵਾਰੀ ਨੂੰ ਵੀ ਤਬਦੀਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਗਿਆ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦਾ ਭਾਰੀ ਨੁਕਸਾਨ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਹੋਇਆ । ਹਥ ਤਾਂ ਇਸ ਵਿਚ ਵਡੇ ਵਡੇ ਅਫਸਰਾਂ ਦਾ ਸੀ ਪਰ ਇਕ ਪਟਵਾਰੀ ਨੂੰ ਮੁਅੱਤਲ ਕੀਤਾ ਗਿਆ । ਮੈਨੂੰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਦੁਖ ਨਾਲ ਕਹਿਣਾ ਪੈਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਸ ਪਟਵਾਰੀ ਨੂੰ ਵੀ ਜੋ ਇਸ ਸਾਰੀ ਗੱਲ ਦਾ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਸੀ ਬਾਕੀ ਦੇ ਪਟਵਾਰੀਆਂ ਨਾਲ

[ਸ਼੍ਰੀ ਅਮਰ ਨਾਥ]

ਬਹਾਲ ਕਰ ਦਿਤਾ ਗਿਆ ਹੈ । ਹਥ ਵਡਿਆਂ ਵਡਿਆਂ ਦਾ ਸੀ ਪਰ ਫੜਿਆ ਪਟਵਾਰੀ ਗਿਆ ਅਤੇ ਉਹ ਵੀ ਬਹਾਲ ਹੋ ਗਿਆ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਗਲਾਂ ਦਾ ਜਾਂ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਤਰੀਕਿਆਂ ਨਾਲ ਲੋਕਾਂ ਤੇ ਚੰਗਾ ਅਸਰ ਨਹੀਂ ਪੈਂਦਾ । ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਨੇ ਕਾਂਗਰਸ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਸਾਥ ਦਿੱਤਾ ਅਤੇ ਇਸ ਕਰਕੇ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਜੋੜਿਆ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਦਦ ਹੋਵੇਗੀ, ਇਸ ਤਰੀਕੇ ਨਾਲ ਉਨ੍ਹਾਂ ਮੁਜ਼ਾਰਿਆਂ ਦੀ ਮਦਦ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਹੀ ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਕ ਹੋਰ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ General Administration ਬਾਰੇ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਹਨ ਅਤੇ ਜੋ ਕੇਸ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ disposal ਵਿਚ ਕਾਫੀ ਦੇਰ ਲਗਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਬਾਰੇ ਕਿੰਨੇ ਚਿਰ ਤੋਂ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਚਲੀ ਆ ਰਹੀ ਸੀ । ਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਇਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ Flying Squads ਬਣਾ ਲਏ ਹਨ ਅਤੇ ਇਸ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਦੀ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ । ਅਤੇ delay ਨੂੰ ਘਟ ਕਰਨ ਲਈ ਹੋਰ ਵੀ ਜਤਨ ਕੀਤੇ ਗਏ ਹਨ ਅਤੇ ਜਿਹੜੇ ਅਫਸਰ ਇਸ ਦੇਰ ਦੇ ਜ਼ਿਮੇਵਾਰ ਸਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਐਕਸ਼ਨ ਲਿਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਸ ਸਬੰਧੀ ਸਾਡੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਹੁਣੇ ਹੀ ਕੁਝ ਦਿਨ ਹੋਏ ਇਕ ਆਰਡਰ ਜਾਰੀ ਕੀਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਨਾਲ decentralisation ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ । ਕੁਝ ਇਖਤਿਆਰ Divisional Officer ਅਤੇ District Officers ਨੂੰ ਦਿਤੇ ਗਏ ਹਨ ਪਰ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਮੈਂ ਇਹ ਤਜਵੀਜ਼ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਦਿਆਂਗਾ ਕਿ ਬਾਕੀ ਦੇ ਇਖਤਿਆਰ ਵੀ ਜ਼ਿਲਾ ਅਤੇ ਡਵੀਜ਼ਨ level ਤੇ ਦਿਤੇ ਜਾਣ ਤਾਂ ਜੋ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਵੀ ਆਸਾਨੀ ਹੋ ਜਾਵੇ ਅਤੇ ਕੰਮ ਵਿਚ ਵੀ efficiency ਆ ਸਕੇ । Increment ਅਤੇ leave ਦੇ ਇਖਤਿਆਰ ਅਤੇ ਹੋਰ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੇ ਕੇਸ ਜਿਹੜੇ ਸਾਲਾਂ ਬਧੀ ਰੁਲਦੇ ਫਿਰਦੇ ਹਨ ਖਤਮ ਹੋ ਜਾਣਗੇ ਅਤੇ decentralisation ਹੋ ਜਾਣ ਨਾਲ Services ਨੂੰ ਵੀ ਆਸਾਨੀ ਹੋ ਜਾਵੇਗੀ । ਇਹ ਇਕ ਸ਼ਲਾਘਾ ਭਰਿਆ ਕੰਮ ਹੈ ਜੋ ਸਰਕਾਰ ਨੇ ਕੀਤਾ ਹੈ ਅਤੇ ਸਾਡੀ General Administration ਵਿਚ ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਹੀ ਬਿਹਤਰੀ ਕੀਤੀ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਰੋਜ਼ਮਰਾ ਦੇ ਕੰਮ ਵਿਚ ਜੋ ਦੇਰ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਉਹ ਨਹੀਂ ਹੋਣ ਲਗੀ । ਅਤੇ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਜੋ ਬਦਨਾਮੀ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਉਹ ਨਹੀਂ ਹੋਵੇਗੀ ਮੈਂ ਆਖਰ ਵਿਚ ਫਿਰ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਥੇ corruption ਦਾ ਚਰਚਾ ਚਲਦਾ ਹੈ ਇਸ ਲਈ Anti-Corruption ਦਾ ਮਹਿਕਮਾ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਅਤੇ ਕੋਸ਼ਿਸ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ ਇਸ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਦੀ । ਪਰ ਅਵਾਮ ਵਿਚ ਇਸ ਨਾਲ ਕੋਈ ਖਾਸ ਫਰਕ ਨਹੀਂ ਪਿਆ । ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਮੈਂ ਪਹਿਲਾਂ ਅਰਜ਼ ਕੀਤੀ ਸੀ ਕਿ ਇਸ corruption ਨੂੰ ਅਸੀਂ ਹੋਰ ਵੀ ਦੂਰ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਕਰ ਸਕਦੇ ਹਾਂ ਜੇ ਕਰ services ਨੂੰ ਰੁਪਿਆ ਇਕੱਠਾ ਕਰਨ ਲਈ ਨਾ ਕਿਹਾ ਜਾਵੇ । ਫਿਰ ਇਸ ਦੇ ਨਾਲ ਇਹ ਵੀ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜੇ ਕਰ ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਤਰੱਕੀ ਦੇ ਕੰਮਾਂ ਵਿਚ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਤਾਂ ਲੋਕਾਂ ਵਿਚ ਕੁਝ ਤਸੱਲੀ ਆ ਜਾਂਦੀ ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਨਾਲ ਤਾਂ corruption ਵਧ ਗਈ ਹੈ, ਲੋਕ ਹੈਰਾਨ ਹਨ ਕਿ ਰੁਪਿਆ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਖਰਚ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਫਿਰ ਲੋਕਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਦਸਿਆ ਨਹੀਂ ਜਾਂਦਾ ਕਿ ਇਹ ਰੁਪਿਆ development ਲਈ ਇਕੱਠਾ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਪਾਸੋਂ ਇਸ ਨੂੰ ਵਸੂਲ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਸਗੋਂ ਇਹ ਰੁਪਿਆ ਮਿਉਂਸਿਪਲ ਕਮੇਟੀਆਂ ਅਤੇ ਮਾਰਕਟਿੰਗ ਕਮੇਟੀਆਂ ਪਾਸੋਂ ਵਸੂਲ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਜੋ ਪਹਿਲਾਂ ਹੀ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸੋਂ ਮੰਗ ਕਰਦੇ ਹਨ ਕਰਜ਼ ਦੀ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰ ਪਾਸੋਂ ਕਰਜ਼ਾ

ਲੈ ਕੇ ਉਹ development ਦੇ ਕੰਮਾਂ ਤੇ ਖਰਚ ਕਰਦੇ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸੋਂ ਇਹ ਚੰਦਾ ਇਕਠਾ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਮੇਰੇ ਪਾਸ figures ਇਸ ਵਕਤ ਨਹੀਂ, ਨਹੀਂ ਤਾਂ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜੋ ਰੁਪਿਆ ਇਕਠਾ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਉਸ ਵਿਚੋਂ ਬਹੁਤ ਸਾਰਾ ਤਾਂ ਕੁਝ ਦੇਰ ਬਾਅਦ withdraw ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਜੋ ਥੋੜਾ ਬਹੁਤਾ ਰਹਿ ਵੀ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਉਹ ਮਾਰਕਟਿੰਗ ਕਮੇਟੀਆਂ ਦਾ ਅਤੇ ਮਿਉਂਸਪਲ ਕਮੇਟੀਆਂ ਦਾ ਹੁੰਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਤਰਾਂ ਸਰਕਾਰ ਬਦਨਾਮ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਕੰਮ ਨੂੰ ਛਡ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰੀ ਅਫ਼ਸਰਾਂ ਨੂੰ ਮਨ੍ਹਾ ਕਰ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਰੁਪਿਆ ਇਕਠਾ ਨਾ ਕਰਨ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਆਪਣੇ ਸੂਬੇ ਦੀ ਸਾਨ ਨੂੰ ਘਟਾਉਣ । ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਜੇ ਕਰ ਅਗੇ ਰੁਪਿਆ ਇਕਠਾ ਕਰਨਾ ਬੰਦ ਕਰ ਦੇਈਏ ਤਾਂ corruption ਦੂਰ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਇਸ ਸਬੰਧੀ ਕੁਝ ਹੋਰ ਵੀ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਹਨ ਕਿ ਅਫਸਰ ਜੋ ਰੁਪਿਆ ਇਕਠਾ ਕਰਨ ਤੇ ਲਗਾਏ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਉਹ ਇਨਾ ਅਗੇ ਵਧ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਕਈ ਥਾਵਾਂ ਤੇ ਹਿਸਾਬ ਹੀ ਨਹੀਂ ਮਿਲਦਾ ਕਿ ਕਿੰਨਾ ਰੁਪਿਆ ਇਕਠਾ ਕੀਤਾ ਗਿਆ ਹੈ ਅਤੇ ਨਾ ਹੀ ਫੜੇ ਜਾ ਸਕਦੇ ਹਨ । ਬਾਜ਼ੇ ਤਾਂ ਜਮਾਤਾਂ ਦੇ ਪੈਸੇ ਵੀ ਉਗਰਾਹੁਣ ਲਗ ਪੈਂਦੇ ਹਨ ਇਸ ਲਈ ਇਸ ਕੰਮ ਨੂੰ ਉਕੇ ਤੌਰ ਤੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਆਪਣੇ ਹਥ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਬਲਕਿ publicity ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਤੇ ਜਾਂ ਜਮਾਤਾਂ ਦੇ ਆਗੂਆਂ ਤੇ ਇਸ ਕੰਮ ਨੂੰ ਛਡ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਜੇ ਕਰ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਤਰਾਂ ਦੀ ਪਾਲਿਸੀ ਬਣਾ ਲਵੇ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਉਸ ਬਦਨਾਮੀ ਤੋਂ ਬਚ ਜਾਵੇਗੀ ਜੋ ਅਜ ਕਲ ਉਸਦੀ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਮੈਨੂੰ ਆਸ ਹੈ ਕਿ ਅਸਾਡੀ ਸਰਕਾਰ ਮੇਰੀਆਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕੁਝ ਤਜਵੀਜ਼ਾਂ ਤੇ ਗੌਰ ਕਰੇਗੀ ।

**श्री गोरख नाथ** (बटाला) : स्पीकर साहिब, आज सूबे की हालत general administration के बारे में निहायत गंभीर है । इतनी गंभीर हालत है कि अगर इस पर गंभीरता से गौर न किया जाये तो पता नहीं किस वक्त यह लावा एक आतिश फिशां पहाड़ की तरह फूट निकलेगा । हालात इतने मामूली नहीं हैं जितने कि आज हम ले रहे हैं । अगर यही हालत रही तो इस का एक आतिश फिशां पहाड़ की तरह फूट निकलने का अंदेशा है । Administration हमेशा Law and Order के सिर पर चलती है और अगर Law and Order ही ठीक ना रहे तो जमहूरियत का base ही उड़ जाता है । और इस के बाद होता क्या है कि फिर वही राजा का राज आ जाता है, इस लिये जमहूरियत के लिये हम ने अवाम को देखना है कि अवाम हमारे लिये क्या कहते हैं, जनता हमारे लिये क्या सोचती है । Members भी आज इस सोच में पड़े हुए हैं । मुझे इस तरह का एक Member मिला है, जो उन के तासरात हैं वही जनता के, अवाम के तासरात हैं । इस बात के कहने की कोई गुंजायश नहीं है कि आज एक एक Member के मुताल्लिक मैं कह सकता हूं कि सभी इन गंभीर हालात पर फिकरमंद हैं । मैं ने आज फैसला कुन इकदाम किया है ताकि पंजाब के हालात और गंभीर न हो जायें । मैं यह बतला देना चाहता हूं कि मैं ने एक दिन भी बजट speech में कोई हिस्सा नहीं लिया मगर आज administration पर मुझे बोलना ही पड़ा है । हम ने यह सोचना है कि administration किस तरह से चलती है । हम ने यह administration जिस तरह अंग्रेज़ से विरसे में ली है उसे हम उसी तरह

[श्री गोरख नाथ]

बगैर उस में कोई तबदीली लाए चला रहे हैं। उसी तरह से इस के तहसीलदार हैं, Deputy Commissioners हैं और Secretaries है; हम ने सब को रखा है। और इस तरह से उन को भारी तनखाहें दी जाती हैं ताकि वह उसी असूल को मान कर हकूमत का काम करें। हम ने इन में उन लोगों को भी रखा है जो अंग्रेज़ के वक्त में फरमाबरदार रहे और उन्होंने हमारे जलसे जलूसों पर गोलियां चलाई हैं। लेकिन हम ने इन को भी यहां रखा है इस लिये कि हमारी यह provision है कि :

Services in the democratic set up are bound to be loyal to the declared policy of the Government.

जो हम ने policy declare की है हम ने उस के मुताबिक उन को लिया है हलांकि उन्होंने उस वक्त विदेशी Government के loyal हो कर हम पर सख्तियां कीं, मगर आज हम ने उन को इस लिये लिया है क्योंकि वह उस वक्त की Government के loyal रहे थे। आज वह इस Government के वफादार रहेंगे जिस तरह से हमारी declared policy होगी। मगर आज हम देखते हैं कि वह बात नहीं है। अगर Law and Order से हकूमत ठीक ठीक चलती रहे तो इस में कोई दिक्कत नहीं है मगर आप इस Democracy की basic policy को waste क्यों करते हैं ? आज इन Basic principles को आप रोंदते चले जा रहे हैं और इस बात का बिलकुल भी अहसास नहीं किया जा रहा है There is no order of law, but there is order of one man's will. अगर इस बात का किसी तरह से अहसास हो जाये तो यह काम ठीक हो सकता है। इस बात को मैं नहीं जानता बल्कि public अच्छी तरह से जानती है कि हकूमत one man's will पर हो रही है। जितनी देर यह बात है Democratic ढांचा भी ठीक नहीं रह सकता। यहां पर कोई एक बात नहीं बल्कि हर रोज़ एक न एक नई बात होती है। आज मुझे इस वक्त कहना पड़ रहा है जब कि मुझे यकीन हो गया है कि सिवाय इस के और कुछ नहीं है। जमहूरियत को चलाने के लिये जमहूरी ढंगों को सोचा नहीं जा रहा। Democracy का basic principle जो decent-ralisation of power का है आज उस को ignore कर के powers को उल्टा centralize किया जा रहा है। Deputy Commissioner की मजाल नहीं कि वह अपनी मर्ज़ी के मुताबिक या जो Law कहता है उस के मुताबिक कोई काम कर सके। वह declared policy के मुताबिक भी काम नहीं कर सकता। मेरे पास इस किस्म की बहुत सी instances है और इतनी हैं कि उन से अलफ लैला का किस्सा भर जाता है। इतना वक्त नहीं है कि मैं उन की तफसील में जाऊं मगर मैं तो चंद एक इशारे ही करूंगा। महज़ 1—2 instances ही quote करूंगा। मेरे अपने विचार हैं कि Chief Minister साहिब इतने गिर गये हैं कि उन के पास वक्त नहीं है कि वह यह बात देख पायें कि जनता क्या कहती है। जनता जब चल कर यहां आती है तो अपने personal मंतव ही ले कर आती है, मगर इस बात का इन को बिलकुल भी अहसास

नहीं है। हकीक्त यह है कि जो Chief Minister साहिब ने policy declare की उस पर अमल नहीं हो रहा है। आखिर basic चीज़ जो है वह यह है कि राज जनता का है और जनता के फ़ायदे के लिये ही आज हम इतनी बातें कर रहे हैं। इन्हीं के लिये हम legislation करते हैं। इस legislation के तहत हम Government की policy declare कर देते हैं जनता के मुफ़ाद में, जिस की implementation के लिये हम officers appoint करते हैं-Deputy Commissioners या Secretaries या police officers, जो इन असूलों पर कायम रहते हुए जनता की हिफाज़त करें। मगर जब उन को हिफाज़त ना मिले तो जनता और तरह से सोचने लग जाती है, और वह exploit करती है, Chief Minister साहिब की position को, उस के नाम को, उस के रिश्तेदारों को, या उस के खानदान को। वह इन के खानदान में से होने के नाते या किसी बनने वाली रिश्तेदारी के नाते से एक इशारे से किसी अफसर की तनज़्ज़ली करवाते हैं और खुशामदी आदमियों को इन officers के ऊपर बैठा देते हैं। जहां ऐसी चीज़ बन जाती है वहां Law and Order की हालत ठीक नहीं रहती। बल्कि एक personal चीज बन जाती है। आज यह हकीक्त नंगी हो गई है। जिसे छिपाया नहीं जा सकता, cover नहीं किया जा सकता, सारा खेल एक आदमी के इशारे पर ही खेला जा रहा है। एक आदमी की खुशनूदी हासिल करने के लिये लोगों के जज़बात से खेला जा रहा है। एक आदमी को खुश करने के लिये लोगों के जज़बात से और खेला नहीं जा सकता, इसे अब रोका ही जाना चाहिये।

स्पीकर साहिब, मैं ने यह फैसला कर लिया है और मुझे यकीन है कि masses को आप और अंधेरे में नहीं रख सकते। मैं ने अपनी अर्ज़ सुनाने के लिये बहुत कोशिश की मगर मैं लगातार 8 महीने कोशिश करने के बावजूद चीफ़ मनिस्टर साहिब से कोई time नहीं ले सका। इस लिये मैं समझता हूं कि जो विश्वास मुझ पर जनता ने किया है और जिन के विश्वास से मैं इस House के इन Benches पर आया हूं उन के भावों से इस House को बाखबर कर दूं, चीफ़ मिनिस्टर साहिब को बाखबर करूं। उन के नाम पर अगर कोई ऐसी चीजें उन की वाकफ़ियत के बगैर होती है, और यह जारी रहेंगी तो यह सूबा नहीं बचेगा। यह party नहीं बचेगी और यह Benches नहीं बचेंगे। यह बात मैं दलेरी से कहता हूं कि वह अपनी फर्ज़ शनासी करें। स्पीकर साहिब मैं आप की मारफत यह बतला देना चाहता हूं ताकि वह इस बात को समझें कि इस सूबे में क्या हो रहा है, इन को एक दो मिसालें भी दे सकता हूं।

और वह यह कि कुछ दिन की बात है मेरे गांव का एक डिसपैंसर पता नहीं किस बिना पर तबदील हुआ, पर हुआ और तबदील हो कर चविंडा देवी में आया। वहां पर एक डिस्पैंसर था जिस के साथ वहां का एक पोलीटीकल ग्रुप वाबस्ता था। उसने कहा कि तुम चार्ज नहीं ले सकते। उस ने कहा कि मेरी ट्रांस्फर हुई है और मैं यहां के चार्ज का हक़दार हूं लेकिन उस ने कहा कि हम ट्रांस्फर रुकवा देंगे। मैंने बताया कि वह पौलीटीकल ग्रुप के साथ वाबस्ता था इस लिये लोग बीबी प्रकाशकौर के पास आए और उन्होंने ट्रांस्फर रुकवा दी। उस ने मुझे कहा। मैं मास्टर गुरबन्ता सिंह के पास आया और कहा कि अगर

3 p. m.

[श्री गोरख नाथ]
उस डिस्पैंसर का तबादला वहां हो गया तो उस को चार्ज क्यों नहीं लेने दिया जाता ? यह बात दुरुस्त नहीं है। तो उन्होंने बीबी जी की मर्जी के खिलाफ़ डाइरेक्टर को कहा कि यह ट्रांस्फर रुकनी नहीं चाहिए और वहां का चार्ज इसे मिलना चाहिए। तो वह वहां पर गए। उस डी० एम० ओ० को वह ग्रुप कहता है कि चार्ज तो दिला जाइए लेकिन इसकी हिफ़ाजत कौन करेगा ? चुनांचे थोड़े दिन बाद उस ग्रुप के दो-तीन आदमियों ने मिल के उस डिस्पैंसर को हस्पताल के कम्पाउंड में उसके तड़ा-तड़ जूते लगाए। लेकिन उस की रिपोर्ट नहीं लिखी गई। जब मुझे मालूम हुआ तो मैं फिर मास्टर जी के पास गया। तब जाकर कार्रवाई हुई और केस वगैरह चला। केस चलने के बाद यह हुआ कि एक एम० एल० ए० जो उस ग्रुप से वाबस्ता था वह बदकिस्मती से दूसरी तरफ़ चला गया यानी dissident बन गया। उसके बाद उस सारे केस का नक़शा ही कुछ और हो गया और S.S.P. ने उस सब-इंस्पैक्टर को जिसने रिपोर्ट नहीं लिखी थी उसको तबदील करके लाइन हाज़िर कर दिया। उसके बाद उस केस का समझौता हुआ। मेरे बात करने का मुद्दा यह है कि सारे एडमिनिस्ट्रेशन को पालिटिकल गेंद बल्ला बना दिया गया है जिस का नतीजा बहुत बुरा होगा। मुझे मैजिस्ट्रेट मिलते रहते हैं क्योंकि मैं तो पुरोहित हूं हर जगह जाता हूं। वह नौजवान हैं और उस वक्त उनकी परवरिश हुई जब कि हम आज़ादी की जंग लड़ते हुए फांसी का रस्सा चूमने को उतावले हो रहे थे। उन को इस बात का अहसास है कि उन्हें सही सही इंसाफ करना चाहिए। लेकिन हकीकत यह है कि वह कहते हैं कि हम इंसाफ सही नहीं कर सकते। क्योंकि उस वक्त दो में से एक चीज़ हमें कबूल करनी होगी। नौकरी या इंसाफ। तो आजकल मंहगाई ने लोगों को ऐसा मजबूर करदिया है कि वह नौकरी मंजूर करते हैं।

पिछले दिनों डेरा बाबा नानक म्युनिसिपल कमेटी का चुनाव हुआ लेकिन प्रेजीडेंट इलेक्ट नहीं हो पाया। कुछ दिनों के बाद यह चीज़ चली कि ऐस० डी० एम० ने एक आदमी की सिफारिश की। डी० सी० ने भी की और वह नाम कमिश्नर के पास चला गया। कमिश्नर के पास नाम जाता है, approve हो जाता है, आर्डर हो जाते हैं, दस्तखत भी हो जाते हैं और वह लैटर भी despatch हो जाता है सिर्फ़ पोस्ट होने की देर रहती है। इतने में एक एम० एल० ए० साहब पहुंचते हैं और कहते हैं कि फलां आदमी को appoint नहीं करना था फलां को करना था। तो फोरी तौर पर मुतल्लिका आदमी को बुलाया जाता है और पूछा जाता है कि लैटर किस स्टेज पर है ? तो बताया जाता है कि despatch हो गया मगर पोस्ट नहीं हुआ तो आर्डर दिया जाता है कि इसे वापिस कर लो। और वह वापिस हो जाता है। तो देखने की बात यह है कि एक एम० एल० ए० कमिश्नर के आर्डर को despatch हुए हुए को वापस करा लेता है तो कैसे कहूं कि order of law है यह तो महज़ order of will है (घंटी) मैं ज्यादा न कहते हुए, स्पीकर साहिब, आपके जरिये ऐलान कर देता हूं कि जनता आज एक मुखतलिफ़ ढंग से सोचती है। मैं उस ढंग को रोकना चाहता हूं और मैं स्पीकर साहिब, बड़ी बेबाकी से कहना चाहता हूं कि सरदार प्रताप सिंह को, जिनके builders में से मैं भी एक हूं और जिनके चाहने वालों में से मैं भी एक हूं और जब वे कंसोलिडेशन मिनिस्टर थे तो उनकी खूबियों का मैं भी आशिक था और उसी आशिकी के नाते

आज तक लायल्टी निभाई है; मैं उस वक्त यही देखना चाहता था कि सूबे की बागडोर मज़-बूत हाथों में आए तो उनको हमने चीफ मिनिस्टर बनाया, मगर उस सरदार प्रताप सिंह कैरों को जनता जिन शब्दों में कहती है वह मैं कहना चाहता हूं कि "सरदार प्रताप सिंह के अंदर औरंगज़ेब की रूह दाखिल हो गई है"। तो मैं यह कहना चाहता हूं कि अगर सरदार प्रताप सिंह की रूह में औरंगज़ेब की रूह दाखिल हो गई है तो गोरखनाथ की रूह में मतिदास की रूह दाखिल हो गई है। और अगर प्रताप सिंह की नावाकफियत के कारण यह हालत है तो मैं उन्हें वाकफियत कराना चाहता हूं और अगर वाकफियत होते हुए यह हालत है तो जिस तरह गोरखनाथ ने अंग्रेज़ों को दूर करने में अपनी सेहत खराब की है उसी तरह से एडमिनिस्ट्रेशन को ठीक करने में जान कुर्बान कर सकता है

स्पीकर साहिब, जनता आज यह कह रही है।

"वफा उन से जिन्हें होगी उन्हें होगी,
हमें तो देखना यह है कि तुम ज़ालम कहां हो।।

जनता की आवाज़ तो यह कहती है। अब साबत उन्होंने करना है कि वह गलत कहते हैं या सही कहते हैं। (*Cheers*)

(एक hon. Member ने श्री गोरख नाथ के गले में हार डालने की कोशिश की)।

**श्री अध्यक्ष**: आप ने यह एक नई बात की है। मैं ऐसी बातों की यहां इजाज़त नहीं दूंगा। यहां पर कोई जलसा नहीं हो रहा (This is quite a new thing which the hon. Member has done. I will not permit such things here. This is not a public meeting.)

**श्री बलराम दास टंडन** (अमृतसर शहर, पश्चिम) : स्पीकर साहिब, आज general administration की मद पर बहस हो रही है। आज तक यह convention रही है कि General Administration पर discussion करने के लिए हमेशा दो दिन मिलते रहे हैं। लेकिन हैरानी की बात है कि इस बार General Administration पर बहस करने के लिए एक दिन दिया गया है और एक दिन भी वह दिया गया है जिस में बाकी की demands पर guillotine लगने वाली है। जिस का मतलब यह है कि $1\frac{1}{2}$ घण्टा और कम हो गया है। उस दिन भी जब House के अंदर time बढ़ाने का मुता-लबा किया गया था तो Chief Minister साहिब ने कहा था कि इस बहस को extend नहीं किया जा सकता। इस बहस के लिए सिर्फ 2 तीन घण्टे ही दिए गए हैं। इस मे यह साफ ज़ाहिर होता है कि हमारे Chief Minister साहिब और Govern-ment इस बात से घबराती है कि हम जो अंधेरगर्दियां कर रहे हैं, जो जो बेकायदगियां कर रहे हैं उन को नंगा करने का किसी को मौका न मिल पाए और पंजाब के सही हालात की तसवीर House के सामने न आ सके। यह बात democracy को खत्म करने वाली है। यहां पर कहा गया था कि Governor's Address पर बहस का मौका मिल गया था और बजट पर general discussion हो चुकी है इस लिए general administration की discussion के लिए ज्यादा time की ज़रूरत नहीं है। मैं निवेदन करता हूं कि पहले भी discussions होती रही हैं अब कोई नई बात नहीं है जो बात convention के विरुद्ध हुई है वह यह है कि इस दफा general

[श्री बलराम दास टंडन]

administration पर बहस करने के लिए दो दिन देने की बजाए पूरा एक दिन भी नहीं दिया गया। स्पीकर साहिब, पिछली बार भी जब corruption को discuss करने के लिए non-official day आया था तो एक दम इस House को *sine die* adjourn कर दिया गया था ताकि House में discussion न हो सके और यह पता न लगे कि यहां पर क्या हो रहा है। यहां पर जो अदालतें बनी हुई हैं, जिन Magistrates ने इनसाफ की तकड़ी ले कर सच और झूट को तोलना होता है उन के काम में दखल अंदाज़ी की जाती है। उन की यह हिम्मत नहीं कि वह impartial decisions दे सकें इस सिलसिले में जब judiciary और executive को अलहदा करने के लिए बहस का दिन आया तो उस को रोकने की कोशिश की गई। मैं समझता हूं कि इस से बड़ा तरीका democracy को खत्म करने वाला और कोई नहीं हो सकता। अगर Government यह सोचती हो कि majority हमारे हाथ में है इसलिए हम जैसा चाहें करते जाएं, तो वह बात ठीक नहीं है। आज पंजाब का बच्चा बच्चा पुकार रहा है कि कैरों शाही में हमें इनसाफ नहीं मिल रहा। लोगों की इज्ज़त, जान और माल महफूज़ नहीं है। इस छोटे से पंजाब के अंदर 9 Ministers और 8 Deputy Ministers की क्या ज़रूरत है। अंग्रेज़ों के वक्त पंजाब के 29 ज़िले थे और सारा काम 6 Ministers करते थे। आज छोटा सा पंजाब रह गया और उस पर 9 Ministers और 8 Deputy Ministers बैठा कर जनता का रुपया लूट जा रहा है। मुझे budget में देख कर हैरानी हुई है। Chief Minister की तनखाह को आगे लिखा हुआ है 1,000 × 12, यह तो ठीक है, इसी तरह Deputy Ministers की pay भी 8 × 800 × 12 ठीक, Chief Parliamentary Secretary की pay भी 800 × 12 ठीक है लेकिन जो Ministers की pay के आगे लिखा हुआ है 1,000 × 11 × 12 उस की मुझे समझ नहीं आई। क्या इस का मतलब यह है कि तीन Ministers इस साल और बढ़ाने हैं, जो 36 हज़ार रुपए की रकम extra रखी है वह किस बात के लिए रखी है। क्या आप एक एक ज़िले पर एक एक Minister और Deputy Minister को बैठाना चाहते हैं। जनता का पैसा इतनी बेदर्दी के साथ क्यों खर्च किया जा रहा है? दूसरी बात सोचने वाली यह है कि क्या इतना पैसा खर्च करने के बाद भी पंजाब में law and order रखने के लिए और corruption को दूर करने के लिए Government कुछ कर पाई है या नहीं। क्या लोगों के दिलों में यह Government विश्वास पैदा कर चुकी है या नहीं? मैं समझता हूं कि Government बिलकुल ऐसा नहीं कर सकी है। हमारे Chief Minister साहिब ने कुछ दिन हुए अपनी तकरीर में बताया था कि फलां फलां किस्म के crime की तादाद पहले ज्यादा थी और अब हम ने कम की है। कई साहिबान ने कहा था कि total crime बढ़ा है। लेकिन मैं कहता हूं कि सवाल आदादोशुमार के बढ़ने या घटने का नहीं है। सवाल तो general feeling of satisfaction of the public का है। अगर हम इस नुक्ता निगाह से पंजाब को हालात को देखें तो फिर पता लग सकता है कि हालात सुधरे हैं या बिगड़े हैं। कितने दुःख की बात है कि आज जो Deputy Commissioners हैं वह Magistrates को हुक्म देकर और जैसा उन को Ministers से इशारा हो, वैसे ही case के फैसले करवाते हैं, कदम कदम पर Ministers उन के

कामों में interfere करते हैं। अगर कोई Magistrate उन का कहा न माने तो उस को फौरन transfer कर दिया जाता है। अमृतसर में हज़ारा सिंह के खिलाफ जोकि Chief Minister का दायां हाथ है, कतल का मुकदमा चल रहा था। उस Magistrate को कहा गया कि उसे case में से निकाल दिया जाए। जब उस ने उसे न छोड़ा तो फौरन ही उस Magistrate को कांगड़ा में transfer कर दिया गया। इतना ही नहीं और भी बहुत से ऐसे cases होते हैं। अमृतसर Magistrate की अदालत में एक मुकद्दमा चल रहा था। दो दो minutes के बाद Magistrate को telephone आ रहे थे और वह उठ कर सुनने जाता था। वहां पर लोग हैरान हो रहे थे। Magistrate जो ruling देता था उसे वह हर minute के बाद तबदील कर देता था। ऐसी बातें हो रही हैं इस Government के अहद में। इसलिए कुछ figures ऊंचे नीचे कर के दिखा देने से कहा जाए कि पंजाब के हालात ठीक हैं तो उस से बात नहीं बनती। स्पीकर साहिब, मेरे इलाके की बात है वहां पर एक आदमी को थानेदार ने पीटा। उस आदमी ने उस के खिलाफ इस्तगासा कर दिया। जब वह Magistrate उस थानेदार के खिलाफ हुक्म सुनाने वाला था तो उस Magistrate को फौरन वहां से transfer कर दिया गया और उसी case को A.D.M. साहिब की अदालत में लगवा कर उस थानेदार को बरी करवाया गया। जब ऐसी बातें होती हैं तो कैसे कहा जा सकता है कि पंजाब के अंदर general administration की हालत ठीक है। पुलिस के महकमे के बारे में क्या कहा जाए, वहां तो यह हालत है कि उन को जैसा हुकम मिलता है उसके मुताबिक उन्हें सब कुछ करना होता है। हर ज़िला के अन्दर कुछ ऐसे लोग हैं जिनको उन लोगों ने हर कीमत पर protection देनी होती है क्योंकि ऊपर से हुक्म ही ऐसा होता है कि वह कुछ लोग कानून से immune हैं इस लिए उन पर कोई कानून लागू नहीं हो सकता है। Law and order की हालत यह है कि एक आदमी को C.I.A. Staff अमृतसर ने 9 दिन तक अन्दर रखा हालांकि उस के खिलाफ कोई केस किसी भी थाने में दर्ज नहीं था। जब मेरे पास शिकायत आई तो मैं ने S.S.P. से पूछा कि यह बात है, इस की क्या वजह है तो उस ने कहा कि लिख कर शिकायत करो फिर पूरी enquiry की जाएगी। लिख कर शिकायत भी की गई और 9 महीने तक मैं कहता रहा कि इस की enquiry की जाए कि उसे नाजायज़ तौर पर क्यों पकड़ा गया लेकिन कोई enquiry नहीं हुई और एक साल के बाद यह बताया गया कि उस थानेदार को transfer कर दिया है। आप देखें कि एक legislator लिख कर शिकायत करता है लेकिन उसकी कोई परवाह नहीं होती है और उसे कोई बुलाता और पूछता तक नहीं है कि आखिर आपने लिख कर शिकायत की है वह क्या बात है। अगर कोई आदमी किसी legislator के पास आकर शिकायत करता है कि पुलिस ने उस पर यह ज़्यादती की है और वह telephone करता है कि देखो क्या बात है तो कोई नहीं सुनता है और पुलिस के अफसर बिल्कुल परवाह नहीं करते। ऐसे ऐसे आदमियों को हम ने भेजा है जिन पर ज़्यादती हुई मगर उन को शाम तक बिठा कर बग़ैर किसी कार्यवाई के घर भेज दिया। इसी तरह एक आदमी ने डाक्टर साहिब के पास शिकायत की कि पुलिस ने इस तरह से उस पर ज़्यादती की है। डाक्टर साहिब ने telephone भी किया और उस

[श्री बलराम दास टंडन]

आदमी को भी भेजा कि जाओ आपकी बात सुनी जायगी। लेकिन उस आदमी को कहा गया कि लिख कर सारी शिकायत लाओ। जब लिख कर ले कर गया तो उसे शाम तक वहां बैठा रखा और उसके बाद उसे कहा कि आपकी दरखवास्त गुम हो गई है। इस तरीके की हालत आज पंजाब में हो रही है मगर यह अदादो शुमार कमोबेश करके यह ज़ाहिर करने की कोशिश कर रहे हैं कि सब अच्छा हो रहा है। एक legislator की शिकायत के बारे में यह हालत हो रही है तो आप अंदाज़ा लगाएं कि एक आम आदमी की क्या हालत होगी। एक आदमी के मकान पर दूसरी पार्टी ने जबरदस्ती कब्ज़ा कर लिया। एक legislator इस बात की शिकायत करता है कि यह नाजायज़ कबज़ा है और इस का केस D.R.O. के पास चल रहा है। लेकिन एक मैम्बर के कहने के बावजूद 30 दिन तक वह case register नहीं होता है। इतना ही नहीं और बड़ी अजीब बातें होती हैं और ऐसी हालत हो गई है कि मामूली से मामूली और गरीब आदमी को यह इनकी पुलिस नहीं छोड़ती। यह पुलिस वाले flag day को या और कई मौकों पर लोगों को ज़बरदस्ती badges बेचते हैं। जिस ग़रीब की आमदनी एक रुपया रोज की नहीं उसे पकड़ कर कहते हैं कि यह पांच रुपए का badge लो वरना फलां बात में पकड़ लेंगे। इसी तरह एक चाट वाले को पकड़ लिया कि यह पांच रुपए का बैज लो नहीं तो चलो थाने में। यह बात एक मैम्बर साहिब के पास पहुंची तो उसने telephone किया कि यह क्या बात है। उस पर पुलिस वाले कहते हैं कि अच्छा आप telephone कराते हो और धमकियां दीं। वह बेचारा वापस आ कर कहने लगा कि आपने अच्छा telephone किया और उसका यह फायदा हुआ कि पांच रुपए भी दिए और साथ में गालियां भी मिलीं और यह भी धमकी मिली कि मार पीट कर बाहर निकाल देंगे। एक मैम्बर के साथ जिस की पोज़ीशन इतनी बड़ी है कि आज अगर आप चीफ मिनिस्टर की कुरसी पर बैठे हैं तो कल को वह भी बैठ सकता है उसके साथ यह सलूक होता है। उस के बाद फिर अगर यह कहा जाए कि पुलिस की हालत बहुत अच्छी है और वह बड़ी ईमानदारी से काम कर रही है तो यह self deception के सिवा और कोई बात नहीं है (घंटी) स्पीकर साहिब, मैं एक दो मिनट में ही एक बात कह कर बैठ जाता हूं। तो सब से बड़ी बात यह है कि हर एक ज़िला के अन्दर कुछ ऐसे लोग हैं जिन के बारे में वहां के S.P. को और दूसरे जितने administration को चलाने वाले अफसर वहां बैठे हैं उन सब को यह हिदायत है कि इन का ख्याल रखो और इन के ऊपर कोई कानून लागू नहीं होता है। मैं आप को एक दो मिसालें जल्दी में बता देता हूं वैसे तो बहुत बातें बताई जा सकती हैं। अमृतसर के कांग्रेस के general secretary ने D.R.O. के दफतर के एक अफसर को पीटा और यहां तक कि उस के कपड़े फाड़ दिए। यह खबर हालांकि अखबारों में छपी और अखबारों ने तीन तीन columns की news निकाली, लेकिन जब S.S.P. से पूछा तो कहने लगा कि मुझे तो कुछ पता नहीं और D. C. से भी पूछते हैं तो वह भी यही जवाब देता है कि मुझे तो कुछ पता नहीं। फिर यह होता है कि चन्द दिनों के बाद बजाए उस पीटने वाले पर action लेने के उस अफसर को ही बदल दिया जाता है कि तुम ने यह आवाज़ क्यों निकाली कि मुझे पीटा गया है और यह

खबर अखबारों में क्यों निकलने दी। फिर उसी Secretary ने municipal कमेटी के एक अफसर को मारा और executive अफसर को गालियां निकाली। सारी कमेटी ने अपनी meeting में उस चीज़ को condemn किया लेकिन उस के खिलाफ कोई केस नहीं बना है और उसके खिलाफ कोई action नहीं लिया गया है। कोई उसे पूछने वाला नहीं है। फिर आप इन चीफ मिनिस्टर साहिब के लड़कों की बात भी सुन लो कि वह क्या करते हैं। सब जानते हैं कि मंगती कांड यहां पंजाब में चला और उस में कई लोगों को पकड़ा गया। उस लड़की ने अमृतसर की भरी अदालत में ब्यान दिया कि चीफ मिनिस्टर साहिब के लड़कों ने मेरे साथ नाजायज़ ताल्लुकात रखे हैं लेकिन उन को पकड़ने वाला और पूछने वाला कोई नहीं है। (घंटी) फिर इसी तरह थोड़े दिनों की बात है एक business-man के घर रात के दो बजे एक थानेदार और दो तीन सिपाही आ गए कि आपकी कार चाहिए और हमें S.S.P. ने भेजा है। उस ने कहा कि मेरा driver नहीं है वे कहने लगे driver की कोई बात नहीं हमारे साथ driver भी है ............

**श्री अध्यक्ष** : अब आप तशरीफ रखिए (The hon. Member may now resume his seat.)

**श्री बलराम दास टंडन** : बस मैं यही बात खत्म कर के बैठ जाता हूं.........

**Mr· Speaker** ; No please, resume your seat.

**श्री बलराम दास टंडन** : बस जनाब सिर्फ एक सैकिंड में यह बात करके बैठ जाता हूं। यह खत्म होने दें। स्पीकर साहिब, वह थानेदार रात के दो बजे ज़बरदस्ती उसकी कार ले गया। दूसरे दिन यह पता लगा कि वह कार कैरों साहिब के लड़कों की कोठी के सामने खड़ी है। वह बेचारा उनके पास गया कि मेरी कार मुझे दे दो लेकिन उन्होंने बड़ी शान से हुक्म दिया कि यह कार आपको पांच छ:दिन के बाद मिलेगी क्योंकि अभी हमने देहली जाना है। S.S.P. के नोटिस में भी यह बात लाई गई। वह कहने लगे कि वाकई बहुत बुरी बात हुई है खैर उन से पैसे दिला दूंगा और उस थानेदार को transfer कर दूंगा। मगर यह कोई बात भी नहीं होगी.... (घंटी) इन हालात में भी अगर यह कहा जाता है कि law and order ठीक है तो इस से पंजाब के लोगों को तसल्ली नहीं हो सकती। यह गवर्नमेंट बेशक ऊपर नीचे figures करके बता कर अपने आपको धोखा दे ले लेकिन लोग अच्छी तरह जानते हैं कि आज पंजाब में क्या हालात हो रहे हैं।

**ਸਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ (ਸੰਗਰੂਰ)** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ general administration ਦੀ ਡੀਮਾਂਡ ਦੇ ਹੇਠ ਇਸ ਰਿਆਸਤ ਦੇ ਕਈ ਇਕ ਬਹੁਤ ਜ਼ਰੂਰੀ ਮਹਿਕਮਿਆਂ ਦੇ ਖਰਚ ਲਈ ਰੁਪਏ ਦੀ ਮੰਗ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਿਰਫ ਦੋ ਚਾਰ ਮਿੰਟ ਹੀ ਲਵਾਂਗਾ ਕਿਉਂਕਿ ਮੈਂ ਵੇਖ ਰਿਹਾ ਹਾਂ ਕਿ ਵਕਤ ਬਹੁਤ ਥੋੜਾ ਹੈ ਪਰ ਬੋਲਣ ਵਾਲੇ ਬਹੁਤ ਹਨ। ਤੇ ਮੇਰੀ ਅਰਜ਼ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਡੀਮਾਂਡ ਹੇਠ ਇਕ ਮਦ Elections Department ਦੀ ਵੀ ਹੈ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਆਪ ਦੇ ਜ਼ਰੀਏ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਦੇ Elections Department ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਦੇਣੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਜਦੋਂ ਵੀ ਇਸ ਰਿਆਸਤ ਵਿਚ ਚੋਣਾਂ ਹੁੰਦੀਆਂ ਹਨ ਤਾਂ ਕਈ ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ ਪਾਰਟੀਆਂ ਉਹ ਚੋਣਾਂ ਲੜਦੀਆਂ ਹਨ ਅਤੇ ਇਤਨੀ ਗਰਮੀ ਪੈਦਾ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਦਾ ਲੇਖਾ ਨਹੀਂ ਪਰ ਇਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਦੇ ਬਾਵਜੂਦ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦਾ

[ਸਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ]

ਰਵਈਆ ਅਤੇ ਕੰਮ ਕਰਨ ਦਾ ਢੰਗ ਇਤਨਾ ਚੰਗਾ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸੇ ਵੀ political party ਨੂੰ ਇਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਹੁਣ ਤਕ ਕੋਈ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਨਹੀਂ ਹੋਈ ਹੈ । ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਚੰਗੀ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕੰਮ ਕਰਨ ਲਈ ਮੈਂ ਇਸ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਨੂੰ ਵਧਾਈ ਪੇਸ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ । ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ ਇਥੇ ਇਸ ਗੱਲ ਦੀ ਬੜੀ ਨੁਕਤਾਚੀਨੀ ਕੀਤੀ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ਕਿ ਸਰਕਾਰ ਦੀ ਜੋ ਜ਼ਿਮਾਵਾਰੀ ਹੈ ਉਹ ਉਸ ਨੂੰ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ । ਤੁਸੀਂ ਜਾਣਦੇ ਹੋ ਕਿ ਇਥੇ ਕਈ ਕਿਸਮ ਦੇ ਝਖੜ ਚਲਦੇ ਹਨ ਪੀਲੇ ਰੰਗ ਦੇ ਝਖੜ ਚਲਦੇ ਹਨ ਅਤੇ ਲਾਲ ਰੰਗ ਤੇ ਖਟੇ ਰੰਗ ਦੀਆਂ ਹਨੇਰੀਆਂ ਚਲਦੀਆ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਇਸ ਸਰਕਾਰ ਦੇ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਅਤੇ ਅਫਸਰਾਂ ਨੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਸਾਰੀਆਂ ਹਨੇਰੀਆਂ ਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਕਰਦੇ ਹੋਏ ਇਸ ਰਿਆਸਤ ਦੇ administration ਨੂੰ ਚਲਾਇਆ ਹੈ । ਇਸ ਡੀਮਾਂਡ ਦੇ ਹੇਠ district administration ਦੀ ਮਦ ਵੀ ਹੈ । District administration ਦੇ ਤਹਿਤ ਕੁਝ ਕਮੇਟੀਆਂ ਬਣੀਆਂ ਹੋਈਆਂ ਹਨ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਕਮੇਟੀਆਂ ਨੂੰ development committees ਵੀ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਪਟਿਆਲਾ ਡਵੀਜ਼ਨ ਵਿਚ Public Relations ਕਮੇਟੀਆਂ ਵੀ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਅਗੇ ਇਹ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਮੇਟੀਆਂ ਦੀ working ਨੂੰ improve ਕਰਨ ਦੀ ਬਹੁਤ ਲੋੜ ਹੈ ਕਿਉਂਕਿ ਇਸ ਡੈਮੋਕ੍ਰੇਸੀ ਵਿਚ ਜੇ ਕਰ ਲੋਕਾਂ ਅਤੇ ਸਰਕਾਰੀ ਕਰਮਚਾਰੀਆਂ ਵਿਚ ਤਾਲ ਮੇਲ ਨਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਇਹ ਡੈਮੋਕਰੇਸੀ ਚੰਗੀ ਤਰਾਂ function ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕਦੀ ਹੈ ਅਤੇ ਲੋਕਾਂ ਵਿਚ discontentment ਪੈਦਾ ਹੁੰਦੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਅਗੇ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਜੋ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਜ਼ਥਿਆਂ ਦੇ ਜਥੇ ਬਸਾਂ ਵਿਚ ਬੈਠਕੇ ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਆਉਂਦੇ ਹਨ ਇਹ ਇਸ ਲਈ ਆਉਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਜ਼ਿਲਿਆਂ ਵਿਚ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਸਾਰੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਸੁਣੀ ਜਾਂਦੀ ।

ਅਗਰ District Development Committees ਯਾ Public Relations Committees ਠੀਕ ਤਰ੍ਹਾਂ function ਕਰਨ ਤਾਂ ਫੇਰ ਇਥੇ ਜਥੇ ਵੀ ਘਟ ਆਇਆ ਕਰਨਗੇ ਔਰ ਉਥੇ ਹੀ smoothly ਕਮ ਹੋ ਜਾਇਆ ਕਰੇਗਾ ।

**ਮੁਖ ਮੰਤ੍ਰੀ :** ਇਹ ਜਥੇ M.L.A.s ਕਰਕੇ ਤਾਂ ਨਹੀਂ ਆਉਂਦੇ ? (*Laughter*)

**ਸਰਦਾਰ ਰਾਜਿੰਦਰ ਸਿੰਘ :** ਆਪ ਨੂੰ ਜ਼ਿਆਦਾ ਪਤਾ ਹੈ ।

ਮੈਂ ਇਕ ਸਵਾਲ ਪੁਛਿਆ ਸੀ ਜਿਸ ਦਾ ਨੰਬਰ 2299 ਹੈ ਕਿ ਪਿਛਲੇ ਤਿੰਨਾਂ ਸਾਲਾਂ ਤੋਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਮੇਟੀਆਂ ਵਿਚ ਕਿੰਨੇ ਅਫਸਰ ਹਾਜ਼ਰ ਹੋਏ । ਉਸ ਦੇ ਜਵਾਬ ਵਿਚ ਮੈਨੂੰ ਇਕ chart ਮਿਲਿਆ ਹੈ ਜਿਸ ਤੋਂ ਪਤਾ ਲਗਦਾ ਹੈ ਕਿ ਤਿੰਨ ਐਸੇ ਜ਼ਿਲੇ ਹਨ ਕਿ ਜਿਥੇ ਸਾਰੇ ਦੇ ਸਾਰੇ ਅਫਸਰ meeting attend ਕਰਦੇ ਰਹੇ ਲੇਕਿਨ ਬਾਕੀ ਜ਼ਿਲੇ ਐਸੇ ਹਨ ਜਿਥੇ ਕਿ ਐਸੀਆਂ ਐਸੀਆਂ meetings ਵੀ ਹੁੰਦੀਆਂ ਰਹੀਆਂ ਜਿਥੇ ਇਕ ਇਕ meeting ਵਿਚ 25, 25 ਅਫਸਰ ਵੀ ਗੈਰ-ਹਾਜ਼ਰ ਹੁੰਦੇ ਰਹੇ । ਅਗਰ 12 ਮਹੀਨਿਆਂ ਵਿਚ 11 meetings ਇਹ ਅਫਸਰ attend ਨਾ ਕਰਨ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਅਫਸਰਾਂ ਨੂੰ ਇਨ੍ਹਾਂ committees ਵਿਚ ਰਹਿਣ ਦਾ ਕੀ ਹਕ ਹੈ । ਮੈਂ ਸੰਗਰੂਰ ਜ਼ਿਲੇ ਦੀ ਗਲ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਥੇ ਇਕ ਅਫਸਰ ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਸਾਹਿਬ ਸਾਰੀਆਂ meetings ਵਿਚ ਮੌਜੂਦ ਸਨ ਬਾਕੀ ਮਹਿਕਮਿਆਂ ਦੇ 24, 24 ਅਫਸਰ ਗੈਰ-ਹਾਜ਼ਰ ਰਹੇ । ਮੈਂ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਅਰਜ਼

ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਹਾਜ਼ਰ ਰਹੀਂ ਹੋਣਾ ਤੇ ਯਾ ਤਾਂ ਉਹ ਆਪ ਕਮੇਟੀਆਂ ਨੂੰ ਛਡ ਦੇਣ ਯਾ ਕੋਈ ਐਸਾ ਕਾਇਦਾ ਬਣਾਇਆ ਜਾਏ ਕਿ ਡਿਪਟੀ ਕਮਿਸ਼ਨਰ ਨੂੰ ਇਖਤਿਆਰ ਹੋਵੇ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਮੈਂਬਰ ਹਾਜ਼ਰ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦੇ ਉਨਾਂ ਦੇ ਖਿਲਾਫ ਉਹ ਐਕਸ਼ਨ ਲੈ ਸਕੇ। ਅਗਰ 24 ਅਫਸਰ ਕਮੇਟੀ ਵਿਚ ਹਾਜ਼ਰ ਨਾ ਹੋਣ ਔਰ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕਾਂ ਦੇ ਨੁਮਾਇੰਦੇ ਹਨ ਉਹ attend ਨਾ ਕਰਨ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਮੇਟੀਆਂ ਦਾ ਕੋਈ purpose serve ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦਾ। ਇਸ ਚੀਜ਼ ਨੂੰ ਹਲ ਕਰਨ ਲਈ ਕੋਈ ਫਾਰਮੂਲਾ ਤਿਆਰ ਕਰਨਾ ਪਵੇਗਾ ਜਿਸ ਦੇ ਨਾਲ ਇਹ ਦੇਖਿਆ ਜਾਏ ਕਿ District Development Committees ਜਾਂ Public Relations Committee ਕੋਈ ਮਸਲੇ ਹਲ ਵੀ ਕਰਦੀ ਹੈ ਜਾਂ ਨਹੀਂ। ਜਦ ਤਕ ਨਿਰਨਾ ਕਰਨ ਲਈ ਔਰ ਉਨ੍ਹਾਂ ਫੈਸਲਿਆਂ ਨੂੰ implement ਕਰਵਾਉਣ ਲਈ ਅਫਸਰ ਨਾ ਪਹੁੰਚਣ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਮੇਟੀਆਂ ਦੇ functions ਦੇ ਕੋਈ ਮਾਨੇ ਨਹੀਂ ਰਹਿ ਜਾਂਦੇ। ਚਾਹੀਦਾ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਲੋਕਾਂ ਦੀਆਂ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ District Level ਤੇ ਆਇਆ ਕਰਨ ਉਹ ਉਥੇ ਹੀ ਨਜਿਠੀਆਂ ਜਾਣ, ਲੇਕਿਨ ਜੇ ਮੁਤਲਕਾ ਅਫਸਰ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਓਹ concern ਕਰਦੀਆਂ ਹਨ ਗੈਰ ਹਾਜ਼ਰ ਹੋਣ ਤਾਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਮੇਟੀਆਂ ਦਾ ਕੀ ਫਾਇਦਾ ਹੈ। ਇਸ ਕਰ ਕੇ ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੋ ਸਵਾਲ ਮੈਂ ਪੁਛਿਆ ਹੈ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਉਸ ਦੇ chart ਤੇ ਗੌਰ ਕਰਨ ਔਰ ਉਨਾਂ ਅਫਸਰਾਂ ਨੂੰ ਯਾ ਮਹਿਕਮੇ ਦੇ heads ਨੂੰ ਪੁਛਣ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਇਨਾਂ ਕਮੇਟੀਆਂ ਵਿਚ ਗੈਰ-ਹਾਜ਼ਰ ਰਹੇ ਹਨ। ਮੈਂ ਦੇਖਿਆ ਹੈ ਕਿ ਡਿਸਟ੍ਰਿਕਟ ਕਰਨਾਲ ਵਿਚ ਸਿਵਲ ਸਰਜਨ 11 meetings ਵਿਚ ਗੈਰ-ਹਾਜ਼ਰ ਰਿਹਾ ਹੈ। ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜੇ ਇਕ ਅਫਸਰ ਲਗਾਤਾਰ meetings attend ਨਹੀਂ ਕਰਦਾ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ ਖਿਲਾਫ action ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ। ਗੁੜਗਾਵਾਂ, ਹਿਸਾਰ ਤੇ ਲੁਧਿਆਣਾ ਵਿਚ ਸਾਰੇ ਅਫਸਰ ਹਾਜ਼ਰ ਹੁੰਦੇ ਰਹੇ ਹਨ ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਅਫਸਰਾਂ ਨੂੰ ਔਰ Chief Minister ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਸ ਗਲ ਲਈ ਮੁਬਾਰਕਬਾਦ ਪੇਸ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ 12 ਦੀਆਂ 12 meetings attend ਕੀਤੀਆਂ।

ਇਕ ਗੱਲ ਮੈਂ Language Department ਬਾਰੇ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਅਸੀਂ ਖੁਸ਼ ਹਾਂ ਕਿ ਬੜੀ ਚੰਗੀ ਗਲ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੇ ਸੂਬੇ ਵਿਚ ਸੰਸਕ੍ਰਿਤ ਦੀ ਬੋਲੀ ਦੀ ਤਰੱਕੀ ਲਈ University ਕਾਇਮ ਕੀਤੀ ਗਈ ਹੈ। ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲੀ ਵੀ ਆਜ਼ਾਦ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੇ ਗੁਲਦਸਤੇ ਵਿਚ ਇਕ ਫੂਲ ਹੈ ਲੇਕਿਨ ਇਹ ਖਿੜਿਆ ਨਹੀਂ। ਇਹ ਵਾਜਬ ਨਹੀਂ ਕਿ ਵਿਹ ਖਿੜੇ ਨਾ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲੀ ਨੂੰ ਖਿੜਾਨ ਲਈ ਇਕ ਵਖਰਾ department ਕਾਇਮ ਕੀਤਾ ਜਾਏ। ਰਿਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲੇ ਵਿਚ ਇਹ ਗਲ ਮੰਨੀ ਗਈ ਸੀ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀ ਬੋਲੀ ਦੇ ਵਿਕਾਸ ਲਈ ਵਖਰਾ ਮਹਿਕਮਾ ਖੋਲ੍ਹਿਆ ਜਾਏਗਾ। ਆਜ਼ਾਦ ਹਿੰਦੁਸਤਾਨ ਦੇ ਰਿਜਨਲ ਫਾਰਮੂਲੇ ਦੇ ਮੁਤਾਬਕ ਅਸੀਂ ਪੰਜਾਬੀ ਨੂੰ ਤਾਮਿਲ ਔਰ ਬੰਗਾਲੀ ਦੇ ਬਰਾਬਰ ਲਿਆਉਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹਾਂ। ਐਨੀ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਕੇ ਮੈਂ ਆਪਦਾ ਧੰਨਵਾਦ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ।

**ठाकुर मेहर सिंह** (डेरा गोपीपुर) : स्पीकर साहिब, आज जनरल एडमिनिस्ट्रेशन की मांग पर बहस चल रही है। स्पीकर साहिब, मैं इस लिए बोलने के लिए खड़ा हुआ हूं क्योंकि चन्द एक मुअज़िज़ मैम्बर साहिबान ने जो यहां तकरीरें की हैं उन्हें सुन कर मुझे बड़ी हैरानी

[ठाकुर मेहर सिंह]

हुई है। गो स्पीकर साहिब, हाउस का function ऐसा है कि मेम्बर साहिबान जो चाहें यहां पर बोलें मेंबरान पर किसी किस्म की रुकावट नहीं लेकिन इस किस्म की बातें करना और उन बातों के अन्दर Chief Minister या Ministry को involve करना मैं मुनासिब ख्याल नहीं करता। मेम्बर साहिबान ने बहुत सी शिकायतें कीं जिन का जिक्र इस हाऊस में करने की जरूरत नहीं थी। स्पीकर साहिब, झगड़े तो मेम्बरान के अपने होते हैं लेकिन ले आते हैं हाउस में। (*Hear, hear*) मैं समझता हूं कि administration के अन्दर ये इस तरह की बातें न लाएं तो इस किस्म के झगड़े पैदा ही नहीं हो सकते। दरअसल बात यह होती है कि आज अगर एक मेम्बर दूसरे की बात नहीं मानता तो उस के दिल में एक रंजश पैदा हो जाती है। हमारे एक पुराने parliamentarian ने कहा कि पंजाब के अन्दर law and order खत्म हो चुका है। यह बात सुन कर मेरी हैरानी की हद नही रही। आखर हम भी पंजाब के अन्दर ही रहते हैं और हर बात को बखूबी जानते हैं कि आज हमारे सूबे के law and order की क्या position है। मैं समझता हूं कि ये मेम्बर साहिबान अपनी जाती रंजश को इस तरीका से फैला कर अवाम को गुमराह करना चाहते हैं।

**Shri Prabodh Chandra :** On a point of order, Sir. The hon. Member is trying to attribute motives to the Members who have already spoken. इन्हों ने कहा है कि 'जाती रंजशें हैं'

**श्री अध्यक्ष** : आप का कैसे जिक्र आ गया ? (What reference has been made to him ?)

**Shri Prabodh Chandra :** Sir, I want your ruling.

**Mr. Speaker :** There is no question of ruling. It is not a point of order.

**Shri Prabodh Chandra :** Has the hon. Member the liberty to accuse anybody in this House and attribute motives ?

**श्री अध्यक्ष** : आप इतनी भी बात बरदाशत नहीं कर सकते ? (The hon. Member cannot tolerate even this much.)

**ठाकुर मेहर सिंह** : स्पीकर साहिब, जहां तक General Administration का ताल्लुक है मैं यकीन से कह सकता हूं कि पंजाब की administration निहायत अच्छी है। इस में किसी किस्म की कोताही नहीं। कोताही है तो कुछ मेम्बरान के दिल में है। (*Hear, hear*) मैं कहता हूं कि हाउस के मेम्बर साहिबान हलफ़ लें कि हम किसी administration के काम में दखल नहीं देंगे तो किसी किस्म की शिकायत सुनने में नहीं आएगी। मेरे ज़िला की पुलिस बहुत अच्छे ढंग से काम कर रही है। हमारे ज़िला के S.P. और डिप्टी कमिश्नर निहायत अच्छा काम कर रहे हैं। आखिर अफसर बदलते रहते हैं और सारे सूबा में जाते हैं तो मैं हैरान हूं कि ये कैसे कहते हैं कि administration अच्छी नहीं है। जहां तक Public Relations Committee या Development Committee का ताल्लुक है कोई भी अफसर हमारे ज़िला से ग़ैर-हाज़र नहीं होता। मैं समझता हूं कि अगर अफसरान ग़ैरहाज़र होते हैं तो इसकी ज़िम्मेदारी मेम्बरान पर है कि यहां पर धूआंधार तकरीरें करने की बजाए मिनिस्टर concerned के पास शिकायत करें

कि फलां अफसरान attend नहीं करते । स्पीकर साहिब, मैं कहता हूं कि यहां आज जिस ढंग से law and order को खराब बताने की कोशिश की जा रही है इसका लोगों पर गुमराहकुन असर पड़ता है वरना law and order खराब होने का खदशा नहीं । खदशा इन्हें सिर्फ इस बात का है कि पहले हकूमत दरअसल ऐसे लोगों के हाथ में रही है जो देहात की तरफ नहीं देखते थे, पसमान्दा लोगों की तरफ नहीं देखते थे । आज ज्यादा से ज्यादा रुपया पसमान्दा इलाकों पर खर्च किया जाता है और Socialistic pattern of society की तरज़ पर सही तरीका भी यही है । इसलिए मैं यह कहना चाहता हूं कि दरअसल वे खुद खराबी के बायस बनते हैं ।

जहां तक language का ताल्लुक है बार बार language की चर्चा यहां पर की गई । मैं समझता हूं कि इस सिलसिले में झगड़े का सवाल पैदा नहीं होता । जबकि पंजाब में रहने वाले सब लोग पंजाबी जानते हैं और यहां पर कोई इस किस्म का झगड़ा नहीं है ।

स्पीकर साहिब, जहां तक Election Department का ताल्लुक है,मेरे भाई सरदार राजेन्द्र सिंह जी ने इस डिपार्टमेंट की सराहना की है । मैं भी इस डिपार्टमेंट को बधाई देता हूं कि उस ने बहुत अच्छा काम किया है । Elections में किसी किस्म की interference नहीं हुई । इन शब्दों के साथ, स्पीकर साहिब, मैं आप का धन्यवाद करता हूं कि आप ने आज मुझे बोलने का वक्त दिया है ।

**ਸੰਤ ਸਾਧੂ ਸਿੰਘ** (ਰੋਪੜ, ਜਨਰਲ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਅਜ General Administration ਤੇ ਬਹਿਸ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ । ਮੇਰੇ ਕੁਝ ਮਾਨਯੋਗ ਮਿਤ੍ਰਾਂ ਨੇ ਇਸ ਤੇ ਆਪਣੇ ਵਿਚਾਰ ਜ਼ਾਹਰ ਕੀਤੇ ਹਨ ਲੇਕਿਨ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਤਸਵੀਰ ਦਾ ਇਕ ਪਹਿਲੂ ਵੇਖਿਆ ਹੈ ਦੂਜੇ ਵਲ ਆਪਣਾ ਧਿਆਨ ਨਹੀਂ ਦਿਤਾ । ਇਸ ਪੰਜਾਬ ਦੀ General Administration ਦੀ ਹਾਲਤ 1947 ਵਿਚ zero point ਤੇ ਪਹੁੰਚ ਚੁਕੀ ਸੀ ਤੇ ਜੋ ਅਜ ਹਾਲਤ ਹੈ ਉਸ ਦਾ ਨਕਸ਼ਾ ਸਾਹਿਆਂ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਹੈ । 1947 ਵਿਚ Law and Order ਬਿਲਕੁਲ ਖਤਮ ਹੋ ਚੁਕਿਆ ਸੀ ਤੇ ਜੇ ਉਸ ਹਾਲਤ ਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਵਰਤਮਾਨ ਹਾਲਤ ਨਾਲ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਤਾਂ ਇਸ ਵਿਚ ਜ਼ਮੀਨ ਅਸਮਾਨ ਦਾ ਫਰਕ ਹੈ (*cheers*) 1947 ਵਿਚ ਦਿਨ ਦਿਹਾੜੇ ਕਤਲੋ ਗਾਰਤ ਹੋ ਰਹੀ ਸੀ ਤੇ ਹਰ ਮਹਿਕਮੇ ਵਿਚ efficiency ਦਾ level zero point ਤੇ ਪਹੁੰਚ ਗਿਆ ਸੀ ਪਰ ਆਹਿਸਤਾ ਆਹਿਸਤਾ ਸਾਡੇ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੀਆਂ ਅਣਥਕ ਕੋਸ਼ਿਸ਼ਾਂ ਨਾਲ efficiency ਦਾ ਮਿਆਰ ਬਹੁਤ ਉਚਾ ਹੋ ਗਿਆ ਹੈ ।

ਜਨਰਲ ਐਡਮਨਿਸਟਰੇਸ਼ਨ ਦੇ ਲਿਹਾਜ਼ ਨਾਲ, ਪੈਦਾਵਾਰ ਦੇ ਲਿਹਾਜ਼ ਨਾਲ, ਨਹਿਰਾਂ ਤੇ ਸੜਕਾਂ ਦੇ ਲਿਹਾਜ਼ ਨਾਲ ਜੇ ਅਸੀਂ ਆਪਣੇ ਸੂਬੇ ਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਦੂਜੇ ਸੂਬਿਆਂ ਨਾਲ ਕਰੀਏ ਤਾਂ ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਸਾਡੀ ਸਟੇਟ ਦੀ ਹਾਲਤ ਬਹੁਤ ਚੰਗੀ ਹੈ । ਲੇਕਿਨ ਮੈਂ ਇਕ ਦੋ ਗੱਲਾਂ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੀ ਸੇਵਾ ਵਿਚ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ । ਸਾਡੀ ਗਵਰਨ-ਮੈਂਟ ਨੇ cases ਦੀ disposal ਵਿਚ delay ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ Flying Squads ਬਣਾਏ ਹਨ । ਆਮ ਤੌਰ ਤੇ ਵੇਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਕਿ ਕਿਸੇ ਦਰਖਾਸਤ ਨੂੰ ਜੇ pursue ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਏ ਤਾਂ due course ਵਿਚ ਉਸ ਦੀ disposal ਵਿਚ ਕਾਫੀ

[ਸੰਤ ਸਾਧੂ ਸਿੰਘ]

ਅਰਸਾ ਲਗ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਇਹ Flying Squads ਇਸ delay ਨੂੰ eliminate ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਬਣਾਏ ਗਏ ਹਨ । ਇਨ੍ਹਾਂ squads ਤੇ ਕੜੀ ਨਿਗਰਾਨੀ ਰਖੀ ਜਾਏ ਤਾਂ ਜੋ ਇਹ ਆਪਣਾ ਕੰਮ ਸਖਤੀ ਨਾਲ ਕਰਨ ।

ਫਿਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਸਰਕਾਰੀ ਅਫਸਰ ਹਨ ਉਹ corrupt ਹਨ । ਮੈਂ ਮੰਨਦਾ ਹਾਂ ਕਿ corrupt ਵੀ ਹੋਣਗੇ ਲੇਕਿਨ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ honest ਸੀ ਹਨ । ਜੇ ਕੋਈ ਅਫਸਰ ਰਿਸ਼ਵਤਖੋਰ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਨੂੰ ਸਜ਼ਾ ਮਿਲਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਪਰ ਜਿਹੜੇ ਅਫਸਰ ਈਮਾਨਦਾਰ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹੌਸਲਾ ਅਫਜ਼ਾਈ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਅਜ ਕਲ ਜਿਹੜੇ honest ਅਫਸਰ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਹੌਸਲਾ ਅਫਜ਼ਾਈ ਨਹੀਂ ਹੋ ਰਹੀ । ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਇਸ ਪਾਸੇ ਧਿਆਨ ਦੇਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ।

*(At this stage Mr. Speaker noticed that some members were talking among themselves)*

**Mr. Speaker** : The hon. Members should not indulge in talking here. If they have anything to say to others, they should go to the lobbies.

**ਸੰਤ ਸਾਧੂ ਸਿੰਘ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਸਾਨੂੰ ਇਹ ਵੇਖਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਹਾਲਤ 1947 ਵਿਚ ਕੀ ਸੀ ਤੇ ਇਸ ਵਕਤ ਕੀ ਹੈ ਤੇ ਫੇਰ ਅਸੀਂ ਅੰਦਾਜ਼ਾ ਲਗਾ ਸਕਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਦੀ ਮੌਜੂਦਾ ਹਾਲਤ ਕਿੰਨੀ ਸੰਤੋਸ਼ਜਨਕ ਹੈ ।

ਫੇਰ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕੁਝ ਮਾਨਯੋਗ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਥਾਣੇ ਵਿਚ ਇਕ case ਦੀ ਰਿਪੋਰਟ ਦਰਜ ਕਰਾਂਉਣ ਗਏ ਲੇਕਿਨ ਪੁਲਿਸ ਦਿਆਂ ਅਫਸਰਾਂ ਨੇ ਦਰਜ ਕਰਨ ਤੋਂ ਇਨਕਾਰ ਕਰ ਦਿਤਾ । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਕਿਉਂ ਨਾ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਚੀਫ ਮਿਨਿਸਟਰ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਇਹ ਚੀਜ਼ ਲਿਆਂਦੀ । ਜੇ ਉਨਾਂ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆ ਕੇ action ਨਾ ਲਿਆ ਜਾਂਦਾ ਤਾਂ ਤੇ ਇਤਰਾਜ਼ ਵਾਲੀ ਗੱਲ ਸੀ । ਜੇ ਕੋਈ ਆਦਮੀ ਕਿਸੇ ਸ਼ਿਕਾਇਤ ਨੂੰ ਵੱਡੇ ਅਫਸਰ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਨਹੀਂ ਲਿਆਉਂਦਾ ਤੇ ਖਾਮੋਸ਼ ਹੋਕੇ ਘਰ ਬੈਠ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਸ ਵਿਚ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦਾ ਕੀ ਕਸੂਰ ਹੈ । ਸਾਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਇਸ ਕਿਸਮ ਦੀਆਂ ਸ਼ਿਕਾਇਤਾਂ ਵਡੇ ਅਫਸਰਾਂ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆਈਏ ਤੇ ਜੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਪਾਸ ਵੀ ਸੁਣਵਾਈ ਨਾ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆਈਏ । ਜੇ ਉਹ ਕਾਰਵਾਈ ਕਰਨ ਤੋਂ ਇਨਕਾਰ ਕਰ ਦੇਣ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਹਕ ਬਜਾਨਬ ਹਾਂ ਕਿ ਇਸ ਹਾਉਸ ਵਿਚ ਆ ਕੇ ਨੁਕਤਾਚੀਨੀ ਕਰੀਏ । ਮੈਂ ਸਮਝਦਾ ਹਾਂ ਕਿ General Administration ਵਿਚ ਖਰਾਬੀ ਆਉਣ ਦਾ ਇਕ ਇਹ ਕਾਰਨ ਹੈ ਕਿ ਕੁਝ M.L.A.s ਗਵਰਨਮਿੰਟ ਨਾਲ co-operate ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ । Opposition Party ਗੌਰਮਿੰਟ ਪਾਰਟੀ ਨਾਲ co-operate ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ । ਜਦੋਂ ਤਕ ਅਸੀਂ ਆਪਸ ਵਿਚ ਮਿਲ ਜੁਲ ਕੇ ਕੰਮ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ administration ਦੀਆਂ ਖਰਾਬੀਆਂ ਦੂਰ ਨਹੀਂ ਹੋ ਸਕਦੀਆਂ । ਅਸੀਂ ਗੌਰਨਮੈਂਟ ਦੇ ਪੁਰਜ਼ੇ ਹਾਂ, ਸਾਨੂੰ ਨੇਕ ਨੀਅਤੀ ਨਾਲ ਗੌਰਮਿੰਟ ਦੀ ਮਦਦ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਜੇ ਕੋਈ ਅਫਸਰ ਆਪਣੀ duty ਨੂੰ neglet ਕਰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਦੇ Head of the Department ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ, ਜੇ ਉਹ ਵੀ ਪਰਵਾਹ ਨਾ ਕਰਨ ਤਾਂ ਉਹ ਗਲ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਦੇ ਨੋਟਿਸ ਵਿਚ ਲਿਆਉਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ । ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਨੂੰ ਜੇ ਕਿਸੇ ਚੀਜ਼ ਦੀ ਲਾਇਲਮੀ

ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਉਸ ਉਤੇ ਕਿਸ ਤਰਾਂ ਦੋਸ਼ ਮੜ੍ਹਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਹਾਉਸ ਦੇ ਹਰ ਇਕ ਮੈਂਬਰ ਨੂੰ ਅਪੀਲ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਉਹ Administration ਦੀਆਂ ਖਰਾਬੀਆਂ ਨੂੰ ਦੂਰ ਕਰਨ ਲਈ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨਾਲ co-operate ਕਰਨ । ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਕਈ ਮਸਲੇ ਪੇਸ਼ ਹੋ ਜਾਂਦੇ ਹਨ । ਪਹਿਲਾਂ ਪਟਵਾਰੀਆਂ ਦੀ ਹੜਤਾਲ ਨੇ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਨੂੰ ਪਰੇਸ਼ਾਨ ਕਰ ਦਿਤਾ; ਤੇ ਫਿਰ ਹਿੰਦੀ ਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਦਾ ਮਸਲਾ ਖੜਾ ਹੋ ਗਿਆ । ਮੈਂ ਹੈਰਾਨ ਹਾਂ ਕਿ ਜ਼ਬਾਨ ਦਾ ਝਗੜਾ ਇਥੇ ਕਿਉਂ ਪੈਦਾ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਅਸੀਂ ਹਿੰਦੀ ਵੀ ਪਰੇਮ ਨਾਲ ਪੜ੍ਹਦੇ ਹਾਂ ਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਵੀ ਪਰੇਮ ਨਾਲ ਪੜ੍ਹਦੇ ਹਾਂ ।

ਹਿੰਦੀ ਅਤੇ ਪੰਜਾਬੀ ਦਾ ਝਗੜਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਬੇਨਤੀ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਕਦਰ ਨਹੀਂ ਕਰ ਰਹੇ । ਅਗਰ ਗਵਰਨਮੈਂਟ ਵਲੋਂ ਕਿਸੇ ਕਿਸਮ ਦੀ Law and order ਵਿਚ ਖਾਮੀ ਪੈਦਾ ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਤਾਂ ਉਸ ਵਿਚ ਅਸੀਂ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਭੀ ਥੋੜਾ ਬਹੁਤ ਹਿਸਾ ਰਖਦੇ ਹਾਂ । (ਘੰਟੀ) ਅਸੀਂ ਈਮਾਨਦਾਰੀ ਨਾਲ ਗੌਰਮੈਂਟ ਦੀ ਮਦਦ ਕਰੀਏ, co-operate ਕਰੀਏ । ਅਗਰ ਅਸੀਂ ਮਦਦ ਕਰਦੇ ਹਾਂ, co-operate ਵੀ ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਅਤੇ ਫੇਰ ਹਾਲਤ ਨਹੀਂ ਸੁਧਰਦੀ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਕਹਿ ਸਕਦੇ ਹਾਂ । (ਘੰਟੀ) ਅਗਰ ਚੀਫ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਫੇਰ ਵੀ ਨਹੀਂ ਮੰਨਣਗੇ ਤਾਂ ਅਸੀਂ ਉਨਾਂ ਨਾਲ ਵੀ ਗੱਲ ਕਰਾਂਗੇ ।

**श्री हुक्म सिंह कामरेड** (राए) : स्पीकर साहिब, General Administration पर बहस हो रही है । अगर हम अपने पिछले तीन सालों के figures देखें तो पता चलेगा कि General Administration पर खर्च बढ़ता ही जा रहा है । अगर 1957 के figures देखें और आज के figures देखें तो General Administration पर 1,66,00,000 रुपए का खर्च बढ़ गया है । स्पीकर साहिब, यह ठीक है कि सूबा कुछ तरक्की की तरफ जा रहा है और administration पर खर्च बढ़ना भी चाहिए था । लेकिन administration पर जो नाजायज़ खर्च है उसमें कमी करनी चाहिए थी । उसकी तरफ ध्यान नहीं दिया गया । Privy purses का कुछ खर्च commutable expenditure है जो, 87,720 रुपये आज तक चला आ रहा है । इस किस्म के खर्च खत्म करने चाहिएं । अगर वुज़रा साहिबान कोशिश करें तो उनके T.A. का खर्च कम हो सकता है । और इस किस्म के कई खर्च हैं जो कम किए जा सकते हैं । ज्यों २ खर्च बढ़ता है हमारी inefficiency बढ़ती जा रही है ।

**सरदार भूपेंद्र सिंह मान** : On a point of order. क्या कोई मैम्बर House में खत लिख सकता है । खान अब्दुल गफ्फार खां, जो मेरी बगल में बैठे हैं, इस वक्त खत लिखने में मशगूल हैं ।

(*Khan Abdul Guffar Khan rose.*)

**श्री अध्यक्ष** : आपको किसी बात का हसद हो रहा है । कोई बात नहीं । आप की कौन सी ऐसी वैसी उमर है, मुझे आप पर पूरा विश्वास है, । (हंसी) (It appears the hon. Member is feeling jealous of Khan Sahib for something. But he need not worry. It matters little as Khan Sahib is an old man and I have full confidence in him.) (*Laughter.*)

**श्री हुकम सिंह कामरेड** : जहां तक in efficiency और corruption का ताल्लुक है उस पर तो हमारे Chief Minister साहिब के सच्चे आशिक काफी रौशनी डाल चुके हैं । इस House में दूसरे Members भी बोले हैं जिन्होंने General Administration को सराहने की कोशिश की है । वह इस पर पूरा time नहीं दे सके । यह इस बात का सबूत है कि General Administration की क्या हालत है । मैं इस बात में नहीं पड़ना चाहता कि General Administration किस हद तक खराब है। मैं यह बताना चाहता हूं कि इस के reasons क्या हैं । यह inefficiency क्यों आई है ? Inefficiency के मोटे २ तीन कारण हैं । सब से मोटी वजह यह है कि हमारी services completely demoralised हैं । हमारे सूबे में कोई officer अपने आप को safe नहीं समझता । मैं आपके सामने मिसालें देता हूं । दो तीन अफसरों पर मुकदमें चलाए गए । यह ठीक है कि उन्होंने बदमाशी की । उन पर मुकदमें चलने चाहिए । मैं ईमानदारी से महसूस करता हूं कि उन दोनों cases में हमारे Chief Minister साहिब ने जो कुछ किया, ठीक किया। मैं पूरे तौर पर इसे ठीक समझता हूं । इस के साथ साथ मैं Chief Minister साहिब के पास सबूत दे सकता हूं कि कई officers ऐसे हैं, जिन्होंने शरारतें की हैं । उन अफसरान के खिलाफ इन के सामने रिपोर्टें आईं, लेकिन उन के खिलाफ कुछ नहीं किया जाता । कुछ अफसरान को patronise किया जाता है । कुछ आदमियों को खुली छुट्टी दी जाती है कि जो नाजायज़ काम वे करना चाहें करें । वे नाजायज़ काम करते हैं, उन्हें खुली छुट्टी है । हमारी services demoralised हैं । उन्हें कहा जाता है कि अगर तुम Chief Minister साहब या Chief Minister साहब के इर्दगिर्द रहने वालों को खुश नहीं कर सकते तो तुम्हारे लिए नौकरी करनी मुश्किल है; वही हशर होगा जो दूसरों का हो रहा है । हमारी services में discontentment है । हमारी services के लिए ठीक तरीके से चलना मुश्किल है । जब हमारी services में इतनी भारी discontentment हो तो आप सोच सकते हैं कि Administration किस तरीके से चलेगी । Discontentment की कई वजूहात हैं । सब से बड़ी वजह यह है कि हमारे scales of pay में इतना भारी difference है कि अगर ratio निकालें तो पंजाब की ratio 1 और 90 की है । दूसरे मुल्क हैं, जैसे China है । अगर उस के साथ compare करें तो वहां 1 और 6 की ratio है । यहां पर Head of the Department जो कमरे में बैठा है और जो उसके बाहर चपड़ासी बैठा है उनकी तनखाह को compare करने की कोशिश करें तो ज़मीन आसमान का फर्क मिलेगा । इसी तरह से दूसरे अफसरान हैं । उनकी बड़ी बड़ी तनखाहें हैं । Low paid employees को इतनी कम तनखाह दी जाती है कि जिस से उनका रोटी का गुज़ारा नहीं चल सकता । इस तरह की बातें हैं । कुछ आदमी किसी वजह से किसी अफसर के मंज़ूरे नज़र होते हैं । उनको increment दी जाती है । ऐसी मिसालें हैं कि एक constable को तीन महीने के अंदर 2 officiating Sub-Inspector और Sub-Inspector लगा दिया । इस किस्म के हालात हैं । मैं Chief Minister साहिब से, गवर्नमेंट से यह कहूंगा कि अगर कोई efficient है और उसको ऊंची level पर ले जाएं तो justified है । अगर कोई I.G. को या Assistant

I.G. को खुश कर सकता है या Chief Minister के नज़दीकियों को खुश कर सकता है और उसे इस बिना पर तरक्की दी जाए तो ठीक नहीं। Services में corruption की क्या वजह है। आप देखते हैं कि आज पंजाब में आम आदमी का हमारी Administration में अकीदा और यकीन उठ गया है। एक आदमी का case legally और morally कितना ही justified क्यों न हो उसको यकीन नहीं आता जब तक वह सिफारिश न ले जाए या रिश्वत देने का इंतज़ाम न करे। उसका काम आराम से बन सकता है, लेकिन उसे यकीन नहीं आता। हम देखते हैं कि हमारे यहां corruption करने के permits दिए जाते हैं इस State में। स्पीकर साहिब, आप जानते हैं कि पहले हमारे यहां फकीर अपना चेला मूंडता था। उस के कान फाड़ देता था, भगवे कपड़े डलवा देता था और हाथ में एक माला और कमंडल दे देता था। खाह वह कितनी ही बदमाशी करे, उसे कह देता कि भगवान का नाम तुम्हें बचा लेगा। इसी तरह से वुज़रा साहिबान करते हैं। Corruption का permit देने के लिए एक जलसा करवा लिया जाता है। हमारे वज़ीर सहिब उन आदमियों को जिन को corruption का permit देना होता है, खुले platform पर बुला कर खद्दर पहना देते हैं। दूसरों के सामने यह जंचा देते हैं कि यह मेरा खास आदमी है। अगर इस के कहने से permit न दिया या और कोई काम न किया तो आप जानते हैं क्या हशर होगा। यह हालात पंजाब में होते हैं। मैं खास तौर पर अपने Chief Minister साहिब से कहूंगा कि उनका नाम ले कर इस सूबे में सब से ज्यादा corruption की जाती है। अगर मिसालें कहें तो मैं मिसालें दे सकता हूं। पता नहीं कितने आदमियों को इस तरह के permits दिए हैं। वे रिश्वत लेते हैं लोगों से और अफसरान से काम करवाते हैं। तो मैं यह कहना चाहता हूं कि इन का Intelligence Department या Administration corruption को रोक नहीं सकती, उस ने corruption को फैला ज़रूर दिया है। सारे अफसरों में और पब्लिक में corruption फैल गई है। जो privileged class हमारे चीफ मिनिस्टर ने मंत्रिमंडल ने पैदा की है उस पर corruption को distribute कर दिया गया है। स्पीकर साहिब, मैं एक दो मिनट के लिए पुलिस के बारे में बात कर के अपनी तकरीर खत्म कर दूंगा। जहां तक जरायम का ताल्लुक है इस में शक नहीं है कि जो serious crimes हैं वे किसी हद तक कम हो गए हैं लेकिन इस के साथ ही साथ यह भी देखना पड़ता है कि बहुत से crimes की रिपोर्ट पुलिस वाले लिखते ही नहीं हैं। अगर रिपोर्ट लिखी जाती हैं थानों के अंदर तो नतीजा अच्छा नहीं निकलता। इस सम्बन्ध में मैं अपनी ही मिसाल देना चाहता हूं। सोनीपत थाने में मैं ने एटलस साईकल industry के मुन्तज़मीन के खिलाफ under section 409, I.P.C. एक केस register करवाया। उन्होंने उस की तफतीश ही ठीक तरीके से नहीं की। मैं ने चीफ मिनिस्टर को भी लिखा और गवर्नर साहिब को भी लिखा कि पुलिस मुझे investigation में शामिल नहीं कर रही। लेकिन उस का कुछ असर नहीं हुआ। केस यह था कि उन्होंने दिल्ली से कोल्हू स्टेंड और रहट फ्रेम की खरीद दिखाई और बोगस रसीद ली अपनी किताबों में entry दिखाई M.S. Flats की। मैं चैलेंज करता हूं कि कोल्हू स्टेंड और

4.00 p. m.

[श्री हुक्म सिंह कामरेड]

रहट फ्रेम का तो M.S. Flat बन ही नहीं सकता। उन्होंने plea यह ली कि हम ने खरीदे तो कोल्हू स्टैंड और रहट फ्रेम थे लेकिन उन के M.S. Flat बनवा कर हम अपनी फैक्टरी में ले आए। लेकिन यह बात है बिलकुल गलत। वे केस को फाइल करना चाहते हैं। मैं ने उन से कहा कि अगर यह plea मान ली जाए तो Iron and Steel Control Act के मातहत एक और जुर्म बनता है इस लिये उन को अंदर करो। लेकिन पुलिस वालों ने कोई action नहीं लिया। फिर मैं ने कहा कि अगर पुलिसवालों ने कुछ भी नहीं करना तो केस को फाइल किया जाए और मुझ को 182 Section के मातहत अंदर करो ताकि मैं अदालत में सारा सबूत पहुंचा सकूं। लेकिन पुलिस वाले मुझ को भी Section 182 के अंदर नहीं पकड़ते। अब सुना है कि वे केस को फाइल कर रहे हैं। ऐसी ऐसी बातें हमारे सूबे में हो रही हैं।

**मुख्य मन्त्री** (सरदार प्रताप सिंह कैरों) : स्पीकर साहिब, मैं आप का शुक्रगुज़ार हूं कि आपने मुझे इतना वक्त दे दिया है कि जिस में मैं सब बातों का जवाब दे सकूं। चार दिन गवर्नर के Address पर बहस हुई और पांच दिन बजट पर बहस हुई और ज्यादा वक्त लोगों ने General Administration और पुलिस को discuss करने में ही लगाया और फिर भी ये लोग एतराज़ करते हैं कि आज का दिन चीफ मिनिस्टर ने बढ़ने नहीं दिया। एक hon. Member, जिन को अढ़ाई साल इस हाउस का मेम्बर बने हुए हो गए हैं उन्होंने यह एतराज़ उठाया। आप ने यह बात भी कह दी कि जिस दिन guillotine apply होती है उस दिन हाउस का वक्त नहीं बढ़ सकता फिर भी उन्होंने यह एतराज़ किया कि चूंकि चीफ मिनिस्टर नहीं मानता इस लिये वक्त नहीं बढ़ाया गया। मुझे हैरानी है कि बावजूद आप के स्पीकर होने के, इतने august होने के और बावजूद इस बात के कि उन को अढ़ाई साल हो गए हैं मेम्बर हुए, उन को इस बात का भी इल्म नहीं है कि आज के दिन हाउस का वक्त नहीं बढ़ाया जा सकता। इस का जवाब मैं क्या दूं। एक बात और यह कही गई कि एक दिन जब corruption की बाबत discussion हुई थी उस दिन प्रताप सिंह की पार्टी ने हाउस को adjourn करवा दिया था पता नहीं कि वह मसला हाउस में नहीं आने दिया, या क्या हुआ मुझे मालूम ही नहीं है क्योंकि मैं तो दो दिन पहले से ही यहां पर मौजूद नहीं था। मुझे तो पता ही नहीं कि क्या हुआ। हां इतना ज़रूर पता है कि जो भी फैसला हुआ वह मुतफिक्का हुआ।

**एक आवाज़** : यह बात नहीं है।

**मुख्य मन्त्री** : मेरा मतलब है कि हाउस के मैम्बरों से नहीं बल्कि आपोज़ीशन के लीडर से मिलकर फैसला किया गया था। (विघ्न)। आप तो आपोज़ीशन में नहीं हैं आप को कैसे पता है? स्पीकर साहिब, उन की पार्टी या उन के आदमियों का तो यही वतीरा है कि जो भी लीडर हो उस के खिलाफ जितना कहा जा सके कहते चले जाओ। अखबार उन के हैं, उन की पार्टी के हैं और उन के रिश्तेदारों के हैं इस लिये बिला झिझक जो उन के मन में आता है कहते चले जा रहे हैं। फिर कहते हैं कि चीफ मिनिस्टर के लड़के के खिलाफ औरत ने बयान दिया। मैं उन से एक सवाल पूछता हूं कि क्या उस औरत से इन्होंने कह कर बयान नहीं दिलवाया? इन्होंने उस से कुछ नहीं कहा?

**आवाजें** : अगर यह बात है तो इस चीज़ की enquiry होनी चाहिए ।

**मुख्य मन्त्री** : वह तो इतनी बदनाम औरत थी उस के लिए enquiry की ज़रूरत ही नहीं है । मेरे लड़के ने क्या उस को ही पसंद करना था ? (हंसी) फिर जिस लड़के का नाम लिया जाता था उस की उन दिनों शादी होती है । यह सब कहने की ही बातें हैं । अगर मेरा लड़का अपनी मोटर में जा रहा है और कोई रिक्शा चलाने वाला ठीक नहीं चला रहा और मोटर में से उतर कर उस को कहता है कि मेरे साथ थाने चल क्योंकि तू मुझ से दो खून करवा देने लगा था तो इसी बात पर उन की पार्टी के लोग सारे अमृतसर शहर और सारे पंजाब में यह प्रचार करते फिरते हैं कि वह तो लड़की को उठाने चला था । (voices : shame, shame) एक shame आप कहते हैं, इन की पार्टी तो तुली हुई है बदनाम करने पर । उन के हाथ में ही कुछ नहीं है सिवाए बदनाम करने के । स्पीकर साहिब, आप ने एक बात और सुनी होगी कि अमृतसर में एक सिनेमा है । ये लोग कहते हैं कि उस cinema में एक फौजी गया और प्रतापसिंह के लड़के ने उस की औरत को छेड़ा । उन्होंने इतना पीटा कि उस का बहुत बुरा हाल किया और वह कई दिन हस्पताल में पड़ा रहा । मैं अर्ज़ करूं कि इन बातों का कहीं वजूद ही नहीं था । उन दिनों मेरा लड़का तो अमृतसर में ही नहीं था । वह तो दिल्ली में कचहरी के करीब भटक रहा था (*Interruption*) मैं यह चीज़ें इस लिये कहता हूं कि जब आपोज़ीशन के आदमी इतनी गिरी हुई बातें करने पर आ जाएं तो मेरे पास कोई जवाब देने को नहीं रह जाता । मैं politics लड़ सकता हूं । मेरे कांग्रेस पार्टी के मैम्बर सारी पार्टियों का मुकाबला करने के लिये तैयार हैं लेकिन जब दूसरी पार्टियां गंदी से गंदी हरकतें करनी शुरू कर दें, इस तरह से बदनाम करना शुरू कर दें, बीकानेर तक और गंगानगर तक टेलीफोन करना शुरू कर दें और चिट्ठियां लिखना शुरू कर दें कि यह हो गया और वह हो गया, लड़के ने औरत को छेड़ा तो मैं इस का जवाब क्या दे सकता हूं ? हालांकि लड़का उन दिनों दिल्ली में था, जिन्होंने उसे देखा वे भी हैरान थे । जब शादी हुई तो थोड़े से आदमियों को बुलाया गया था वे सारे हैरान हो गए । ये सारी बातें खत्म होनी चाहियें । मैं खुद आपोज़ीशन में रहा हूं लेकिन सारी ज़िंदगी भर किसी को below the belt hit नहीं किया । मैं समझता हू कि politics का काम ही ऐसा हुआ करता है, किसी का किसी जगह पर कोई जमाया हुआ हक नहीं होता ।

मैं मज़ाक नहीं करता लेकिन अर्ज़ करूंगा कि Leader of the Opposition ने आज उठकर चन्द बातें की । बड़ी हंसी की बात है जो उन्होंने कहा कि "हमें तो हिसाब ही नहीं आता" आप ब्राह्मण हो, पण्डित हो और हिसाब न आए—यह भी कोई बात है कि जिन्होंने तारों का हिसाब कर लिया आसमानों का हिसाब कर लिया , जिनका हमें पता भी नहीं लगता, और उन को यह मामूली सा हिसाब न आए । लेकिन आज मुझे यकीन हुआ कि वाकई उन को हिसाब नहीं आता होगा । वह कैसे ? कहने लगे कि इतना रुपया क्यों रखा हुआ है ? पहले एक को आठ से ज़र्ब दो, फिर उस को ग्यारह से ज़र्ब दो फिर 12 से ज़र्ब दो । पता नहीं और क्या क्या उन्होंने कहा । स्पीकर साहिब, अगर एक हज़ार रुपया एक मिनिस्टर को per mensem मिलता है तो 12 महीनों की तनख्वाह निकालने के लिए क्या 12 से ज़र्ब न देनी पड़ेगी ? जनाब, बजट के अन्दर साफ तौर पर number दिया हुआ है कि आठ मिनिस्टर हैं और एक चीफ मिनिस्टर

[मुख्य मंत्री]
है। डिप्टी मिनिस्टरों का number दिया हुआ है। फिर आप बताएं कि इसमें कौन सी गलती और कौन सा अन्धेर आ गया ? सन् 1959-60 के साथ में सन् 1960-61 की figures दी हुई हैं, ठीक है कि हर एक को यहां पर यह हक हासिल है कि उठकर जो चाहे कह डाले मगर budget की किताबों को इस तरह से belie करना सिर्फ इतना ही कहूँगा कि गलत बयानी करने के मुत्रादिफ है।

**श्री बल राम दास टण्डन** : Leader of the Opposition ने यह नहीं कहा।

**मुख्य मंत्री** : किसी ने भी कहा हो लेकिन उस भाई को वाकई हिसाब नहीं आता। मैं यह अर्ज़ करता हूँ कि यह छोटा सा हिसाब तो आना चाहिए।.

उन्होंने एक और बात कही कि एक दिन मैंने यहां पर कुछ कहा और दूसरे दिन उन्होंने अखबार Tribune में यह पढ़ा। स्पीकर साहिब, Tribune में जो छपा वह दुरुस्त था। मैं अब भी सब को याद दिलाना चाहता हूँ कि मेरी और आपकी ( Leader of the Opposition ) की बातों में फर्क है। मैंने कहा था कि बेशक हम opposition के साथ मिलकर बैठें और जो बातें तै न हों वह किसी independent agency या किसी और आदमी को दे देंगे लेकिन मैं ने यह कहा था कि पहले वह शिकायतें लिखकर दो। मैंने तो यहां तक कहा था कि वह तीन चार दिन के अन्दर २ दे दो ताकि हम देख लें, विचार कर लें और बात खत्म हो। लेकिन वह कहते हैं कि जिस तरह श्री देशमुख कहते हैं, मैं भी उसी तरह करूंगा पहले लिख कर नहीं दूंगा यानी अगर पहले कोई Tribunal या Independent Agency कायम कर दो फिर दूंगा। स्पीकर साहिब, अगर मगर वाली बातों में मैं नहीं जाना चाहता। आज फिर वही बात दोहराऊँगा कि पहले लिखकर भेजो फिर हम आपस में मिलकर, बैठकर बात कर सकते हैं। जनाब जब लिखा हुआ कुछ न हो कि शिकायत क्या है, कौन सी बात इन्होंने करनी है तो मुझे कैसे पता लगे कि जो बात इन्होंने पहले कही थी कहीं उस से बदल तो नहीं गए ? मैं फिर कहता हूँ कि आएं, लिख कर दें, हम सोच लेंगे अगर सचाई हुई तो उसी वक्त मान लेंगे, न हुई तो बुलाकर उन को कह देंगे और अगर वह न मानेंगे तो किसी दूसरे से उसका फैसला करा लेंगे लेकिन दें लिखकर। लेकिन वह इस बात पर बज़िद हैं कि जैसे देशमुख कहता है, पहले Tribunal बनाओ फिर देंगे। यह कोई बात नहीं। आखिर जो चीज़ें लिखकर दी जाएंगी उन्होंने कम या ज्यादा तो हो नहीं जाना। वह तो उतनी ही रहेंगी। पहले हमें देख लेने दो और फिर आपस में मिलकर बातें कर लेंगे। न समझौता हुआ तो दूसरी agency से फैसला करवा लेंगे। स्पीकर साहिब, मैं समझता हूं कि इस से best offer आपोज़ीशन के लिए और क्या हो सकती है ? मैं समझता हूं कि कोई ऐसी बात नहीं है जो कि छुपाने वाली हो। तो यह यहां पर बैठ कर कांग्रेस पार्टी का सत्यानाश नहीं कर सकते।

इन की तरफ से कहा गया है कि अवाम तंग आए हुए हैं। अगर लोग इसी तरह से तंग आए हुए हैं और इसी तरह से तंग रहे तो मुझे यह कहने में ज़रा भी संकोच नहीं कि जहां अब इस हाउस के अन्दर आपोज़ीशन की गिनती 30 है वहां अभी जो जनरल इलैक्शन दो साल में आने वाले

हैं उन के बाद उन की गिनती सिर्फ 15 ही रह जाएगी । बल्कि इतनी भी नहीं होगी.....और कम हो जाएगी। (प्रशंसा) इस लिए मैं चाहता हूं कि जिस तरह लोग इन से तंग आए हुए हैं वह वैसे ही तंग रहें और कहीं कोई ऐसी बात न हो कि उन का मूड बदल जाए।

स्पीकर साहिब, आपोज़ीशन की तरफ से बहुत सी बातें ऐसी कही जाती हैं जिन का कोई वजूद नहीं होता, घर बैठे बैठे घड़ी जाती हैं और इन की बिना पर गवर्नमेंट को बदनाम करने की कोशिश की जाती है। एक साथी ने कहा कि एक मैजिस्ट्रेट के पास कोई कत्ल का मुकदमा था, जो बात उसको कही गई उस ने वह मानी नहीं इसलिए उसे बदल दिया गया। स्पीकर साहिब, मैं अर्ज़ करूं कि बात बिल्कुल गलत और बे बुनियाद है। किसी को इस तरह से नहीं बदला गया। मुझे नहीं पता कि क्या मुकदमा है और क्या चीज है। मेरे पास एक शिकायत आई, उस को verify कराया गया और वह सही थी। स्पीकर साहिब, एक गांव में एक औरत दूसरे घर वालों के पास जाती है और कहती है कि थोड़ा सा घी दो। उन्होंने कहा कि तुम्हारे घर में इतनी भैंसें हैं, वह घी कहां गया? बुढ़िया दादी जो घर में थी उस ने कह दिया कि वह पीपा घी का तो मैजिस्ट्रेट के घर में पहुंचा दिया था। अब हमने कढ़ाह प्रसाद बनाना है इसलिए घी की ज़रूरत पड़ी है। इस शिकायत की हमने तहकीकात करवाई और पता लगा कि सचमुच घी का पीपा मैजिस्ट्रेट के घर गया था। इस बिना पर उस मैजिस्ट्रेट को बदल दिया गया। यह नहीं पता था कि उसके पास क्या मुकदमा था, किस का मुकदमा था।

फिर यह कहा गया कि जितने bad character के लोग हैं वह मेरे साथी हैं। स्पीकर साहिब, क्या bad characters भी किसी के साथी हुआ करते हैं? क्या 32 साल के मेरे सयासी तजुरबे का मुझे यही सिला देते हो कि जो खराब चालचलन के आदमी हों उन पर मैं एतबार करता हूँ? स्पीकर साहिब, आज जो भला आदमी है उस पर एतबार नहीं कि कल को वह पालिटिक्स में क्या करेगा तो खराब आदमियों पर मैं कैसे एतबार कर सकता हूँ? जो किसी वक्त मेरे नज़दीक से नज़दीक के साथी हुआ करते थे वह आज आपोज़ीशन में बैठे हैं और जो आपोज़ीशन के होते हैं वह दस दिन के बाद मेरे साथ आकर बैठ जाते हैं। जो आदमी इतना कुछ जानता हो क्या आप उस से यह आशा करेंगे कि वह bad characters के साथ फिरता रहेगा? कितने अफसोस की बात है? आपोज़ीशन के मेरे साथियों ने शिकायत की कि फलां फलां बुरा आदमी मेरा वाकिफ है, और उन्होंने मेरी इलैक्शन में मदद की है। इसका जवाब, स्पीकर साहिब, मैं क्या दूं। सिर्फ इतना ही कहना चाहता हूं कि अगर हज़ारों बदमाशों ने मेरे इन साथियों की मदद की हो तो 10 ऐसे आदमियों ने इलैक्शन के दौरान मेरी मदद कर दी हो तो क्या वह मेरी मर्जी से की, मेरे कहने पर की? आप जानते हैं स्पीकर साहिब कि जब इलैक्शन का बुखार आता है तो लोगों के अन्दर धड़ेबाजियां बन जाती हैं। दो चार आदमी इधर हो जाते हैं और दो चार उधर हो जाते हैं। फिर इलैक्शनें लड़ी जाती हैं। और उन में जो आदमी काम करते हैं उन को आप और मैं जानता भी नहीं। इसलिए अगर किसी ऐसे आदमी ने कोई मदद कर दी तो कोई एहसान नहीं किया।

और भी बहुत सी चीजें कही गई। कहा गया कि किसी को कोतवाली में पीटा गया, यह हुआ, वह हुआ। मुझे [illegible] स चीज़ की कोई खबर नहीं। इसके अलावा यह भी कहा गया कि फलां

[मुख्य मंत्री]
गाड़ी के ड्राइवर ने यह किया वह किया। स्पीकर साहिब, ऐसी बातें जनरल तौर पर जबानी कहने का फायदा ही क्या होता है। अगर हम कहें कि लिखकर दो हम तहकीकात करेंगे तो लिख कर नहीं देते। इसलिए मैं दावे के साथ कह सकता हूं कि इन बातों में कोई सच्चाई नहीं। यह बातें सिर्फ इसलिए कही जाती हैं कि repetition कम न हो और लोगों को जो धोखा दिया जा रहा है उस धोखे में कोई कमी बाकी न रहे।

मेरी अपनी ही पार्टी के एक मैम्बर ने मेरी तारीफ करते हुए कहा कि मैं औरंगज़ेब हूं। अगर उन्होंने यह बात इस नज़रिए से कही कि औरंगज़ेब असूल पर मरता था तो मैं इस बात को मानने के लिए तैयार हूं कि मैं भी वैसा हूं क्योंकि मैं भी असूल पर मरता हूं। अगर इस बात पर मुझे औरंगज़ेब बनाया जाए तो कोई बुरी बात नहीं। और अगर यह इसलिए कहा गया कि वह हिन्दुओं के साथ बहुत बुरी तरह से पेश आता था, उन का बुरा किया करता था तो मैं अपने बारे में यह बात मानने के लिए तैयार नहीं हूं। क्योंकि मेरी ज़िन्दगी में ज्यादा से ज्यादा दोस्त हिन्दू रहे हैं और आज भी मेरे साथी हैं। आज भी इस सूबा के अन्दर मेरे ज्यादा से ज्यादा दोस्त मेरे अपने धर्म के नहीं हैं दूसरे धर्म वाले हैं। मैं दावे से कह सकता हूं कि उस मुखालफ पार्टी को जिस की political ideology ही निहायत narrow है...मैं नाम नहीं लेना चाहता क्योंकि नाम लेने से भी उस पार्टी को तकवियत मिलती है...मेरे साथ नाराज़गी ही यही है कि जिस बिरादरी के साथ वह ताल्लुक रखते हैं उस बिरादरी और धर्म के ज्यादा आदमी आज मेरे साथ हैं और उन के खिलाफ हैं (प्रशंसा) स्पीकर साहिब, पंजाब के रहने वालों में एक सब से बड़ी खूबी यही है कि वह common sense रखते हैं और common sense रखते हुए जब वक्त आता है तो सही रास्ते पर चलते हैं, गलती नहीं खाते, धोखे में नहीं आते। जो इतना अंधेर पंजाब की बाज़ अखबारों ने मचा रखा है और जिस तरह की गलत बातों को उन में जगह दी जाती है अगर वह लोग उन को अपने दिलों में भर लें तो शायद भाखड़ा के hoist chamber की बाबत जो बातें उड़ाई जाती हैं उन से क्या से क्या समझ लें। वह समझदार हैं, आप के ज़रिए मैं उन साथियों को बताना चाहता हूं कि वह इन बातों में आने वाले नहीं हैं। बल्कि आप वाघा से, पठानकोट से दिल्ली तक चले जाएं, आप इस बात पर मुतमैयन हो जाएंगे, आप को यकीन हो जाएगा कि जिस तेज़ी से पंजाब तरक्की के रास्ते पर आगे बढ़ा है, इतनी तेज़ी और कामयाबी के साथ शायद हिन्दुस्तान का कोई और सूबा न बढ़ा हो। (प्रशंसा) तो मैं आप को बताना चाहता हूं कि जिस मेरी पार्टी के भाई ने मुझे यह रुतबा देना चाहा उन के दो लैक्चरों से तत्व क्या निकला ? यही कि एक डिस्पेंसर को बदल दिया गया, जब वह हस्पताल में था तो एक आदमी ने वहां जाकर उसे जूते लगाए। स्पीकर साहिब, उस को बदले हुए तो तीन साल हो गए हैं। और बदला भी इसलिए गया क्योंकि गांव वालों की यह शिकायत थी कि वह लड़कियों को तरफ अच्छी नज़र से नहीं देखता। इसलिए उसको बदला गया।

**श्री गोरख नाथ :** गलत, बिल्कुल गलत।

**मुख्य मंत्री :** उसको इसी कारण से बदला गया क्योंकि वह लड़कियों को तंग करता था। अगर आप को मेरी बात पर एतबार न आए तो आप मेरी इस बहिन (डाक्टर प्रकाश कौर) से दरियाफत कर लें। आप उन की बात को तो इस मामले में गलत नहीं मान सकते क्योंकि

जितना एक लड़की को लड़की की इज्जत का ख्याल होता है वह शायद आप जैसे और मेरे जैसे आदमी को भी न हो ।

लेकिन फिर जब आखिर में यह कहा गया कि उसे रखना है तो उस को जो एक senior मिनिस्टर थे उन्होंने उसे इस बात पर रखा है कि हमें फलाने आदमी ने कहा है कि इस को वहां पर ही रखना है । तो जब वह वहां पर रहने लग गया तो चन्द आदमियों ने उस हस्पताल में आ कर जूते मारे जो उस आदमी के साथी थे जिस की जगह पर उसे लगाया गया था । उन आदमियों के साथ ऐसा सलूक किया गया है जो मैं समझता हूं कि और किसी ने किसी के साथ नहीं करना । उन को उसी वक्त गिरफ्तार कराया गया और उन की जो हालत की गई वह शायद कभी किसी को नहीं की गई होगी । एक आदमी के साथ जो duty पर हो झगड़ा करना और उस के काम में रुकावट डालना कोई थोड़ी बुरी बात उन्होंने नहीं की थी । उन की गिरफ्तारी का जितनी जल्दी order मैंने किया इतनी जल्दी और कोई नहीं दे सकता था । मैं ने उसी वक्त S.P. को telephone किया और कहा कि अगर यह बात सच्ची है तो उन को फौरन गिरफ्तार करो और उन पर मुकदमा चलाओ और जितनी उन को सज़ा हो सकती है उतनी उन्हें सज़ा दिलाओ । अगर उन आदमियों ने उस आदमी को नुकसान पहुंचाया है और उन से उस के शरीर को ज़रा सा भी नुकसान पहुंचा है तो हम उन सब को सज़ा देंगे । 24 घण्टे के अन्दर २ यह सब कुछ किया गया है । चन्द दिनों के बाद उस छोटे थानेदार को बदल दिया गया जिस थानेदार ने उस case की तफतीश की थी जिस case में उस dispenser पर हमला हुआ था । मैं ने उसी वक्त telephone किया और पूछा कि उस के बदलने का क्या कारण है । जो कारण मुझे बताया गया वह मुझे इस वक्त ठीक याद तो नहीं है अगर आप चाहेंगे तो म देखकर फिर बतला दूंगा । शायद उसे इस लिये बदला गया था कि उस थानेदार ने गांव में जाकर एक पंचायत को गालियां दी थी या इस लिये बदला गया था कि उस ने गांव के जो पंच थे उनकी बेइज्ज़ती की थी । या शायद इस लिये बदला गया था क्योंकि उस ने शायद पंचों को हथकड़ी लगा कर उन्हें ज़लील किया था । अगर हम ऐसी बात पर action न लें तो किस बात पर लें ? इस से ज्यादा संगीन और क्या इलज़ाम होगा । यहां पर वैसे तो मेरे दोस्त मुझ से तवक्को रखते हैं कि लोगों की बेइज्जती न हो और किसी सरकारी मुलाज़म की बेइज्ज़ती न हो और उसे ज़लील न किया जाये और दूसरी कोई ऐसी चीज़ न की जाये । मेरा इस के साथ कोई ताल्लुक नहीं है लेकिन जहां तक मुझे याद है यह मेरे verbal orders थे कि पुलिस अफसर इस case के साथ साथ रहें ताकि गवाह जो हैं वह घबरा न जायें । अगर इन चीज़ों को देख कर कहते हैं कि यहां सिर्फ एक आदमी की will चलती है तो मैं इस के लिए अपना सिर झुकाऊंगा । मैं कहता हूं कि अगर एक आदमी की will न चले तो Democracy में काम कैसे चलेगा। Democracy में तो यह चीज़ बरदाश्त करनी ही पड़ती है वरना काम ही नहीं चल सकता । अगर कोई ऐसा leader न हो जो बाकियों को guide कर सके तो कोई भी काम ठीक तरह से नहीं हो सकता । अगर मेरा leader कोई हो तो उस की ही मर्ज़ी चलेगी और अगर मैं leader हूं तो काम मेरी will के मुताबिक ही चलेगा । तो मैं अर्ज़ करता हूं कि इस में ऐसी कोई बात घबराने की नहीं है ।

फिर डेरा गोपी पुर का ज़िक्र किया गया । मैं कहता हूं कि मिनिस्टरों का और अफसरों

[मुख्य मंत्री[
का यह फर्ज होता है कि वे अपना काम पूरी ईमानदारी के साथ करें वरना उन्हें इवज़ाना भुगतना पड़ता है । हम ने किसी को नहीं निकाला । आप मेरे अफसरों से कभी अगर आप को उन के साथ बैठने का मौका मिले तो परदे में पूछ सकते हैं । हम ने उन्हें कहा हुआ है कि अगर Opposition का कोई मैम्बर गिला दे तो उस को सुन लें और अगर मेरी party का कोई शिकायत करे तो उस को भी सुन लें और अपने मुंह से कुछ न बोलें। और करना वही है जो उन्हें ईमानदारी से ठीक नज़र आता हो । अगर वे ईमानदारी से कोई काम नहीं करेंगे और किसी से डर कर करेंगे तो उस की सज़ा उन्हें भुगतनी पड़ेगी । मैं आप को स्पीकर साहिब यकीन दिलाता हूं कि मैं चाहता हूं कि हमारे अफसर ईमानदारी से काम करें । पहले जब consolidation का महकमा मेरे पास था तब भी मैं इसी असूल पर चलता था और मैं ने C.Os. को कह दिया हुआ था कि अगर उन के काम में कोई गलती हुई और अगर उन्होंने किसी के कहने पर गलतियां कीं तो उन की ज़िम्मेदारी मेरे पर पड़ेगी और अब भी जब से मैं चीफ मिनिस्टर बना हुआ हूँ इसी असूल पर चल रहा हूँ । इस से कोई भागता नहीं हूं और मेरे अफसरों की जितनी गलतियां होती हैं उन्हें मैं अपने सिर पर लेता हूं । लेकिन अगर किसी Head Constable ने किसी को थप्पड़ मार दिया तो उस के लिए प्रताप सिंह कैसे ज़िम्मेवार हो सकता है । हां अगर उसकी शिकायत मेरे पास आए और मैं उस की enquiry न करूं तब मेरी जिम्मेदारी बन जाती है । मगर यह ज़रूर देखना पड़ता है कि वह शिकायत ठीक है या गलत है । एक मैम्बर ने रोहतक की एक company की मिसाल दी । वहां पर उस company में दो पार्टियां हैं एक A.I.T.U.C. और एक दूसरी पार्टी है । इन का आपस में झगड़ा था । एक वहां पर strike कराना चाहती थी और दूसरी यह नहीं चाहती थी। एक party के साथ हमारे एक hon. Member भी थे जिन्होंने उस company पर कुछ इलज़ाम लगाया । जब उस party के आदमी, जिन का यह ख्याल था कि वहां जो अफसर है वह वहां ठीक काम कर रहा है, मेरे पास आये तो मैं ने उन से कहा कि क्या मैं वहां enquiry में सख्ती करूं तो उन्होंने कहा कि नहीं यह ठीक चल रहा है आप का शुक्रिया । तो अब अगर उस अफसर ने कुछ और कर दिया है तो उस में कसूर किस का । अगर वहां पर दो unions बनी हुई हों और मुझे सही कोई न बताये तो मेरे लिये सचाई का ढूंढना मुश्किल हो जाता है जब एक party कहती है कि वह अफसर ठीक चल रहा है और दूसरी..... (चौधरी इन्दर सिंह: आप documentary evidence के basis पर उस की enquiry करायें) अगर आप उस documentary evidence को घर पर ताले में बन्द कर के रख दें तो उस में मैं क्या कर सकता हूं । (चौधरी इन्दर सिंह : वह तो पुलिस के पास है) तो मैं कहता हूं कि वह मेरे पास शिकायत लायें । मैं यहां किस मकसद के लिये बैठा हुआ हूं । मगर आप शिकायत भी नहीं लाते। बदकिस्मती की बात यह है कि आप उस company वाले को जिस ने सोनीपत में कारखाना लगाया हुआ है उस को आप डरा धमका कर अपने किसी लड़के को वहां नौकर कराना चाहते हैं तब उसे ज़रूर protection मिलेगी और जितनी protection का वह हकदार होगा उतनी उसे मिलेगी । (एक आवाज़ : पर इस से ज़्यादा मत दो) तो मैं अर्ज़ कर रहा था कि वहां पर strike का झगड़ा था । अगर कोई documentary evidence थी तो

यह मेरे पास लाते । यहां पर L.R., Deputy L.R. और Assistant L.R. किस लिये हैं, उन से मैं सारी चीज़ की पड़ताल करवा लेता । कागज़ों में आई हुई कोई चीज़ छिपाई नहीं जा सकती। मेरे लिए उस का ढूंढना आसान है मुश्किल नहीं है ।

स्पीकर साहिब, मैं यह अर्ज़ करता हूं कि यह सारी चीजें महज़ कहने के लिये ही कहते हैं और उन को substantiate नहीं करते । मुझे कुछ बतलाया नहीं और यहां यह चीज़ कह दी । इसीलिये मुझे काग़ज़ात देखने पड़ते हैं । अभी मेरे साथियों ने मुझे बतलाया, मेरी बहन बीबी प्रकाश कौर ने और भाई मास्टर गुरबन्ता सिंह ने बतलाया कि बात क्या है । पण्डित श्री राम शर्मा जी से मैं ने उस दिन भी कहा था कि कोई चीज़ छिपाई नहीं जा सकती । एक आदमी जा सकता है, दो आदमी निकाले जा सकते हैं लेकिन Congress की party को कुचला नहीं जा सकता । इसलिए किसी आदमी को कुचलने के लिए कहना कांग्रेस वाले कभी बरदाश्त नहीं कर सकते । लेकिन अगर इन्होंने इसी तरह से ही करना है कि इलज़ाम ही लगाते जाओ, कोई माने तो सही और कोई न माने तो भी सही, इस से क्या फायदा । जो इलज़ाम लगाना चाहते हैं उसे साबित भी तो करें ।

आज Leader of the Opposition ने किस बात पर walkout कर दिया? मेरा हक तो नहीं है इस बारे में बोलने का लेकिन इतना तो कहना ही पड़ता है कि स्पीकर साहिब बिल्कुल दुरुस्त थे । उन्होंने तो उन के बोलने के लिए 35 मिनट दे दिये थे । वैसे भी जो बोलने वाले होते हैं और जो जिम्मेवारी से बोलते हैं उन्हें तो यह हटाते नहीं बल्कि कई दफा पांच मिनट ज़्यादा भी दे देते हैं और ज्यादा वक्त भी देने को तैयार हो जाते हैं । लेकिन फिर भी पण्डित जी पता नहीं गुस्से में क्यों आ गये हैं । यह दूसरी बात है कि उन के थैले में कोई चीज़ ही नहीं है । और जब थैले में चीज़ ही कोई न हो तो वह बात क्या करें ।

उन्होंने कहा कि उन्होंने डिप्टी कमिश्नर की शिकायत की और उन्होंने अपने तौर पर एक आदमी को उस का पता लगाने के लिये भेजा और वह शिकायत ठीक निकली लेकिन यहां पर सवाल में जब मुझसे पूछा गया तो मैंने बताया कि उस की enquiry कराई थी और उस में कुछ नहीं निकला । लेकिन स्पीकर साहिब, मैं आप को बताता हूं कि यह enquiry कोई मैं ने या मेरी पार्टी के किसी आदमी ने नहीं की थी बल्कि यह enquiry Commissioner से कराई गई थी । स्पीकर साहिब, Commissioner साहिब ने लिखा है कि यह baseless है। अगर Leader of Opposition कह देते कि हम फिर तसल्ली कर लें तो हम फिर पता कर लेते । जब हस्पताल के डाक्टर की बात आई तो इन्होंने कहा कि आप को यकीन नहीं कि उस का बरताव लोगों से अच्छा नहीं । मैंने साफ कहा कि मेरे दिल में भी यही है, enquiry कर के मज़ीद पता करेंगे और सचमुच पता कर रहे हैं । जहां तक मेहनत कर के बातों का पता लगाने का सवाल है, मेरे पास सैंकड़ों अर्ज़ियां आती हैं और मैं पूछता हूं कि इन में बात क्या है । अगर कहें कि मुझे बेखबरी है तो कोई ऐसी चीज़ नहीं जिस की मुझे खबर न हो । अगर कोई आदमी मेहनत करेगा तो लोगों की will होगी, वह उसे ऊपर ले आयगी । जो आराम तलब है वह ऊपर नहीं आ सकता । मुझे किसी काम पर लगा दो, सारा काम मेहनत से

[मुख्य मंत्री]
करूंगा। मेरे दोस्त ने बातें कीं। मगर वह बीमार हैं और उन को दिल की बीमारी है और जो blood pressure का बीमार हो, मैं as a student of psychology जानता हूं कि, उसे depression होता है और उस में आदमी हर चीज़ को ज्यादा से ज्यादा देखने की कोशिश करता है। मगर मुझे पता है कि वह दिल से नेक आदमी है। इस बात पर भला कौन सा मैम्बर यकीन करेगा कि यह तीन साल से मुझे मिलने की कोशिश करते रहे और मिल नहीं पाए। मुझे तो अजनबी से अजनबी आदमी भी पकड़ लेता है। यह तो इतने बारसूख M.L.A. हैं और कांग्रेस के General Secretary रहे हैं। यह तो गलत फहमी और बीमारी की वजह से ऐसी बात करते हैं......

**एक आवाज़ :** यह तो आप के आशक हैं। (हंसी)

**मुख्य मंत्री :** वह कहते हैं न 'कभी कभी माशूक की हुआ करती हैं नज़ाकतें' तो मैं कहूंगा कि 'कभी कभी आशक की हुआ करती हैं नज़ाकतें।' (हंसी) वैसे मैं इन को basically sound आदमी समझता हूं।

**श्री अध्यक्ष :** आप को आशक भी मिल गए और पत्नी भी। (हंसी) [The Chief Minister has got a paramour as well as a wife here.] (*laughter*)

मुख्य मंत्री : जनाब आप की बदौलत और मेहरबानी से इन की तरफ से offers होती हैं। (हंसी) यह ताना देते हैं कि हमारी majority है। भई इस का ताना कैसा यह कोई गुनाह तो नहीं कि अगर कांग्रेस की यहां majority है। यह सब इकट्ठे हैं। अगर झगड़ते हैं तो दो दिन में ठीक हो जाते हैं मगर जो कदम उठता है वह तरक्की की ही तरफ उठता है। वहीं नहीं रह जाते। इन में जितनी energy है उस के मुताबिक किसी का पांव चलता है, किसी का हाथ और किसी की ज़बान चलती है मगर चाहे कुछ भी हो कदम आगे को ही बढ़ता है और पंजाब खसारे में नहीं रहता। बाहर वाले शायद यह समझते होंगे कि यह तो आपस में झगड़ते हैं तरक्की रुक गई होगी। नहीं यह बात नहीं है। दूसरे plan के निशानों को हासिल करने में पंजाब खासा ऊंचा दर्जा रखता है। अभी आप ने Small Savings में तरक्की सुनी। मैं दोहराऊंगा नहीं। आप पंजाब को देखें। पंजाब एक ज़िन्दा सूबा है। इस का अपने इर्द गिर्द के सूबों से बरादराना सलूक है। अर्ज़ करता हूं कि यह जो लोग इस Party के इधर बैठे हैं यह आगे से आगे ही चले जायेंगे। भला ताना किस बात का देते हैं। कल को यह भी इसी Party में आ जायेंगे। इस Session के बाद फिर इधर ही होंगे। मैं दावे से कहता हूं कि अगर मैं ज़रा हिम्मत से इस बात को करूं—मगर मेरा तो दिल चाहता है कि थोड़ी बहुत रौनक लगती रहे—(हंसी) तो इन को इधर आने में देर न लगे। (तालियां) अगर मैं ज़ोर लगा कर अपनी हमदर्दी, actions और प्यार से अपने दो चार भाइयों को भी इधर न ला सकूं तो मेरे में गुण क्या है। (*Interruption*) स्पीकर साहिब, दाल में कुछ कोड़कू होते हैं जो नहीं गलते मैं उन को बुलाऊंगा भी नहीं। (हंसी)

मैं अर्ज़ करता हूं कि श्री राम नाथ जी ने कहा कि एक वज़ीर ने कहा कि जो पंजाबी सूबा चाहते हैं उन को कुचल देंगे। भई यह लफ्ज़ नहीं कहे गए। मेरे बुज़ुर्ग

साथी गोपी चंद जी ने जो कहा वह यह था कि जब तक मैं जीता रहूंगा, इस की मुख़ालिफत करता रहूंगा। अरे यह वह गोपी चंद है जो अपनी जान ही दे सकता है, कुचलने की बात नहीं कह सकता। अगर मैं बोला होता और आप उस को इस तरह interpret कर लेते तो शायद मैं मान लेता कि मेरी कुछ तबियत ऐसी ही है मगर गोपी चंद जी के बारे इस बात को कौन मान सकता है जिस ने सारी ज़िन्दगी अपनी जान देने की ही बात की है। (*Interruption*) इस मैम्बर साहिब ने जो एक दो बातें और कहीं हैं वह मैं अंदाज़ा नहीं लगा पाया कि क्यों कहीं हैं। आया वह किसी ज़ाती बिना पर कही हैं, किसी गिला की बिना पर कही हैं या हमारी Party की तरफ से किसी बेरुखी की वजह से कही हैं, या शायद हम इन की पूरी कद्र नहीं कर पाए जो करनी चाहिए थी। कोई वजह तो होगी ही। पंजाबी सूबे को मैं नहीं मानता। आप हरियाणे को निकाल कर इस को छोटा करना चाहते हो। हरियाणा और पंजाब में क्या फर्क है। मुझे पता है कि कई आदमी ऐसे हैं--श्री राम नाथ उन में नहीं जो इस धुन में लगे हुए हैं कि हमें बादशाह बना दो चाहे छोटे से छोटे ज़िले का ही बना दो, चाहे उतनी जगह का ही बना दो जो 3 या 4 फुट मढ़ियों में मिलती है। (तालियां) यह ख्याल उन लोगों के हैं जिन के तंग ख्याल हैं। मगर यह बात यह ध्यान से सुन लें कि अव्वल तो यही सूबा रहेगा यह कांग्रेस की policy है कि इस सूबे को बांटना इसे खराब करना है (तालियां) लेकिन मान लो कोई ज़माना आ जाए और वह सूबा बन जाए तो यह लोग जो समझते हैं कि इसे बांटने के बाद वह leader हो जाएंगे वह leader नहीं होंगे बल्कि Opposition में ही होंगे। (तालियां) मैं दावे से यह कहता हूं कि आम पंजाबी common sense रखता है, वह कभी यह गलती न करेगा। वह तो अपने आप को इस बात के लिये तैयार करेगा कि हिमाचल के लोग भी इन के साथ आ जाएं। (तालियां) वह इस बात को मान सकते हैं कि पहाड़ी इलाके की एक और division बन जाए और एक और Regional Committee बन जाए मगर इस बात को कभी नहीं मान सकता कि जो आज इकट्ठे हैं उन में किसी तरह से फर्क पड़ जाए। मुझे राम नाथ जी से प्यार है, उन्होंने कुरबानी की है वह दिल से चाहते हैं कि corruption दूर हो मगर मुझे पता नहीं कि उन के दिल में क्या है कि Regional Committee को कामयाब नहीं बनाया।

सरकार का इस में हाथ नहीं आप के ही Chairman चुने हुए हैं और आप हर बात पर फैसला लेते हैं अगर कोई गलत फैसला हो तो हम यहां पर Assembly में दरुस्त कर लेते हैं। मैं समझता हूं कि Regional Committees जिस ढंग से चलती हैं वह ठीक है और जिस चीज़ के लिये चलाई जा रही है वह काम पूरा हो रहा है। और अपने मतलब को समझ कर काम कर रही है। 14 Subjects जो उन के पास हैं उन के बारे में उन को हर बात जाती हैं। लेकिन सरकार इन की तरह किसी तंग नज़रिया से इस सारी चीज़ को नहीं सोचती। हमारी सरकार का फैसला है कि जब तक यह दोनों रीजनल कमेटियां किसी एक बात पर मुतफिक न हो जाएं उसे पास नहीं किया जाता और हज़ारों लाखों में से कोई एक होगा जिस पर इतफाक न हो। मैं समझता हूं कि वह

[मुख्य मन्त्री]

हमें अलग अलग करना चाहते हैं लेकिन किसी ख्याल की वजह से कोई इधर से उधर हो जाए तो इस का चारा नहीं। सरकार की तरफ से इन कमेटियों में कोई रुकावट नहीं डाली गई।

श्री राम नाथ जी ने एक और बात कही है पैसा इकट्ठा करने के बारे में कि सरकारी अफसर इसे इकट्ठा न करें। आप मैम्बर साहिबान तो Small Savings के लिये कुछ न करें और इतने ज़रूरी मामले की तरफ ध्यान न दें तो सरकार क्या करे। Small Savings का काम बन्द कर देने से पंजाब के सूबे का तीन चार करोड़ रुपया नुकसान होता है जो development के काम पर लगाने के लिये ज़रूरी है और मिल सकता है अगर Small Savings Scheme में मैम्बर साहिबान सरकार की इमदाद करें तो मैं इस काम में अफसरान को लगाना बुरा भी समझता हूं। लोगों को अपने हलकों में समझाएं कि वह रुपया इकट्ठा करने की और रुपया बचाने की आदत डालें और वह इस तरह Small Savings में लगा दें तो मैं हाऊस को यकीन दिला सकता हूं कि मैं अफसरान को इस काम के नज़दीक भी नहीं फटकने दूंगा। जिन के दिल में दर्द है वह तो इस सिलसिले में काम न करें और अपनी ज़िम्मेवारी को महसूस न करें तो दूसरों को कोसने लग जाते हैं। फिर इस के साथ ही मैं यह भी कह देना चाहता हूं कि किसी से जबरदस्ती रुपया वसूल नहीं किया जाता। उस को प्रेरणा दी जाती है कि पांच रुपए Small Saving के लिए छोड़ दो और रुपया save करने की आदत डालो। इस तरह अगर पंजाब में, पंजाब में ही नहीं देश में यह आदत पड़ जाए तो various financial difficulties से देश और मुल्क स्वतन्त्र हो जाएं। अगर सारे लोग जो पैसा उनके पास बेकार पड़ा है निकाल कर Small Savings में लगा दें तो देश पर कभी कोई मुसीबत नहीं आ सकती। रुपया ज़ेवरात की शक्ल में और दूसरी चीजों की शक्ल में पड़ा है, यह देश की तरक्की के लिये निकालना जरूरी है। यहां की औरतें अगर ज़ेवर न पहनें तो क्या कोई इन्हें कहेगा और मर्द खूबसूरत बनने के लिये हाथों में अंगूठियां न पहने तो कोई फर्क नहीं पड़ता और देश की तरक्की के लिये इन बातों को तर्क कर दें तो कोई फर्क नहीं पड़ता। इस लिये इन सारी बातों का ख्याल रख कर लोगों को प्रेरणा दी जाती है कि वह इस तरफ रुपया invest करें। इस के बाद यह एतराज किया गया कि General Administration पर खर्च कम नहीं हुआ बल्कि खर्च हर साल बढ़ता चला जा रहा है। यह ठीक है कि खर्च बढ़ा है लेकिन मेरे साथियों ने यह नहीं देखने की कोशिश की कि क्यों बढ़ा है। हर साल सरकारी मुलाज़मों की increments बढ़ती हैं इस लिये कुछ खर्च बढ़ जाता है और फिर पिछले एक दो साल से हमने पुलिस वालों की तनखाह पांच रुपये बढ़ा दी है। इस के इलावा एक वर्ष के बाद पांच रुपए अलाऊंस के बढ़ा दिए क्या आप इस तरह की बढ़ोत्री पर एतराज़ करते हैं क्या आप को यह शिकायत है कि छोटे मुलाज़मों की तनखाह में क्यों इज़ाफा किया गया है। इसके इलावा Chandigarh Capital बन रहा है और इस के इन्तज़ाम में अगर पुलिस की strength बढ़ा दी है तो क्या यह strength बढ़ाना जायज़

न था। फिर यमुना नगर है जो एक अच्छा खासा town develop हो रहा है वहां पर इन्तज़ाम करना क्या वाजब न था।

फिर कुत्तों का Squad रखने के लिए provision किया गया है तो इस में क्या हर्ज है। यह इस लिये रखा जा रहा है ताकि smell के ज़रिए से मुलज़मों को पकड़ा जाए और crimes trace हो सकें। हरेक civilized country में इस तरह के squads बने हुए हैं।

इस के इलावा police force में इज़ाफा नहीं किया गया बल्कि उसी से ही काम चलाया जा रहा है अगर कहीं कोई खतरा मासूस हुआ तो पहरा लगा दिया इस में कौन सी गलती की है अगर मैं किसी cut को restore कर देता तो खर्च बढ़ जाता। आप को स्पीकर साहिब, याद होगा कि Law Commission ने जो report दी है उस में उन्होंने पंजाब की पुलिस के बारे में और दूसरे सूबों की पुलिस के बारे में मुकाबला किया है और मैं यह कहे बगैर नहीं रह सकता कि वह लिखते हैं:—

"Punjab has the smallest Police force in proportion to its population".

पंजाब में हम ने एक Cadre Committee बनाई जिस का काम non-officials के ज़िम्मे था। इस Retrenchment और Resources Committee का अकसर यह नज़रिया होता है कि खर्च कम हो लेकिन इस कमेटी ने अपनी report में पुलिस के बारे में यह लिखा है कि पुलिस under-staffed है।

फिर Estimates Committee ने भी, जो सब खर्चों की जांच करती है, उन्होंने कहा है कि पुलिस पर जो खर्च हो रहा है उस में कमी की गुंजायश नहीं।

इस के साथ ही मैं इस बात को दोहराता हूं कि हमने पुलिस की Cracker Jack Force की तीन battalions काश्मीर सरकार को border की हिफाज़त के लिये दी हैं लेकिन इन की जगह पर, स्पीकर साहिब, अपने यहां पर एक भी नया आदमी नहीं रखा यह बचत ही तो है।

फिर जो detection crimes हैं यानी बिना licences हथियारों को पकड़ना, smugglers को पकड़ना, opium के smugglers को पकड़ना, चोरियों को पकड़ना, इस पर भी पुलिस को लगाया हुआ है फिर जब कोई V.I.P. आता है तो उस के इन्तज़ाम के लिये पुलिस को जाना पड़ता है इसी तरह Government officers जो Centre से आते हैं या दूसरे सूबों से आते हैं उन के इन्तज़ाम पर पुलिस को duty देनी पड़ती है। फिर मेलों पर और होली का मेला है इन पर भी पुलिस को तैयार रहना पड़ता है। यह सारी चीज़ें हैं अगर P.A.P. को बढ़ाना पड़े तो सारे हालात को देख कर बढ़ाना पड़ता है।

मेरे पीछे से आवाज आ रही है agitations की। Agitations के बारे में मैं अपने साथियों से कहूंगा कि इस का नाम मत लो। इस को खत्म होने दो क्योंकि

[मुख्य मन्त्री]

मुकाबला तो यह सरकार हर agitation का कर सकती है और करती रही है लेकिन नाम लेने से शायद मेरे दोस्त टंडन साहिब को ख्याल आ जाए अपने वज़न और मोटापे को कम करने के लिये भूख हड़ताल करने का ख्याल फिर से आ जाए । हमें तो इन की तरह destructive side नहीं देखनी चाहिये बल्कि हमारी constructive approach होनी चाहिए ।

फिर स्पीकर साहिब, देखने वाली बात यह है कि जितने cases register होते हैं हमारे यहां और दूसरे सूबों में उन के मुकाबले में हमारा नम्बर कहां पर आता है । मैं अर्ज करूं कि सन् 1955 में और 1956 में पंजाब तीसरे दर्जे पर था 1957 में ऊपर आया यहां पंजाब की agitation थी और F.I.R. पर जितने cases थे उन में से बहुत की तफतीश नहीं हो सकी । इस के बाद यह सातवीं जगह पर आया । इसी तरह बाकी सूबों में जो crimes होते हैं उन के मुकाबिले में crime कम हैं । हमारे साथ ही जम्मू और काश्मीर का इलाका है, वह नेक है और हमारे जैसे crime नहीं करते न ही इस तरह की समस्याएं हैं इसी तरह केरल के लोग जो ज्यादा सभ्य माने जाते हैं अगर वह हम से ज्यादा crime करें तो यह देखने वाली बात है । फिर और आगे हम जा सकते हैं और देख सकते हैं कि crime हमारे यहां पर कम हैं । पंजाब की एक लाख की आबादी का मुकाबला किसी भी सूबे की एक लाख की आबादी से करें और देखें कि हम virile ज्यादा हैं या कम हैं तो आप को पता चलेगा कि पंजाब की एक लाख की आबादी दूसरे प्रान्तों की दस लाख की आबादी के बराबर है । यहां पर सोचते पीछे हैं और चाकू, बलम, तलवार और गंडासा पहले निकल आते हैं । मैं आज इसे बुरा नहीं कहता बल्कि यह चंद एक खूबियां हैं जो आड़े वक्त काम आती हैं । देहाती सूबा होने के बायस ही यह सारी चीज है (हंसी) ।

एक बात और कहनी चाहता हूं । मेरे भाइयों ने Vigilance Department पर कटाक्ष किया है, मगर मैं उन को बता देना चाहता हूं कि यह महकमा 1956 में कायम किया गया था इन्होंने जो cases निकाले उन की सालाना तफसील इस तरह से है :—

| | |
|---|---|
| 1956-57 में | .. 1,183 |
| 1957-58 में | .. 1,487 |
| 1958-59 मे | .. 2,532 |

जो cases इन तीन सालों में पकड़े गये उन को इस तफसील से dispose of किया गया और action लिया गया:—

| | |
|---|---|
| 1956-57 में | .. 707 |
| 1957-58 में | .. 913 |
| और 1958-59 में | .. 1,336 |

इन में से जिन को enquiry के बाद ही सजा दी गयी वह हैं:—

| | |
|---|---|
| 1956-57 में | .. 194 officials |
| 1957-58 में | .. 352 „ |
| 1958-59 में | . 451 „ |

Vigilance के महकमा में 1956-57 में कुल 600 आदमी रखे गये थे मगर 1957-58 में 110 और रख लिये गये और 1958-59 में 240 और लिये गये। हम ने इन 2-3 महीनों में भी action लेने में कोई कमी नहीं रखी। इस महकमा ने काफी काम किया है और बड़ी vigilance दिखाई है। मगर अफसोस इस बात का है कि कहा यह जाता है कि जो corruption होती है वह यह महकमा ही करता है। मगर मैं कहूंगा कि मेरे दोस्तों को पूरी तरह से वाकफियत ही नहीं है। हर महीने के पहले हफ्ते Cabinet Meeting होती है। उन में इन सारे corruption के cases को refer किया जाता है और जिन पर action लेना होता है वह उस Department के Head पर छोड़ दिया जाता है। इन पिछले सालों में इतना काम इन महकमों की तरफ से हुआ है कि हम ही समझ सकते हैं। हमारा इस में कोई दखल नहीं। Vigilance Department सारे cases की इतलाह Head of the Department को देता है और वह कसूर के मुताबिक chargesheet कर के अगर warning देनी हो तो warning देते हैं या कोई और सज़ा देनी हो तो वह हमारे सामने तजवीज़ करके हर महीने meeting में लाते हैं।

इस के बाद मैं एक बात और कहूंगा कि General Administration का काम कैसे चलता है। मेरे पास इस वक्त 5 minutes हैं इस लिये मै ज़्यादा बातें तो नहीं कहता मगर Assesment Squads जो बनाई जाती हैं वह दफतरों में जा कर उन के काम को देखती हैं। पंजाब सरकार ने यह squads 1956 में बनाई थी। वह files को देखते हैं और यह भी देखते हैं कि किस ने किस किस file को कितनी कितनी देर रखा है। हर file के साथ एक *pro forma* होता है जो यह ज़ाहर करता है कि यह file किस के पास कितनी देर तक रही। जब यह Head of the Department के पास जाती है तो वह फौरन देख सकता है कि यह file किस के पास ज़्यादा देर रही। यह Squads :—

1956 में 2 थीं ;
1957 में 3 थीं ;
1958 में 5 कर दी गई ;
1959 में भी 5 थीं ;
और 1960 में भी 5 ही हैं।

स्पीकर साहिब, इस वक्त जो subordinate offices पंजाब में हैं उन की गिनती 1,217 है और Heads of the Departments के offices की गिनती 42 है कुल तादाद दोनों को मिला कर 1,259 बन जाती है। अभी तक यह 62 दफतरों का मुआयना कर पाये हैं जिस में 84 आदमियों को simple warning दी गई है और 59 आदमियों की Character Rolls में entry की गई है, 7 आदमियों के conduct को censure किया गया है। इसी तरह से 1956 में 140 आदमियों को सज़ा हुई थी। यह सज़ा क्यों हुई क्योंकि यह जल्दी जल्दी files नहीं निकालते थे। इसी तरह से

[मुख्य मन्त्री]

1957 में 267 offices का मुश्रायना किया गया, जिस में से 214 को simple warning दी गई, 103 की Character Rolls में entry की गई और 19 का conduct censure किया गया। इन में 336 को सज़ा दी गई। 1958 में 214 दफतरों का inspection किया गया इन में 115 का simple warning दी गई, 23 की Character Rolls में entries की गई और 9 का conduct censure किया गया। 2 को severe warning दी गई और 2 की increment stop कर दी गई। एक को revert कर दिया गया। 1959 में 325 offices का inspection किया गया। 455 को simple warning दी गई, 9 की Character Rolls में entry हुई और 4 को severe warning मिली और 7 की stoppage of increment हुई। यह सारा total 518 है। 1960 में 292 offices का मुश्रायना किया गया। 67 आदमियों की Character Rolls में entry, 22 आदमियों को simple warning और 24 आदमियों को सज़ा दी गई। Assessment Circle यह सज़ा propose करता है और Head of the Department सज़ा देते हैं। इस में आप ही बतायें कि किस तरह Ministers का दखल है? पिछले 2-4 महीनों में 1,170 आदमियों को सज़ा दी गई। कुल 1,259 offices में से 935 तो हम visit कर चुके हैं बाकी को अभी visit करना है। यह देखने की बात है कि यह काम किस तेजी से चल रहा है यह ठीक है कि अभी कुछ कसर है मगर यह आहिस्ता आहिस्ता दूर हो जायेगी। इस office ने बड़ा काम किया है। दो चार मिनट और स्पीकर साहिब मैं इस को wind up करने में लूंगा। एक बात Leader of the Opposition ने कही है कि political corruption बहुत है। मुझे अफसोस है कि इस वक्त वह मौजूद नहीं हैं वरना मैं जवाब देता। Political corruption उन की तरफ से है जो खुद जाकर दखल देते हैं और अपना रसूख इस्तेमाल करते हैं। आज भी political corruption उन आदमियों की तरफ से हो है। आज अगर हम एक आदमी की transfer कर देते हैं तो वावेला इस House में किया जाता है, वह अपनी बात को मनवाने के लिये एक दूसरे को exploit करते हैं, इस लिये यह एक political corruption है। (तालियां)। यह सीधे यहां आकर बातें करते हैं मैं भी उन को बार बार कहता अच्छा नहीं लगता यह मेरे पास आकर सीधा क्यों नहीं कहते कि दरअसल बात क्या है। आज अगर किसी के रिश्तेदार को बदल दिया जाता है तो वह ज़मीन आसमान सिर पर उठा लेता है, क्यों? इस लिये कि उस का आदमी बदल दिया गया है। वह इस के पास क्यों नहीं रखा। यह चीज़ें हैं जो हमारे तजरुबे में आती हैं जब इन की असलियत पर जाया जाता है।

5·00 p.m

मैं अर्ज़ करता हूं कि इस वक्त हम लोग पब्लिक प्लैटफार्म पर नहीं हैं इस लिये मैं गंदी चीज़ों का जवाब गंदी चीज़ों से नहीं देना चाहता। मैं hit below the belt नहीं कर सकता। स्पीकर साहिब, जिस तरीके के पंजाब में virile लोग हैं उन के मुकाबिले

में यहां पर बहुत कम पुलिस रखी गई है । यह एडमिनिस्ट्रेशन की achievement है इस लिए इस चीज़ का क्रेडिट मिलना चाहिए । (थम्पिग)

स्पीकर साहिब, यहां पर हाउस के अन्दर गड़ों (ओलों) का ज़िक्र किया गया और कहा गया कि तबाही हुई । मैं भी मानता हूं और मैं ने इस के लिये उन लोगों को, जिनका नुकसान हुआ है, उन को तकावी लोन खुला दिया है । जहां पर नुकसान 25 से ले कर 50 फीसदी तक हुआ है वहां पर 75 फीसदी मालिया माफ किया है और जहां पर 50 फीसदी नुकसान हुआ है वहां पर सालिम माफ कर दिया है । और लोकल रेट वगैरह भी माफ कर दिए हैं । इस तरह से जो गवर्नमेंट dues थे वह भी मालिए के ratio से ही माफ किए हैं । और जहां जहां नुकसान हुआ है वहां पर तकावी लोन की recovery भी एक साल के लिये postpone कर दी गई है । जानवरों के फाडर के लिये और लोगों को रोटी खाने के लिये तकावी मुकर्रर कर दी गई है । जिन के पास जमीन नहीं है उन के लिये ग्रांट मुकर्रर कर दी गई है और उन की families के लिए पैसे रखे हैं ताकि वह तकावी ले कर गुज़ारा कर सकें । हमारी खाहिश स्पीकर साहब यही है कि हर आदमी अपने पांव पर खड़ा हो सके । और मैं चाहता हूं कि जिन के पास खाना नहीं उन्हें पूरा खाना मिले और जो लोग ज़्यादा खा कर अकड़ में आ गए हैं उन की अकड़ भी दूर करना चाहता हूं (*Thumping*) (विघ्न) तो स्पीकर साहिब मैं हाउस में फिर आखिर में यह बात कहना चाहता हूं कि हमारा पंजाब हिन्दुस्तान के अन्दर एक दो साल में ही एक शानदार सूबा बन जाएगा । इतना कह के मैं बैठता हूं ।

**Mr. Speaker** : It is 5.05 p. m. and I will now apply the guillotine. First, I shall put the cut motions to Demand No. 10 and then the Demand itself to the vote of the House.

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was, by leave. withdrawn.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 3,32,65,400 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 25—General Administration.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker :** Now I will put the cut motions to Demand No. 13 and then the demand itself to the vote of the House.

**Mr. Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Rs 100.

*The motion was lost,*

**Mr. Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was, by leave, withdrawn.*

**Mr. Speaker :** Question is—

That the demand be reduced by Re 1.

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker** : Question is—

That a sum not exceeding Rs 5,45,73,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 29—Police.

*The motion was carried.*

8—STATE EXCISE DUTIES

**Mr. Speaker** : Question is—

That a sum not exceeding Rs 39,23,900 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 8—State Excise Duties.

*The motion was carried.*

9—STAMPS

**Mr. Speaker** : Question is—

That a sum not exceeding Rs 6,12,200 be granted to the Governor to defray the charges that will come in th course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 9—Stamps.

*The motion was carried.*

11—REGISTERATION

**Mr. Speaker** : Question is—

That a sum not exceeding Rs 1,59,800 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 11—Registration.

*The motion was carried.*

12-A—TAXES ON VEHICLES, SALES TAX AND OTHER TAXES AND DUTIES

**Mr. Speaker** : Question is—

That a sum not exceeding Rs 43,14,400 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 12—Taxes on Vehicles, 12-A—Sales Tax and 13—Other taxes and Duties.

*The motion was carried.*

XVII—IRRIGATION—WORKING EXPENSES, OTHER IRRIGATION EXPENDITURE FINANCED FROM ORDINARY REVENUES

**Mr. Speaker** : Question is—

That a sum not exceeding Rs 2,14,27,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head XVII—Irrigation—Working Expenses, 18—Other Irrigation Expenditure Financed from ordinary Revenues.

*The motion was carried.*

IRRIGATION—ESTABLISHMENT CHARGES

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 2,93,67,600 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head Irrigation—Establishment Charges.

*The motion was carried.*

68—CONSTRUCTION OF IRRIGATION, NAVIGATION, EMBANKMENT AND DRAINAGE WORKS

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 10,67,99,100 be granted to the Governor to defray the charges that will come in th course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 68—Construction of Irrigation, Navigation, Embankment and Drainage Works.

*The motion was carried.*

27—ADMINISTRATION OF JUSTICE

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 51,61,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 27—Administration of Justice.

*The motion was carried.*

28—JAILS

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 63,34,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 28—Jails.

*The motion was carried.*

36—SCIENTIFIC DEPARTMENTS AND 47—MISCELLANEOUS DEPARTMENTS

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 48,18,450 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 36—Scientific Departments and 47—Miscellaneous Departments.

*The motion was carried.*

38—MEDICAL AND 39—PUBLIC HEALTH

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 4,93,16,040 be granted to the Govenor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 38—Medical and 39—Public Health.

*The motion was carried.*

### 41—ANIMAL HUSBANDRY

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 84,84,710 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 41—Animal Husbandry.

*The motion was carried.*

### 71—CAPITAL OUTLAY ON INDUSTRIAL DEVELOPMENT (OUTSIDE THE REVENUE ACCOUNT)

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 48,27000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 72—Capital Outlay on Industrial Development (outside the Revenue Account).

*After ascertaining the votes of the House by voices, Mr. Speaker said "I think the Ayes have it. This opinion was challenged. The division bells were then rung. Mr. Speaker. after ascertaining the votes of the Members present by voices, again declared that the motion was carried.*

*The motion was declared carried.*

### 50—CIVIL WORKS

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 3,22,86,250 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 50—Civil Works.

*The motion was carried.*

### BUILDINGS AND ROADS—ESTABLISHMENT

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 1,19,57,700 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head Buildings and Roads—Establishment.

*The motion was carried.*

### 51-B—OTHER REVENUE EXPENDITURE CONNECTED WITH MULTIPURPOSE RIVER SCHEMES

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 1,06,70,140 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 51-B—Other Revenue Expenditure connected with Multipurpose River Schemes.

*The motion was carried.*

81—CAPITAL ACCOUNT OF CIVIL WORKS OUTSIDE THE REVENUE ACCOUNT

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 5,66,45,500 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 81—Capital Account of Civil Works outside the Revenue Account.

*The motion was carried.*

54—FAMINE

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 51,90,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 54—Famine.

*The motion was carried.*

54-B—PRIVY PURSES AND ALLOWANCES OF INDIAN RULERS AND SUPERANNUATION ALLOWANCES AND PENSIONS

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 1,68,53,120 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 54-B—Privy Purses and Allowances of Indian Rulers and 55—Superannuation Allowances and Pensions.

*The motion was carried.*

55-A—COMMUTATION OF PENSIONS FINANCED FROM ORDINARY REVENUES AND PAYMENT OF COMMUTED VALUE OF PENSIONS

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 4,80,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 55-A—Commutation of Pensions financed from Ordinary Revenues and 83—Payment of Commuted value of Pensions.

*The motion was carried.*

56—STATIONERY AND PRINTING

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 80,63,300 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 56—Stationery and Printing.

*The motion was carried.*

57—MISCELLANEOUS

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 5,18,01,300 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 57—Miscellaneous.

*The motion was carried.*

## 64-C—PREPARTITION PAYMENTS

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 15,00,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 64-C—Prepartition payments.

*The motion was carried.*

## 71—CAPITAL OUTLAY ON SCHEMES OF AGRICULTURAL IMPROVEMENT AND RESEARCH

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 15, 30,370 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 71—Capital Outlay on Schemes of Agricultural Improvement and Research.

*The motion was carried.*

## 79—EXPENDITURE ON NEW CAPITAL OF PUNJAB AT CHANDIGARH

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 2,45,81,630 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 79—Expenditure on New Capital of Punjab at Chandigarh.

*The motion was carried,*

## 82—CAPITAL ACCOUNT OF OTHER STATE WORKS OUTSIDE THE REVENUE ACCOUNT

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 73,55,100 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 82—Capital Account of other State Works outside the Revenue Account.

*The motion was carried.*

## 82-A—CAPITAL OUTLAY ON RAIL ROAD CO-ORDINATION SCHEME OUTSIDE THE REVENUE ACCOUNT

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 8,69,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 82-A—Capital Outlay on Rail Road Co-ordination Scheme outside the Revenue Account.

*The motion was carried.*

## 85-A—CAPITAL OUTLAY ON PROVINCIAL SCHEMES OF GOVERNMENT TRADING

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 10,34,10,900 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head 85-A—Capital Outlay on Provincial Schemes of Government Trading.

*The motion was carried*

## LOANS TO LOCAL FUNDS, ETC. AND LOANS TO GOVERNMENT SERVANTS

**Mr. Speaker :** Question is—

That a sum not exceeding Rs 15,39,39,000 be granted to the Governor to defray the charges that will come in the course of payment for the year 1960-61, in respect of charges under head Loans to Local Funds, etc. and Loans to Government Servants.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker :** The business for the day is over. Thank you very much.

5.14 p.m.

(*The Sabha then adjourned till* 2.00 *p. m. on Wednesday, the* 23*rd March*, 1960)

8900 PVS—349—29-7-60—C.P. and S., Pb., Chandigarh

# Punjab Vidhan Sabha

## Debates

*23rd March, 1960.*

Vol. I—No. 26

**OFFICIAL REPORT**

CONTENTS

*Wednesday, the 23rd March, 1960.*



Price Re. 4.25 nP.

# *ERRATA*

PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATES VOL. I NO. 26
DATED THE 23RD MARCH, 1960.

| *Read* | *for* | *page* | *line* |
|---|---|---|---|
| at 2·00 p.m. | 2·00 p.m. | (26) 1 | 4 |
| Benches | Branches | (26) 5 | 6th from below |
| duties | durites | (26) 7 | 6 |
| consideration | consideraion | (26) 7 | 4th from below |
| ministerial | minitserial | (26) 9 | 2 |
| कहा | कहां | (26) 10 | 7 |
| पहले | पहल | (26) 13 | 12 |
| उम्मीद | उम्मी | (26) 14 | 3 |
| please | plase | (26) 15 | 3 |
| Contiguity | Contignity | (26) 18 | 5 |
| ਸਰਦਾਰ ਜਗਰਾਜ ਸਿੰਘ ਗਿਲ | ਸਰਦਾਰਜ ਗਰਾਜ ਸਿੰਘ ਗਿਲ | (26) 24 | 1 |
| ਇਨ੍ਹਾਂ | ਇਂਨ੍ਹ | (26) 25 | 12 |
| ਪੰਨਵਾਦੀ | ਪੰਨਵਾਧੀ | (26) 26 | 18 |
| अवस्था | आवस्था | (26) 38 | last |
| चोटी | चोरों | (26) 55 | 9 |
| जिन | जिस | (26) 57 | 19 |
| Board | Boara | (26) 58 | 4 |
| का नम्बर | की quantity | (26) 58 | 17 |
| हुआ | हुई | (26) 58 | 18 |
| Judge | Juage | (26) 65 | 30 |
| Delete ने after the word डिप्टी कमिशनर | | (26) 70 | 17 |
| tube-wells | tub-wells | (26) 75 | 12th from below |

# PUNJAB VIDHAN SABHA

**Wednesday, the 23rd March, 1960.**

*The Vidhan Sabha met in the Assembly Hall, Sector 10, Chandigarh, 2.00 p.m. of the Clock. Mr. Speaker (Sardar Gurdial Singh Dhillon) in the Chair.*

## QUESTION HOUR (DISPENSED WITH)

**Shri Prabodh Chandra :** Sir, I propose that the Question Hour be dispensed with to-day.

**श्री अध्यक्ष :** यह ठीक है कि आप मुझे इस बारे में मिल चुके हैं और भी बहुत सारे मैम्बर साहिबान हैं जो बोल नहीं सके हैं। इस लिये उन की खाहिश है कि उन को एक घंटा और discussion के लिये मिल जाए लेकिन मैं अपने आप Question Hour dispense with नहीं करूंगा। अगर हाउस की sense होगी तभी dispense with करूंगा। (No doubt, the hon. Member has met me in this connection and there are many other hon. Members also who could not get any opportunity to speak. They want to have another hour for discussion but I will not dispense with the Question Hour of my own accord. I will do so only if it is the sense of the House.)

**एक आवाज़ :** ठीक है, dispense with कर दें।

**Mr. Speaker** (To Dr. Gopi Chand Bhargava) **:** What have you to say ?

**Dr. Gopi Chand Bhargava :** Just as you like.

**श्री अध्यक्ष :** इस में मेरी liking का आज स्वाल नहीं है। अगर हाउस की sense होगी तभी मैं Question Hour dispense with करूंगा। Is it the sense of the House that the Question Hour be dispensed with today ? (Today, there is no question of my liking in this matter. I will dispense with the Question Hour only if it is the sense of the House. Is it the sense of the House that the Question Hour be dispensed with today ?)

**आवाज़ें :** हां, ठीक है Question Hour dispense with कर दें।

**Mr. Speaker :** Alright. The Question Hour is dispensed with today.

## OBSERVATIONS BY THE SPEAKER

**श्री अध्यक्ष :** मैम्बर साहिबान, आज चूंकि बजट का आखरी दिन है इस लिये जो यहां पर discussion हुई उस बारे में कुछ अर्ज़ करना चाहता हूं। इस बजट की discussion के दौरान में काफी गर्मागर्मी और झगड़े होते रहे और उन की climax कल आ गई जब Leader of the Opposition, जिन से मैं इतना प्यार करता रहा हूं और इतनी इज्ज़त करता रहा हूं वह हाउस से walk out कर गए। आप मेरे दुःख को अच्छी तरह समझ सकते हैं कि कितना दुःख हुआ होगा जब मैं ने देखा कि जिस से मैं इतना प्यार करता रहा हूं उस ने मुझे पीछा दिखा दिया (हंसी) झगड़ा इस बात पर चला कि आया Leader of the Opposition को Leader

[श्री अध्यक्ष]

of the House के बराबर वक्त मिलना चाहिए। इस बारे में Leader of the Opposition की contention यह थी कि उन्हें बराबर का समय मिलना चाहिए। लेकिन मैं यह बात कई obvious वजूहात की बिना पर नहीं मानता हूं। उन में से एक वजह तो यह है कि Leader of the House को बहुत से मैम्बर साहिबान की तरफ से की गई नुक्ताचीनी का जवाब देना होता है इस लिये कुदरती तौर पर उन्हें दूसरों के मुकाबिले में ज्यादा वक्त दरकार है। मगर Leader of the Opposition ने ऐसा नहीं करना होता। इस लिये उन की यह दलील कि वक्त के मामला में Leader of the Opposition के साथ Leader of the House का सा सलूक होना चाहिए, कोई वज़न नहीं रखती।

दूसरी दलील यह दी जाती थी कि अपोज़ीशन वालों को बरसरे इक्तदार पार्टी के मैम्बरान के बराबर तकारीर के लिये वक्त दिया जाना चाहिए। इस दलील को भी मैं वज़नदार और valid नहीं समझता क्योंकि वक्त parties को नहीं दिया जाता बल्कि हाउस का वक्त तमाम मैम्बरान को जो Chair की eye catch करते हैं दिया जाता है। लेकिन फिर भी जैसा कि आप जानते हैं, मैं इस सिलसिले में Opposition Party और Opposition Groups को accommodate करने की पूरी कोशिश करता रहा हूं। हां, अगर Leader of the Opposition इस बारे में मुझ से agree नहीं करते और मुझे अपनी दलील के बारे में convince करना चाहते हैं तो वह मुझे कोई authority और precedents बताएं और मैं उन की बिना पर convince होने के लिए तैयार हूं। वह बराए मेहरबानी मेरे Chamber में आएं और मेरे साथ इस बारे में बातचीत कर लें। वह बेशक मुझे कोई precedent इस बारे में दिखाएं चाहे वह House of Commons का हो, और चाहे वह लोक सभा या किसी भी State Legislature का हो। मैं उन्हें यकीन दिलाता हूं कि जो practice अपोज़ीशन के favour में सब से ज्यादा जाएगी मैं उसे ही मान लूंगा।

मैं तो अब तक इसी खुशफहमी में था कि इस हाउस में अपोज़ीशन fully satisfied है और मैं ने उस को satisfy करने के लिये हमेशा हर मुमकिन कोशिश की है। लेकिन कल वाले वाकिया से मुझे सख्त मायूसी हुई है। आप अच्छी तरह समझ सकते हैं कि कितनी मायूसी होती है जब कोई किसी को अपना बनाए और प्यार करे मगर वह उसे ठुकरा दे और धत्ता बता कर चला जाए। (हंसी)

इस हाउस में कुल 154 मैम्बरान हैं और उन में से 124 Treasury Benches के हैं और अपोज़ीशन के सिर्फ 30 मेम्बरान हैं यानी अपोज़ीशन वाले उन के मुकाबिले में $\frac{1}{4}$ हैं। तो मैं समझता हूं कि सही बात यही है कि वह इसी तनासब से वक्त की मांग करें और इसी हिसाब से उन को मिलना चाहिए। इस का मतलब है कि अगर Treasury Benches की तरफ से चार मैम्बर साहिबान बोलें तो अपाज़ीशन के एक मैम्बर का बोलने का हक बनता है। लेकिन जैसा कि आप सब जानते हैं मैं इस हिसाब-किताब से

**श्री अध्यक्ष** : आप ने गवर्नर के Address पर vote of thanks का motion move किया था। (The hon. Member had moved the motion of thanks to the Governor's Address.)

**चौधरी श्री चंद** : मैं ने उस के खिलाफ एक लफज़ नहीं कहा। वह Address बहुत अच्छा था साहबे सदर, मैं Education की बाबत अर्ज़ कर रहा था। हिंदी agitation के वक्त लोहा माजरा स्कूल के Band Master के खिलाफ लड़कों ने agitation की। उस को गालियां दीं। उस की थाने में report करवाई। उस के बाद उस Band Master की बाबत मैंने पढ़ा कि उस की transfer कर दी गई। वह हर आदमी के पास गया। लेकिन आज डेढ़ दो साल हो गए उस की transfer नहीं हो सकी क्योंकि वह Minister साहब के पास आते हैं और दफ्तर से D.P.I. साहब यह कहते हैं कि यह अकलमंदों का department है। खुदा के फज़ल से हमारे D.P.I. साहब बड़े स्याने हैं ! अगर मैम्बर साहबान को उन से मिलने का इत्तफाक हो तो उन की बातों से ऐसा मालूम होता है कि वह अभी पागल खाने से आए ही हैं। (हंसी) मैं ने कोशिश कर ली, लेकिन वह वहीं मौजूद है। जब तक Minister साहिब हुक्म न दें कोई teacher नहीं बदला जा सकता। यह decentralisation है। एक primary school के teacher की transfer भी Minister साहब करते हैं। साहिबे सदर, मैं आप से यह अर्ज़ कर रहा था कि यह decentralisation है ! अगर यही हालत रही तो काम चलना मुश्किल है। अगर किसी teacher को मिर्गी आने लग जाती है तो और कोई वहां teacher नहीं भेज सकता, Minister साहब के इलावा और कोई transfer नहीं कर सकता। और उन की जितनी समझ है उस की मैं एक मिसाल देता हूं। एक दफा वह सरकारी दौरे पर मदरास गये थे। तो उन्होंने समझा कि मोटर यहां पर क्या छोड़नी है, इस को भी मद्रास सैर करवा लाएं। वे मोटर पर बैठ कर मद्रास गए, कितनी समझदारी की बात है कि एक मिनिस्टर मोटर में बैठ कर मद्रास जाए जहां हवाई जहाज़ भी जाते हैं और ट्रेन्ज़ भी जाती हैं। और अगर उस से पूछेंगे तो वे कहेंगे कि साहिब क्या मोटर का दिल जाने को नहीं करता है, क्या यह मद्रास नहीं जा सकती ? (हंसी) साहिबे सदर, मुझे बड़ी शिकायत है जो कि मैं आप की मार्फत उन तक पहुंचाना चाहता हूं। मुझे कोई एतराज़ नहीं है अगर छोटी उम्र के बच्चे इकट्ठे पढ़ लें तो, लेकिन mixed staff के बारे में मुझे बड़ा भारी एतराज़ है। अगर एक देहात में एक जवान लड़की और जवान लड़के को इकट्ठा teacher लगा दिया जाए तो उस का बड़ा बुरा असर पड़ता है। बच्चों पर खास कर बहुत बुरा असर पड़ता है। लेकिन अगर यह बात वज़ीर साहिब से कहें तो वे कहते हैं कि क्या तुम चाहते हो कि लड़कियों की तरक्की न हो। अब अगर लड़कियों की तरक्की का ढंग यही है तो हमें कोई एतराज़ नहीं है। मुझे सख्त एतराज़ है कि किसी जवान लड़की को किसी जवान लड़के के साथ अकेले स्कूल में टीचर लगा दिया जाए।

**श्री अध्यक्ष** : आज की स्पीच से मालूम होता है कि आप की उस दिन वाली स्पीच तो बेगार ही थी। ( From today's speech of the hon. Member

[Mr. Speaker]
it appears that the speech delivered by him on the Governor's Address was a ceremonial one.)

**चौधरी श्री चन्द :** मैं तो आप को बता रहा हूं। अब मैं आप को cultural programme के बारे में बताना चाहता हूं कि आज से पच्चास साल या सौ साल बाद शायद हम इन programmes को बरदाश्त कर लें लेकिन आज कालेज और स्कूल की लड़कियों को स्टेज पर नचाना हम बरदाश्त नहीं कर सकते, उन के मां और बाप यह चीज़ बरदाश्त नहीं कर सकते। एक गवर्नमैंट कालेज के cultural programme में जाने का इत्तफाक मुझे हुआ। मेरे साथ मेरा एक दोस्त बैठा था। वह कहने लगा कि चावड़ी बाज़ार की नाचने वालियों को क्यों बंद कर दिया है। जैसे लाहौर में हीरा मंडी थी इसी तरह से दिल्ली में चावड़ी बाजार था। वह कहने लगा कि वे तो इन से अच्छा नाचती थीं उन को क्यों बंद कर दिया गया है। मैं ने कहा कि वे तो रंडियां थीं और यह तो लड़कियां हैं। वह कहने लगा कि इन में और उन में फर्क ही क्या है, वैसे ही घुंघरू हैं, वैसे ही पैर उठता है, वैसे ही सारी बात है। स्पीकर साहिब, मैं बरदाश्त नहीं कर सकता कि मेरी लड़की को कालिज की स्टेज पर नचाया जाए। मेम्बरों में से सौ फी सदी मैम्बर ऐसे हैं जो कि इस बात को बरदाश्त नहीं करते कि उन की लड़कियों को स्टेज पर नचाया जाए। जो अपने आप को progressive कहलाने वाले हैं वे दूसरे की लड़की को नाचती हुई देख कर बरदाश्त कर लेते होंगे लेकिन अपनी लड़की को कोई भी नाचती हुई देख कर बरदाश्त नहीं कर सकता। ये हैं इन के cultural programmes जहां पर स्कूल और कालेज की पढ़ने वाली लड़कियों को स्टेज पर नचाया जाता है। मैं आप के द्वारा यह कहना चाहता हूं कि यह education किस किस्म की है, education का मतलब तो character को बनाना होता है। यहां तो character बिगाड़ा जाता है। आज बारह करोड़ रुपया education के लिये मांगा जा रहा है। सरकारी स्कूलों और कालेजों पर खर्च करने का ज़िम्मा तो सरकार लेती है लेकिन प्राईवेट स्कूल कहां से खर्च करें ? इन्होंने अपने स्कूलों में फीस माफ कर दी है लेकिन वहां पर तो वही लोग अपने बच्चों को दाखिल करवा सकते हैं जिन की approach होती है। जिन गरीब लोगों की approach नहीं होती उन के बच्चे तो प्राईवेट स्कूलों में पढ़ते हैं और उन को ही जरूरत होती है कि उन के बच्चों की फीस माफ की जाए लेकिन उन के बच्चों की फीस माफ नहीं होती। जो लोग afford नहीं कर सकते उन के बच्चे प्राईवेट स्कूलों में ही पढ़ते हैं लेकिन उन को गवर्नमैंट खर्च नहीं देती। यह कितनी अजीब बात है। खड़खोदा हाई स्कूल में एक कमरा गिर गया। पहले वहां पर overseer गया, फिर S.D.O. गया, तब कहीं जा कर estimate तैयार हुआ। वह estimate दो साल के बाद घूम घुमा कर कहीं पास हुआ। लेकिन उतने वक्त तक material महंगा हो गया और ठेकेदार कहने लगा कि अब revised estimate मांगो क्योंकि इस estimate में काम नहीं हो सकता। यह हाल है। अब दो साल और लग जाएंगे। बच्चों के लिये बैठने की जगह नहीं है और वे चक्कर काटते फिरते हैं। गवर्नमैंट का काम तो बिलकुल टिड्डी जैसा है कि आगे तो वैसे बढ़ती जाती है और पीछे से वैसे खत्म होता जाता है। इन से कोई इन्तजाम नहीं

हो सकता। Estimates बनेंगे और फिर revised estimates बनेंगे और उतनी देर तक building गिर जाएगी। Thank you very much.

**श्री प्रबोध चन्द्र** (गुरदासपुर जनरल) : स्पीकर साहिब, मैं आप का निहायत मश्कूर हूं कि आप ने मुझे मौका दिया है कि मैं अपने ख्यालात आप के जरिए हाउस के सामने रखूं। जब मैं आप की कुर्सी की तरफ देखता हूं तो मुझे आप की वह हिदायत याद आती है कि आप मुझे वक्त देंगे लेकिन मैं वह बातें न करूं। मुझे आप की ज़िम्मेदारी और हिदायत का भी अहसास होता है। लेकिन जब मेरी नज़र आप की कुर्सी के ऊपर उठती है तो मुझे उस हिदायत का अहसास होता है जो कि मुझ को आज से 40 साल पहले दी गई थी। इस लिये इस से पहले कि मैं कुछ कहूं मैं आप से माफी मांग लेता हूं क्योंकि मेरा दिल और दिमाग तो काबू में हैं लेकिन जो मेरी ज़मीर की आवाज़ मेरे कानों तक पहुंचती है उस पर मेरा काबू नहीं है। अगर मेरी ज़मीर की आवाज़ मेरे दिल और दिमाग पर काबू पा जाए और मैं कुछ कह बैठूं तो मुझे माफ कीजिएगा। मेरा इरादा ऐसी बात कहने का नहीं है। मैं वादा भी करता हूं कि नहीं कहूंगा लेकिन अगर ज़मीर के हाथों मजबूर हो जाऊं तो मुझे माफ करना। लेकिन मैं फिर भी कोशिश करूंगा कि ऐसी वैसी बात न करूं। मैं अर्ज़ करता हूं कि पिछले चंद महीनों से नहीं बल्कि काफी अरसे से मेरे दिमाग में crisis of conscience या crisis of moral values आया हुआ है। क्योंकि मैं यह देखता हूं कि बार बार कई चीज़ें कहने के बावजूद, कई चीज़ें दोहराने के बावजूद भी नाखुदा के कानों तक मेरी धीमी सी आवाज़ भी नहीं पहुंचती तो ख्याल आता है कि उस के दरवाज़े पर जाकर माथा रगड़ने से भी क्या बनेगा। फिर ख्याल आता है, अंदर से आवाज़ आती है कि नहीं सच्ची बात को कहते चले जाना चाहिये क्योंकि चाहे कितनी ही देर लगे मुझे विश्वास है कि सच्चाई की आवाज़ का असर ज़रूर होता है। Parliamentary system of Government का यह कायदा है कि चाहे कोई मेम्बर कुछ भी कहे उस के अपने ख्यालात होते हैं, उन बातों का बुरा नहीं मानना चाहिये। कल मेरे साथी ने, जो कांगड़े के ज़िले से आए हैं, कुछ मैम्बरों के बारे में कहा कि उन्होंने जो बातें कही हैं वह ज़ाती रंजश की वजह से कही हैं। उन को कुछ ज़ाती रंजश होती है और वह मजबूर हो कर ऐसी बातें कहते हैं। लेकिन मैं यह बात साफ कह देना चाहता हूं कि मैं जो बातें करता हूं वे अपनी ज़मीर के हाथों से मजबूर हो कर करता हूं। मुझे किसी से ज़ाती रंजश नहीं है क्योंकि मैं ने पिछले तीन साल के अरसे में किसी वज़ीर का दरवाज़ा नहीं देखा, न Secretariat में ही दाखिल हुआ हूं और न ही किसी किस्म की कोई अर्ज़दाश्त ही की है। मेरी बातों को यह न समझा जाए कि मैं जो कुछ कहता हूं वह महज़ criticism करने की खातिर ही criticise करता हूं। यह बात नहीं है। यह मेरी ज़मीर की आवाज़ है। मैं कांग्रेस का मेम्बर हूं और कांग्रेस के असूलों में मेरा विश्वास है। कांग्रेस में मैं ने अपनी ज़िंदगी का बड़ा हिस्सा गुज़ारा है और इस लिये मेरे दिलो दिमाग पर कांग्रेस के असूलों का बहुत असर हुआ है। जनाब, यह Appropriation Bill तो पास हो जाएगा। चाहे मैं भी इस के खिलाफ बोलूं या हक में बोलूं इस को तो हम पास करेंगे ही। अगर और रकम भी मांगेंगे तो वह भी हम पास करेंगे। लेकिन इस के पास करने से पहले कुछ ज़रूरी बातों

[श्री प्रबोध चन्द्र]
की तरफ जो दो वज़ीर साहिबान बैठे हुए हैं उन की तवज्जोह दिलाना चाहता हूं। ख्वाहिश तो यह थी कि अगर चीफ मिनिस्टर साहिब होते तो उन के सामने बातें करता। उन्होंने मुझे ताना दिया था कि मैं 32 साल तक कांग्रेस का काम करने पर भी अभी तक सिपाही हूं या हवालदार बैठा हुआ हूं क्योंकि मैं ऐसी बातें करता हूं। मुझे इस बात की शर्मिंदगी नहीं है कि मैं आज तक भी सिपाही हूं या हवालदार हूं। कांग्रेस के असूलों पर अगर अमल करता हुआ सारी उम्र भी मैं सिपाही ही रहूं तो मुझे खुशी है या हवालदार ही रहूं तो भी मेरे लिये शर्मिंदगी की बात नहीं है। मैं तो कहता हूं कि अगर मुझे कांग्रेस के दफतर के बाहर चपड़ासी भी बना कर बैठा दिया जाए तो मेरे लिये फखर की बात होगी बजाए इस के कि इस के असूलों से गिर कर गद्दी को हासिल करूं। मैं समझता हूं कि अगर कोई आदमी ईमानदारी से काम करता हुआ और कांग्रेस के असूलों पर कारबंद रहता हुआ सिपाही या हवालदार रहता है तो उस के लिये शर्मिंदगी की बात नहीं है, बल्कि फखर की बात है। लेकिन इस के खिलाफ अगर कोई आदमी अपनी स्यासी ताकत इस्तेमाल कर के अपने लड़कों को नाजायज़ फायदा पहुंचाता है तो मेरे नज़दीक यह अच्छी बात नहीं है। कांग्रेस के असूलों के बारे में मेरा यह नज़रिया नहीं है।

स्पीकर साहब, यहां पर बड़ा चर्चा हुआ कि सूबे की law and order की situation बहुत अच्छी है। जनाब, 26 जनवरी यानी आज़ादी के दिन के programme के बारे में मैं 25 जनवरी की Tribune पढ़ रहा था कि उस में एक खबर मेरी नज़रों में आई। वह यह थी—

"One man, who is involved in 33 murder cases, has been challaned by Kapurthala Police in the Court of Mr. B. K. Agnihotri, Magistrate, Kapurthal under Section 302, I.P.C.————.

तो मैं ने, जनाब, सवाल किया कि आया जिस आदमी ने यह 33 murders किए: उस के पहले जो उस ने 32 murders किए उन की F. I R. कहीं पर lodge हुई हुई है। यह बड़े बड़े दावे करते हैं कि पिछले साल में जो कत्ल हुए उन की तादाद पहले सालों के मुकाबला में कम है। बबांगे दुहल कहा जाता है कि हमारी police इतनी होशियार हो गई है कि उस ने इस शख्स को भी पकड़ लिया जिसने 33 murders किए। तो बताएं कि इन से पहले जो 32 murders उस के नाम हैं उन में से पांच की, सात की, दस की कहीं रिपोर्ट भी दर्ज है? लेकिन, स्पीकर साहब, बड़े अफसोस के साथ यह कहना पड़ता है कि आज दो महीने होने को हैं लेकिन अभी तक मुझे इस सवाल का जवाब नहीं मिलता। मुझे उम्मीद है, पूरा यकीन है कि इन 33 में से सिर्फ एक दो या तीन ही cases ऐसे होंगे जिन की report police के कागज़ात में दर्ज हुई हो, बाकी के किसी जगह दर्ज नहीं होंगे। अगर इन आदादोशुमार से आप अन्दाज़ा लगा लें कि सूबा के अन्दर law and order की हालत ठीक हो गई है तो मैं समझता हूं कि इन बातों से आप इस House में अपनी तसल्ली तो कर सकते हैं लेकिन बाहर अवाम की तसल्ली हरगिज़ नहीं कर सकते।

इस के अलावा बड़ा चर्चा हो रहा है कि सूबे में corruption बहुत है जिस में महकमों के अफसर, मिनिस्टर, चीफ मिनिस्टर और उन के अज़ीज़ भी शामिल हैं। कल यहां पर चीफ़ मिनिस्टर साहब ने बड़ी नीची सतह पर आकर कह डाला कि क्या

मेरा बेटा मंगती से ही दोस्ती लगाता ? स्पीकर साहब, आखिर दिल ही तो है, किसी पर आ सकता है। स्पीकर साहिब, मैं इन बातों में नहीं जाना चाहता, यह बहुत छोटी बातें हैं ।

इस House के अन्दर और बाहर बार बार यह अलज़ाम लगाए जाते हैं कि चीफ़ मिनिस्टर ने अपनी स्यासी ताकत का फायदा उठाते हुए अपने खानदान को माली फायदा पहुंचाया है। लेकिन बजाय इस बात के कि कोई माकूल जवाब दिया जाता, अपनी defence करने के लिये हमारे ऊपर यह अलज़ाम लगाया गया कि किसी Transport Company से 80,000 और 1½ लाख रुपया ले लिया । पहले तो सुनते थे कि "चोरों का कपड़ा और डांगों के गज़" लेकिन अब सुनते हैं "चोरों का कपड़ा और फरलांगों के गज़" । जनाब, अपने defence में दूसरों पर इस तरह के अलज़ामात लगाना किसी तरह से कोई defence नहीं कि 80,000 ले लिया, 90,000 हज़ार ले लिया या 1½ लाख ले लिया। क्या यह भी defence है कि अगर लाला जी कहें कि आपने 50 लाख खा लिया, या आप के लड़के ने 20 लाख रुपया इकट्ठा कर लिया तो जवाब में कहा जाय कि आप ने भी तो 10 लाख खाया था ? इस तरह से तो दलील नहीं बनती कि एक चोर दूसरे को यह कहे कि तू भी चोर है। स्पीकर साहब, मैं पूरी जिम्मेदारी के साथ कहना चाहता हूं कि अगर सरदार प्रताप सिंह कैरों में जुरअत है तो असेम्बली का फायदा न उठाते हुए यही इलज़ाम मेरे खिलाफ बाहर public में लगाएं और मैं defamation का suit कर के यह साबत कर दूंगा कि इन्होंने अपनी चोरी को छुपाने के लिये, अपनी बेइमानियों को छपाने के लिये, अपनी रिश्वतों को छुपाने के लिये दूसरों पर झूठे अलज़ाम थोपने की कोशिश की है। अगर वह ऐसा करें तो मैं publicly यही अलज़ामात सरे बाज़ार चण्डीगढ़ के चौराहे में उन पर लगाऊंगा जो कि मैं ने यहां पर लगाए और अगर गलत साबित हुए तो इस गलत बयानी के लिये जो भी सज़ा मुझे कानून देगा उस को भुगतने के लिये तैयार हूं। ( *cheers from Opposition* ) मैं अर्ज़ करूंगा कि यहां पर तो उन्हें कुछ खास रियायत हासिल है इस लिये उन को अपनी इस position का फायदा उठा कर अवाम के जज़बात के साथ खिलवाड़ या मज़ाक नहीं करना चाहिए। यहां पर सरदार प्रताप सिंह कैरों को कोई हक नहीं कि वह अपनी brute majority का, party discipline का फायदा उठा कर अवाम को गुमराह करे और कांग्रेस पार्टी को बदनाम करे। मैं जानता हूं कि आज उन के पास majority है और जब तक इनसान के अन्दर ज़ाती मुफाद की कमज़ोरी रहेगी तब तक शायद उन की यह majority कायम रहे । लेकिन क्या यह हकीकत नहीं कि बड़ी बड़ी majorities इस दुनिया से चली गईं ? और दुनिया को अगर कोई ठीक रास्ते पर लेकर गया तो वह minorities ही थीं। जो आज बड़े २ गुरू, बड़े २ पैगम्बर और दूसरे बड़े २ लीडर हुए हैं पहले उन के साथ कितनी majority होती थी ? बावजूद इस बात के कि दुनिया ने उन के रास्तों में कितनी रुकावटें डालीं मगर उन की सचाई ने ,उन की रौशनी ने अपना रास्ता निकाल ही लिया। इस लिये मैं सरदार प्रताप सिंह से बड़े अदब के साथ यह कहना चाहता हूं कि आप इस बात को छोड़ें कि फलां ने यह कहा, एक ने यह कहा, दूसरे ने यह कहा। अगर आप सही तौर पर और सच्चे दिल से चाहें तो मैं आप के सामने यह बता सकता हूं कि आप में यह खरा-

[श्री प्रबोध चन्द्र]

बियां हैं, आप ने यह खराबियां की हैं और क्या कुछ किया है। आप फरमाते हैं, स्पीकर साहब, कि मैं ने एक आदमी को certificate ही तो दिया, और किया क्या है! मैं पूछता हूं कि पंजाब के अन्दर कितने और industrialist या dealers ऐसे हैं जिन को आपने इस तरह के certificates दिए? क्या यह सच नहीं कि आपने उसी आदमी को यह certificate दिया जिस ने इस आमदनी का जो ज़रिया था वह आप के बेटे के सपुर्द कर दिया? कल या परसों सरकार के एक Press Note में इस बात के लिये सफाई पेश की गई थी कि कोई vehicle सरकारी तौर पर National Motors के ज़रिए नहीं खरीदा गया। स्पीकर साहब, मैं साबित कर सकता हूं कि किस तरह से एक agency को, एक कम्पनी को cheque दिया जाता है और कहा जाता है कि 8 percent cash मेरे बेटे को भेज देना। (*Interruptions*) मैं साबित करूंगा--इन बातों को साबित करूंगा। स्पीकर साहिब, आप के ज़रिए मैं उन को बता देना चाहता हूं कि आप कुछ एक आदमियों को ही गुमराह कर सकते हैं जिन के दिमाग पर खुदगर्ज़ी की पट्टी बन्धी है लेकिन सचाई को हरगिज़ हरगिज़ नहीं झुटलाया जा सकता। ( *cheers from Opposition* ) स्पीकर साहब, कल मैंने अपने साथी पंडित गोरख नाथ जी की आवाज़ को सुना। ज़ाती तौर पर मैं कई महीनों से उन्हें नहीं मिला और न ही किसी dissident Member की उन के साथ मुलाकात हुई लेकिन कल अपनी ज़मीर की आवाज़ को वह भी न दबा सके। सही २ बातें उन के दिल में भी न जकड़ी रह सकीं। इस के अलावा मैं ने आज चौधरी श्रीचन्द जी को भी सुना। अगर शुरू शरू में गवर्नर साहब के Address पर बोलते हुए जो तकरीर उन्होंने की उस को देखा जाय तो साफ तौर पर ज़ाहिर होता है कि डंडे के ज़ोर से ही कुछ बातें कहलवाई जाती हैं। मजबूर कर के कुछ बातें कहलवाई जाती हैं। स्पीकर साहिब, मैं दावे के साथ कह सकता हूं कि अगर discipline का डंडा न हो और हरेक को यहां पर अपनी आज़ादाना राय देने की छुट्टी हो तो आज सरदार प्रताप सिंह की policies की तारीफ़ करने वाले इस House के अन्दर दस से भी ज़्यादा मेम्बर न हों।

(*Applause from Opposition Benches*)

कल बड़े तमतराक के साथ जनाब चीफ मिनिस्टर साहब ने कहा कि मैं ने इतने अफसरों को सज़ाएं दीं, इतनों को वह किया, इतनों को यह किया। जनाब, आप ने देखा होगा कि दीवाली के मौके पर छोटे २ बच्चे कागज़ की घड़ी ले आते हैं और कलाई पर बांध कर बड़े खुश होते हैं। चाहे कागज़ की है पर है तो घड़ी। कम से कम दिन में एक बार तो ठीक time दिखाएगी। इस लिये इसी तरह से अगर पांच सौ ऐसे cases में से एक को सज़ा दिलवा दी तो क्या हुआ? जनाब, इन के खिलाफ सरदार गुरमेज सिंह ने जो Election Petition की अगर आप इस का मुलाहज़ा करें तो ज़ाहिर होगा कि there is some powerful hidden hand in its way. (*Interruptions*) चीफ मिनिस्टर ऐसी चीज़ों के बारे में कहते हैं कि फलां जनसंघी है, हिन्दु हैं, मुखालिफ हैं इस लिये अपने अखबारों में लिखते हैं। मैं पूछना चाहता

हूं कि हिंदुस्तान के दूसरे सूबों के चीफ मिनिस्टरों के खिलाफ क्यों नहीं अखबारों में इस तरह के editorials छपते ? इन के खिलाफ ही क्यों आए दिन कोई न कोई चीज़ छपती रहती हैं। आखिर कुछ वजह तो है। अभी परसों ही Indian Express में एक कार्टून छपा जिस में चीफ मिनिस्टर साहिब को एक औरत बनाया गया और हमें यह दिखाया गया कि हम उन की धोती उतार रहे हैं और High Command इन को नंगा होने से बचा रही है। (घंटी) अभी तो मैं ने बहुत कुछ अर्ज़ करना था मगर चूंकि आप ने इशारा कर दिया है इस लिये मैं एक ही बात कह कर खत्म कर देता हूं। इन्होंने, स्पीकर साहिब, कल जिस offer को दिया मैं सिदकदिली से इस को कबूल करता हूं। पंडित श्री राम शर्मा चाहे इसको करें या न करें मैं इन इलज़ामात को साबित करने के लिये तैयार हूं कि उन्होंने यह यह बेइमानी की है, उन्होंने फलां फलां खराबियां करवाई हैं और उन के रिश्तेदारों ने फलां फलां बदउनवानियां की हैं। और जहां तक मेरा ताल्लुक है अगर उन में जुरअत है तो वह मेरे खिलाफ publicly इलज़ामात साबित करें। अगर साबित हो जाएं तो मैं हमेशा के लिये public life से किनाराकशी कर लूंगा। शुक्रिया।

**श्री अध्यक्ष** : क्योंकि बहुत से मेम्बर साहिबान अभी भी बोलने के ख्वाहिशमन्द हैं, इसलिये मैं एक घंटे का time और बढ़ा देता हूं। (Since a large number of hon. Members are still anxious to speak, I extend the period for to-day's sitting by an hour).

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** (जालन्धर शहर दक्षिण पश्चिम) : स्पीकर साहिब, मैं आप का बड़ा मशकूर हूं जो आप ने मुझे अब बोलने के लिये time दिया है। यहां पर इस हाउस में यह कहा गया है कि concrete बातें पेश करें जिस से यह महसूस हो कि वाकिया ही यहां पर corruption बढ़ रही है। तो, स्पीकर साहिब, आप को याद होगा कि मैं ने पिछली दफा यहां पर बजट पर बहस करते हुए यह कहा था कि corruption ऊपर से शुरू होती है और यहां पर Chief Minister साहिब की वह चिट्ठी पढ़ कर सुनाई थी जिस में उन्होंने Messers Metro Motors का नाम recommend कर के भेजा था। यह चिट्ठी उन्होंने 26-3-1959 को लिखी थी। इस से पहले जिन कम्पनियों के पास Fargo और Dodge trucks और bus chassis और Fiat cars की पंजाब में agencies थीं उन के नाम यह हैं—

5.00 p.m.

| *Name of firm* | *Name of vehicle* | *Territory for which dealership held* |
|---|---|---|
| Metro Motors | Fargo trucks and buses | जालन्धर, अमृतसर, पठानकोट, कुल्लू और हुशियारपुर |
| | Fiat Cars. | अम्बाला और पटियाला, |
| New India Motors. | Dodge trucks and buses | अम्बाला और पटियाला |

[श्री जगत नारायण चोपड़ा]

| | | |
|---|---|---|
| Sikand Motors | Dodge trucks and buses | अम्बाला और पटियाला |
| Prem Nath Motors | Fargo trucks and buses | Gurgaon, etc. |

आप देखें इन में National Motors का नाम नहीं है। और 26-3-59 की चिट्ठी के बाद इस का असर यह हुआ हालां कि उन्होंने कहा यह है कि मैं ने तो वैसे ही certificate दे दिया था। उस चिट्ठी के बाद जिन कम्पनियों को यह agencies मिली हैं उन के नाम ज़रा आप ध्यान से सुनें—

New India motors, Sikand Motors, High way Motors, Prem Nath motors और National Motors। इन नामों में Messrs Metro Motors का नाम कोई नहीं है और उस की जगह National Motors का नाम आ गया है। यह है इन की उस चिट्ठी का असर। फिर National Motors को पटियाला के लिये Fiat cars का dealer मुकर्रर किया गया है और Fargo trucks और buses के लिये जालन्धर, अमृतसर, पठानकोट, कुल्लू और हुशियारपुर के लिये dealer मुकर्रर किया गया है। लेकिन स्पीकर साहिब, कहा यह जाता है कि हमारा तो इस चीज़ के साथ कोई ताल्लुक नहीं और उस के बाद क्या हुआ? गवर्नमेंट की तरफ से यहां अखबारात में निकाला गया कि हम ने National Motors से कोई truck या बस खरीदी ही नहीं है। इस बारे में मैं अर्ज़ करता हूं कि जो Kulu valley Transport Corporation बनी हुई है जिस में पंजाब गवर्नमेंट, हिमाचल गवर्नमेंट और Northern Railways के हिस्से हैं तो उस Corporation को इस company की तरफ से 20 Fargo motors सप्लाई की गई हैं। तो यह कहना कि साहिब जब से यह company बनी है तब से इस ने गवर्नमेंट को कोई चीज supply नहीं की और कोई commission नहीं ली, कितनी गलत बात है। मैं बताता हूं कि जब से इन की चिट्ठी लिखने के बाद National Motors वाले agents बने हैं इन्होंने गवर्नमेंट को मोटरें supply करनी शुरू की हैं और जो इन्होंने supply की हैं वह इस प्रकार हैं—

| | | |
|---|---|---|
| Vehicles sold to Kulu Valley Road Transport Corporation. | .. | 20 |
| Vehicles sold to Patiala Road Transport Corporation. | .. | 25 |
| Vehicles sold to Punjab Roadways, Gurgaon Depot. | .. | 45 |
| Vehicles sold to Punjab Roadways, Ambala Depot. | .. | 17 |
| Total | .. | 107 |

जो vehicles इन्होंने direct आप sale की हैं वह 20 हैं जो इन्होंने Kulu Valley Road Transport Corporation को दो हैं और बाकी जो sale की हैं उन की commission इन्होंने खाई । किस ढंग से यहां यह कहा जाता है कि साहिब हम ने कोई बस supply नहीं की । मैं यह challenge करता हूं और कहता हूं कि 20 बसें इन्होंने सीधी Kulu Valley Road Transport Corporation को supply की हैं । यह कोई गलत साबित कर दे ।

अब यह कहा जाता है कि पंजाब गवर्नमेंट ने गुरद्वारा elections में कोई हिस्सा नहीं लिया और साध संगत बोर्ड की कोई मदद नहीं की और Chief Minister साहिब ने साध संगत बोर्ड की कोई मदद नहीं की और उन्होंने बड़े ऊंचे स्वर में यह कहा है कि उन्हें तो पता ही नहीं कि किस तरीका से साध संगत बोर्ड के लिये रुपया इकट्ठा किया गया, किस तरह से official pressure डाल कर इस बोर्ड के लिये प्रचार किया गया या किस ढंग से उन्होंने साध संगत बोर्ड की tickets दीं । मैं आप को अर्ज़ करता हूं कि Jeep No. 1123 PNH जो Irrigation Branch Nangal की थी और जिस का driver सरदार उत्तम सिंह है, सारा महीना इसी काम में लगी रही है, और वह driver भी वहीं काम करता रहा है । यह Jeep अकाली पार्टी के खिलाफ़ और साध संगत बोर्ड की मदद में propaganda करने के लिये बरती गई है । मैंने driver का नाम और Jeep का नम्बर तक बता दिये हैं । और स्पीकर साहिब, अगर आप इस बात की मज़ीद तसल्ली करना चाहें तो मैं 10 नहीं, 20 नहीं 100 ऐसे आदमी आप के सामने पेश कर सकता हूं जो कहेंगे कि अकाली पार्टी के खिलाफ propaganda करने के लिये इस Jeep को इस्तेमाल किया गया ।

अब मैं आप को बताता हूं कि political corruption यह अब किस तरह से करते हैं जो कि आजकल बड़ी प्रचलित हो गई है । पिछले पांच छः सालों के अर्सा में 15 के करीब यहां Sessions Judges retire हुए हैं जिन के नाम हैं—

1. श्री गुरुदत्त सिक्का
2. श्री भगवान दास महरा
3. श्री मनोहर लाल विज
4. Shri H. C. Mittal
5. श्री जगदीश नारायण कपूर
6. श्री सुन्दर लाल ओबराय
7. श्री तारा चन्द अगरवाल
8. श्री गोबिन्द राम बुद्धिराजा
9. Shri V.L. Taneja
10. श्री तीरथ दास सहगल
11. श्री जवाला दास
12. श्री तारा चन्द गुप्ता
13. श्री महर सिंह चड्ढा
14. श्री करतार सिंह चड्ढा और
15. Shri W. Augustine.

लेकिन इन में से सिर्फ इन दो को—श्री जवाला दास और श्री करतार सिंह चड्ढा को Labour Court के Presiding Officers मुकर्रर किया गया है । यह वही आदमी हैं जिन्हों ने Election petitions के फैसले कांग्रेसी उम्मीदवारों के हक में किये थे । श्री करतार सिंह चड्ढा की तो लोक सभा में भी बड़ी काफी चर्चा हुई है ।

**श्री अध्यक्ष** : यह judicial बात है इस लिये बेहतर होगा अगर आप इस को discuss न करें । (Since it is a judicial matter it would be better if the hon. Member avoids discussing it here)

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : स्पीकर साहिब, मैं नाम छोड़ देता हूं । सिर्फ यही बताता हूं कि यह केस अभी चल रहा है और इस case में हमारे Chief Minister साहिब corespondent चौधरी अमर सिंह के साथ है। इन्होंने उन्हें पहले State Competent Officer मुकर्रर किया था लेकिन गवर्नमेंट of India ने इसे मंजूर नहीं किया था लेकिन अब पहली मार्च से इन्हों ने उन्हें Labour Court जालन्धर का Presiding Officer लगा दिया है। इन्होंने यह इस लिये किया है क्योंकि श्री करतार सिंह चड्ढा, चौधरी करतार सिंह के खिलाफ़ जो election petition चल रही थी उसे सुन रहे थे और उस के फैसले को लटकाते रहे हैं।

**ਪੰਚਾਇਤ ਮੰਤ੍ਰੀ: ਤੁਹਾਡੇ ਨਾਲ ਉਹ ਲਗਦੇ ਹੋਣਗੇ ਤਦੇ ਹੀ ਤੁਸੀਂ ਲਾਲਾ ਜੀ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਖ਼ਿਲਾਫ਼ ਗੱਲਾਂ ਕਰ ਰਹੇ ਹੋ।**

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : मेरे साथ उन की कोई लागबाजी नहीं। मैं ने तो उन की शक्ल ही नहीं देखी।

**ਪੰਚਾਇਤ ਮੰਤ੍ਰੀ: ਅਸੀਂ ਤੁਹਾਨੂੰ ਜਾਣਦੇ ਹਾਂ।**

**श्री जगत नारायण चोपड़ा** : स्पीकर साहिब, आप देखिए अभी एक आदमी को Additional Advocate General लगाया गया है और इस बारे में अभी चौधरी श्री चन्द भी कह रहे थे कि आज तक तो Additional Advocate General की जरूरत महसूस नहीं की गई थी और अंग्रेज़ के राज्य में भी इस की ज़रूरत महसूस नहीं हुई थी लेकिन आज इस के लगाने की क्या जरूरत पड़ गई है। बात यह है, स्पीकर साहिब, कि यहां उस आदमी को लगाया गया है जो हमारे चीफ मिनिस्टर साहिब के मुकद्दमे 1957 से लेकर आज तक लड़ रहा है और यही उस की qualification है। इसी आदमी ने इन की election petition लड़ी थी। इतने पर ही बस नहीं। इस के लिये यह किया गया है कि यह 15 दिन सरकारी काम करेगा और बाकी 15 दिन महीने में private काम कर सकेगा और इस तरह उसे दो हजार रुपया महीना तनखाह मिलेगी। अब भी यह आदमी उन 15 दिनों में, जिन में उसे private practice करने की इजाज़त, है चीफ मिनिस्टर साहिब के मुकद्दमे लड़ता है और तनखाह सरकार से लेता है। इसी लिये ही इसे Additional Advocate General की post create कर के लगाया गया है।

फिर स्पीकर साहिब, यहां पर यह भी कहा गया है कि जरायम में बड़ी कमी हुई है और यह बात बड़े ज़ोर के साथ कही गई है और हमारे बजुर्ग डाक्टर साहिब ने भी कहा है कि जरायम में कमी हुई है। मैं ने पुलिस के एक retired official से पूछा कि एक तरफ तो यह कहा जाता है कि जरायम की तादाद कम हो गई है और दूसरी तरफ यह बार बार कहा जा रहा है कि crime की तादाद बहुत बढ गई है तो असल मामला क्या है। तो उन्होंने कहा कि आप तो हमेशा अखबार में American

technique के बारे में लिखते रहते हैं और वही American technique यहां पर बरता गया है। तो मैं ने पूछा कि वह किस ढंग से बरता गया है, तो उन्होंने जवाब दिया कि हमें गवर्नमेंट की तरफ से instructions हैं कि जरायम कम दिखाने हैं। स्पीकर साहिब, मैं तो वकील नहीं हूं लेकिन आप हैं और यह बातें अच्छी तरह जानते हैं कि किस ढंग से यह चीजें की जाती हैं। जो murders होते हैं उन के लिये section 302 होता है। फर्ज़ किया कि एक साल में 10 murders होते हैं तो उन के बारे में इस तरह कर दिया जाता है कि चार को 302 section में दिखा दिया और बाकी 6 को 304 section में दिखा दिया क्योंकि 304 section culpable homicide not amounting to murder होता है। इसी तरह से dacoities के लिये section 95 होता है जो कि बड़ा संगीन जुर्म होता है। तो इन में भी इस तरह कर दिया जाता है कि 10 dacoities के cases में से 5 पर section 95 लगा देते हैं और बाकी के पांच 458 section में रख लेते हैं जो कि lurking house trespass या breaking of house के लिये होता है। इस तरह से dacoities की तादाद में भी कमी आ जायेगी। इसी तरह से thefts में कमी दिखाई जाती है। आम तौर पर देहात में मवेशियों के theft के cases ज़्यादा होते हैं। लेकिन जब कोई अपने मवैशी के गुम हो जाने पर थाने में रिपोर्ट लिखाने जाता है तो उस का case theft के under, register करने के बजाये थाने वाले उस की आवारगी की report लिख देते हैं कि आवारा हो गया है। अव्वल तो मिलेगा नहीं, हां अगर मिल जाए तो दफा 411 में चालान कर देते हैं। वह है dishonestly receiving stolen property knowing it to be stolen इस ढंग से अमरीकन technique इस्तेमाल करते हैं। Kidnapping का 364 section होता है। इस में यह करते हैं कि रोज़नामचे में लिख देते हैं। इस में सिर्फ date of missing ही बताते हैं। अगर मिल जाए तो कहते हैं कि यह case है। अगर तीनों retired I.Gs. का Commission बना दिया जाए तो वह आप को बताएंगे कि crime पहले से दुगना हो गया है। इस ढंग से यह बातें दिखाई जाती हैं।

जिस ढंग से वज़ारत चलती है उस का सही नकशा चौधरी श्री चंद ने पेश किया है कि तालीम वगैरह महकमे कैसे काम कर रहे हैं। मैं ने तो facts रखे आप के सामने। (घंटी) यह रोज़ कहते हैं कि facts नहीं देते। आप का शुक्रिया।

**श्री रूप सिंह फूल** (हमीरपुर, रिज़र्वड) : जनाब स्पीकर साहिब, Appropriation Bill ज़ेरेबहस है और मुझे भी इस की हिमायत करनी है। मगर कुछ बातें हैं जो कहनी ही पड़ती हैं। और मेरी position भी ऐसी है :

दोराहा पेश आया है मुझे राहे मुहब्बत में !
जफा कुछ और कहती है, वफा कुछ और कहती है ! !

सदरे मुहतरिम, corruption जो State में है इस के बारे दोनों तरफ से बहुत कुछ कहा गया है। मेरी राय में तो by birth a man is corrupt बहुत से मुहावरे तथा श्लोक बने हुए हैं जैसे None but the brave deserve the fair. मैं

[श्री रूप सिंह फूल]

ज्यादा इस तरफ नहीं जा सकता मगर इतना ज़रूर कहूंगा कि कभी कोई ज़माना ऐसा नहीं रहा जब corruption न रही हो या नहीं होगी। History हमें यह बताती है। मगर देखने की बात यह है कि इसे हम कहां तक दूर कर सकते हैं और कैसे। मैं समझता हूं कि इस का सब से बेहतर तरीका यह है कि M.L.As. को corruption से ऊपर उठना चाहिए ताकि उन पर उंगली न उठ सके। इस का असर यह होगा कि Members of the Cabinet अच्छे होंगे और services पर healthy effect होगा। कानून बनाने और कड़ी सज़ाएं रखने से यह काम न हो सकेगा और corruption होती रहेगी। इस के इलाज का एक साधन character building है। मगर यह programme colleges से नहीं बल्कि primary schools से शुरू हो। बच्चों में इस के लिये literature तकसीम किया जाए। हमारे literary luminaries, politicians, psychologists और philosophers वगैरह human nature पर विचार कर के इस का हल ढूंडें कि इस बारे में किस तरह से परिवर्तन किया जाए। यह एक तरीका है इस मसले के हल का।

दूसरा language का मसला है। यह अहम मसला आज एक डरावनी सूरत इख्तियार कर गया है। एक तरफ पंजाबी और दूसरी तरफ हिंदी है। यह दोनों सगी बहिनें आज सौंकने बन गई हैं और एक दूसरे के बाल नोच रही हैं। आप कितनी ही सद्भावना कमेटियां बनाते जाएं चाहे 26 मैम्बरों की बनाएं 100 मैम्बरों की बनाएं मगर यह खींचातानी तो रहेगी ही। मेरी राय में Government of India को सुझाव देना चाहिए और Constitution में भी amendment हो सकती है कि उर्दू को जो जगह पहिले हासिल थी वही बहाल कर दी जाए। हिंदी और पंजाबी भी पहले की तरह चलती रहें। इस तरह तीनों ज़बानें तरक्की करती जाएंगी वरना यह एक communal question बनता जा रहा है।

(*At this stage Mr. Deputy Speaker occupied the Chair.*)

इसी बिना पर हिन्दी और पंजाबी रिजन बन गए हैं और अगर यह इसी तरह बनते रहे तो किसी दिन स्त्री रिजन और पुरुष रिजन भी नमुदार हो जायेंगे। Family Planning भी बन जायगी मगर यह मसला इसी तरह से रहेगा। उर्दू हमारे ही मुल्क की पैदा कर्दा ज़बान है, हम यह बोलते हैं और इस में रवानगी, सरलता, सर्वप्रियता वगैरह सब गुण मौजूद हैं। इस में record कितना है, revenue record कितना है, दीवानी तथा फौजदारी जुडीशल मिसलें वगैरह हैं। इन का तरजमा बहुत मुश्किल होगा, तथा गलत होगा। इस में हेरा-फेरियां होंगी तो सरकार बदनाम होगी। आज approaches बहुत बढ़ गई हैं। British ज़माने में कहावत थी कि अर्ज़ी देने वाले को अर्ज़ी तब वापिस मिलती थी जब उस का फैसला हो जाता था अब तो अर्ज़ी आगे २ और अर्ज़ी दहिन्दा पीछे २ और आखिर में वह ऐसी जगह पहुंच जाती हैं कि जिस का पता नहीं चलता कि application कहां है और applicant कहां है। Inordinate delay in the disposal of cases is responsible for bringing Badnami (बदनामी) to the Government.

फिर, जनाब, पंजाब सरकार ने हरिजनों को कुछ रियायतें दी हैं । उन के लिए नौकरियों में हिस्सा रखा है मगर अच्छी व बड़ी नौकरी के लिये इन के पेश होने पर सरकारी कर्मचारी कह देते हैं कि यह तो unsuitable हैं। सरकारी कर्मचारियों को ऐसा कह कर हरिजनों को नालायक साबत नहीं करना चाहिए । यह एक बहानां होता है, किसी को उस का हक्क न देने का । कई साल तक अंग्रेज़ भी हमारे हक्क मारने के लिए कहा करते थे कि Indians are unfit for governing themselves। मगर आज 10, 11 साल के अन्दर ही उसी लंडन और New York, Moscow और Paris की हकूमतों के नुमायंदे दिल्ली आ कर नतमस्तक होते हैं और हमारे नेता पंडित नेहरू दुनिया में सब से बड़े सियासतदान नहीं तो चंद एक चोरों के राजनीतिज्ञों में गिने जाते हैं । यही हाल हरिजनों का हो रहा है। उन में पढ़े-लिखे लड़के भी हैं सरकार ने एक block system बनाया था इन को नौकरियां देने के लिये कि अगर 5 जगहें खाली हों तो 4 स्वर्णों को और एक हरिजन को दी जाएगी ।

मगर इस Block से एक भी आसामी हरिजनों से पुर नहीं की गई। इस के इलावा और बहुत सी बातें हैं हरिजनों को आगे न आने देने की। उन्हें services में chance नहीं दिया जाता। मैं अब इस मौज़ूह को छोड़ता हूं ।

जनाब नायब सदरे मोहतरिम, land के मुताल्लिक कानून इस सरकार ने बनाए हुए हैं लेकिन मुज़ारा और हरिजन इस कानून की वजह से कुचला जा रहा है कानून में यह प्रबन्ध है कि अगर 6 फसलों तक अदा न करे यानी गल्ला arrears में रहे तो मालिक दावा कर सकता है और उसे बेदखल भी कर सकता है । आज यह हालत है कि मालिक बावजूद गल्ला वसूल करने के रसीद नहीं देता ताकि चार पांच छे फसल तक के गल्ले की अदायगी न होने की वजह बन जाए और वह मुकद्दमा चला कर डिगरी ले लें कि इन्होंने छः फसलों का गल्ला न दिया और उन्हें बेदखल कर दिया जाए । इस तरफ सरकार को ध्यान देना चाहिये यह एक प्रकार का सरकारी जुल्म मुज़ारों पर किया जा रहा है ।

इस के आगे, नायब सदरे मोहत्रिम, Government ने हरिजनों के लिये ज़मीन खरीद करने का फैसला किया है। खरीद के लिये पैसा Central Government अदा करती है। और यह भी फैसला किया गया है कि बीस बीस हरिजन परिवारों की एक हरिजन कालोनी बना दी जाए । यह जो colony system है हमें इस पर सख्त एतराज़ है। हरिजनों को एक जगह पर बसा कर उन की colony बना कर बसाना उन्हें सदा के लिये stigmatise करना है। इस तरह हमेशा के लिये हरिजनों का नाम ज़िन्दा रखा जा रहा है। उन्हें स्वर्ण जातियों से अलग करना उन के सामाजिक जीवन पर छापा मारना है। इस के सम्बन्ध में मेरा यह सुझाव है कि जिन जिन गांव में वह बैठे हुए हैं जिन मुकामात पर वह रह रहे हैं उन्हें रकम दे दी ज़ाए। तहसीलदारों के ज़रिए इस रकम को बांटा जा सकता है। या उन्हीं गांव में उन्हें ज़मीन खरीद कर दे दी जाए। वह उन्हीं गांव में जहां कि रह रहे हैं अच्छी तरह से आबाद हो सकते हैं तो क्या ज़रूरत है अलग कालोनी बनाने की और उन्हें समाज से अलग करने की। जहां पर हरिजन रह रहे हैं उन का गुज़ारा वहां पर ही हो सकता है । अगर आप ने Harijan colonies बनानी हैं तो उन का नाम जवाहर लाल कालोनी रखो। अगर नहीं बनाते तो

[श्री रूप सिंह 'फूल']

हमारे किसी हरिजन मिनिस्टर के नाम पर मास्टर गुरबन्ता सिंह colony या चौधरी सुन्दर सिंह colony नाम रखा जाए। नहीं तो इस तरह Harijan colony का नाम देकर उन के नाम को perpetual बनाना ठीक नहीं It is not in the interest of Harijans। इसलिये मैं निवेदन करूंगा, नायब सदरे मोहतिम, कि इस तरफ ध्यान दिया जाए।

कांगड़ा ज़िला के बारे में सब जानते हैं कि वह एक deficit इलाका है। अगर bumper crop हो भी जाए तो भी लोगों की ज़रूरत के मुताबिक अनाज पैदा नहीं होता। चंद जगहों को छोड़ कर बाकी का इलाका हमेशा deficit में रहता है। मैं इस के बारे में सुझाव दूंगा कि यहां पर agriculture की बजाए sericulture और horticulture जारी कर दिया जाए। यहां के अवाम गरीब हैं और उन के पास पैसा नहीं इस लिये Government उन को subsidise करे ताकि चार पांच साल तक जो घाटा इस काम में initial stages पर पड़े वह meet किया जा सके। इस तरह agriculture बंद कर के sericulture और horticulture शुरू कर देने से इलाके की आमदन बढ़ जाएगी और इलाका तरक्की कर सकेगा।

आप देखते हैं Bhakra Dam हमारे पंजाब में बनाया जा रहा है। इस के बारे में माहरीन की राए थी कि यह 500 साल तक नहीं भरेगी। लेकिन फिर हालात को देख कर 100 साल और फिर 50 साल मियाद बता दी गई। अगर ऐसा ही हो कि 50-60 साल में यह डेम रेत मिट्टी से भर जाए तो इतना रुपया और इतनी बड़ी रकम जो खर्च की जा रही है इस का कोई फायदा नहीं था।

इस के इलावा सुतलज नदी में गिरने वाले सारे नालों पर anti-erosion measures लेने की ज़रूरत है। यह erosion शिद्दत से बढ़ रहा है। और आज तीन साल से survey हो रहा है। इस का जल्दी survey मुकम्मल करके कारवाई की जाए। ज़िला कांगड़ा और हिमाचल प्रदेश से आने वाली नदियों पर छोटे छोटे बांध लगा कर water lifting की schemes तैयार करनी चाहिए जिस से आबपाशी के लिये पानी मिल सकें। और जो नदियां मीलों गहरी हो गई हैं वह इस तरह से भर सकती है और पीने के लिये और मवेशियों को पीने के लिये पानी मिल सकता है इस प्रकार भाखड़ा डेम को भरने से बचाया जा सकता है।

डिप्टी स्पीकर साहिब, backward area के लिये Government की policy है कि कुछ रकम हर साल मखसूस की जाए लेकिन जो रुपया मखसूस हो जाता है वह भी खर्च नहीं किया जाता। न वहां सड़कों की हालत अच्छी है न स्कूलों की हालत अच्छी है न कोई हस्पताल नज़दीक है। मेरी constituency हमीरपुर में 2 लाख 50 हज़ार की आबादी के लिये सिर्फ एक ही हस्पताल है हमीरपुर में जो Sub-Divisional Headquarters हैं लेकिन वहां पर कोई Lady Doctor नहीं। यह फौजी इलाका है लेकिन अफसोस की बात है कि 60 मील के अन्दर अन्दर कोई भी Primary Health Unit नहीं है। छः सात दफा Lady Doctor की

transfer के orders हुए लेकिन अभी तक वहां पर कोई Lady Doctor नहीं पहुंची। हैरानी इस बात की है कि हमारे वज़ीर साहिबान का कहना भी Lady Doctors नहीं मानतीं या हकूमत के वज़ीर साहिबान इतने कमजोर हो चुके हैं कि उन का कोई रोहब नहीं रहा Lady Doctors पर। और इस इलाके में हालत यह है कि एक औरत को बच्चा होना था, मैं बीमारी का नाम नहीं लेता, तो उसे बुरी हालत में वहां से 60 मील दूर धर्मसाला में ले जाना पड़ा। और जो कुछ उस पर रास्ते में गुज़री वह नाकाबले ब्यान है। इन पहाड़ियों के साथ इस तरह का स्लूक किया जा रहा है कि उन के लिये हस्पताल तक नहीं और ज़ीना दूभर बन रहा है।

कुछ ज़िक्र मैं adulteration के बारे करना चाहता हूं। हलदी का मामला है pure हलदी मिसाल के तौर पर गठियों के रूप में 50 रुपए मन हो तो पिसी हुई हलदी 30-35 रुपए मन के हिसाब से मिल जाती है। अब आप अंदाज़ा लगाएं कि पिसी हुई हलदी कहां तक pure होगी। फिर यह हलदी सरकार की निगरानी में और सरकारी कर्मचारियों की देख-रेख में तैयार होती है। अमृतसर और दूसरे शहरों में जो हलदी के packets तैयार होते हैं उन पर सरकारी कर्मचारी seal लगा देते हैं। 100 प्रतिशत pure की seal लगा दी जाती है और फिर वह दुकानदार के पास जाती है और जब छोटे दुकानदारों के पास से sample test के लिये भेजे जाते हैं तो उन में 20 या 30 प्रतिशत adulteration निकलती है। Adulteration करने वाले बड़े बड़े कारखानेदार तो मिल-मिला कर बच जाते हैं लेकिन चालान छोटे दुकानदारों का किया जाता है जिस का कोई कसूर नहीं होता। Adulteration करने वालों को कोई पूछता नहीं। इस तरह सरकार को ध्यान देना चाहिए। Top पर जो adulteration और corruption होती है उसे रोकने के यत्न करने चाहिए ताकि लोगों को pure चीजें मिल सकें। Government की इस तरफ कोशिश से यह सब दूर हो सकती हैं।

एक अर्ज़ मैं और करूं कि हमीरपुर से धर्मसाला का फासला 56 मील है और बस का किराया 4 रुपए 14 आने है लेकिन इस के मुकाबिले में चंडीगढ़ से ऊना 73 मील है और किराया सिर्फ दो रुपए 13 आने है। Government किराए पर टैक्स लगाती है mileage पर नहीं। चाहिए तो यह था कि पहाड़ी इलाके और backward इलाके की इमदाद की जाती लेकिन उलटा किराया ज्यादा और फिर किराए पर टैक्स। इसलिये मैं दरखास्त करूंगा कि किराए पर टैक्स न लेकर mileage पर टैक्स लिया जाए। मोटर ऐक्ट के मुताबिक किराया डेढ़ दो गुना बढ़ गया है और फिर टैक्स भी गरीब जनता पर पड़ रहा है। इस की तरफ ध्यान सरकार को देना चाहिए। Plains में किराया कम है इसी तरह पहाड़ी इलाके में खासकर हमारे backward इलाके में किराया कम होना चाहिये ताकि पहाड़ी इलाके को इस मुसीबत का सामना न करना पड़े।

नायब सदरे मोहतरिम, मैं एक अर्ज़ Public Service Commission और Subordinate Services Selection Board के बारे में करना चाहता हूं। हमारे पहाड़ी इलाके में इन के मजवज़ा फार्म नहीं मिलते और लोगों को दिक्कत होती है एक तो पहले ही डाक तीसरे चौथे दिन मिलती है और दूसरे इन दफतरों से फार्म

[श्री रूप सिंह 'फूल']
देर से मिलते हैं। इन को सरकार ने services की recruitment के लिये बनाया है लेकिन मैं समझता हूं कि यह तो commercial agencies बन गई हैं। हर इम्तिहान के लिये 10 रुपए दाखिला फीस रखी हुई है और फिर Subordinate Services Selection Board में आसामियों के लिये 500 अर्ज़ियां आएं तो कौन जाने दो चार या 10 select किये जायें और फिर जो बिचारे कामयाब न हो पाएं वह दूसरी बार दरखास्त देने पर फिर 10 रुपए फीस दाखिल करें। इस तरह लाखों रुपए Board के पास फीस के जमा हो जाते हैं और एक आसामी लेने के लिये एक candidate को सैंकड़ों रुपए फीस के देने पड़ते हैं। इसी तरह Public Service Commission का हाल है। इसलिये मेरा यह सुझाव है कि जो एक बार फीस दे दे उसे दोबारा इमितहान में बैठने की इजाज़त दी जाए। अगर वह नाकाम रहे तो और उस से दूसरी बार फीस वसूल न की जाए। हज़ारों लाखों रुपया Government के पास फीसों का गरीब और बेकार लोगों से वसूल होता है लेकिन इसका फायदा केवल पांच या दस फीसदी को ही होता है। इस की तरफ सरकार को ध्यान देना चाहिए और जो hardship candidates को इस तरीके से हो रही है उसे दूर करना चाहिए।

जहां तक ज़िला कांगड़ा की education का स्वाल है मैं मानता हूं कि Educational Institutions की quantity expand हुई है और education की quality deteriorate हुई है। आठवीं और नौवीं जमात के बच्चे यह नहीं जानते कि U.K. कहां है और चौथी और पांचवीं जमात के बच्चों को यह पता नहीं होता कि हमारे ज़िले का Deputy Commissioner कौन है और मुख्य मंत्री कौन है। जब से provincialization की scheme आई है private और सरकारी institutions में अपनी २ position बरकरार रखने के लिये खैंचातानी हो रही है। Private schools कहते हैं कि हमारे पास लड़के ज्यादा आयें ताकि इन से fees लेकर हमारे खर्च पूरे हों और सरकारी schools यह कहते हैं कि अगर लड़के हमारे पास ज्यादा होंगे तो उन की पढ़ाई अच्छी न हो सकेगी। मेरा कहने का मतलब यह है कि इन की आपस की खैंचातानी में लड़कों की पढ़ाई का नुकसान हो रहा है। इस के इलावा जब तक आप पसमांदा इलाकों में सरकारी schools और नहीं खोलेंगे उस वक्त तक वहां पर तालीम की तरक्की नहीं होगी। इन इलफाज़ के साथ मैं आप का शुक्रिया अदा करता हुआ तकरीर खत्म करता हूं।

**ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਦੀਵਾਨਾ** (ਬਰਨਾਲਾ) : ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਜਿਹੜਾ ਬਜਟ ਅਜ ਪਾਸ ਹੋ ਜਾਣਾ ਹੈ ਇਹ ਦੇ ਵਿਚ ਕਰੋੜਾਂ ਰੁਪਏ ਦੀ ਰਕਮ Agriculture ਦੇ ਵਾਸਤੇ ਵੀ ਰੱਖੀ ਹੈ। ਮੈਂ ਆਪਦੀ ਮਾਰਫਤ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਅਰਜ਼ ਕਰਨੀ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜਿਹੜਾ ਰੁਪਿਆ Agriculture ਦੀ ਮਦ ਵਿਚ ਰੱਖਿਆ ਗਿਆ ਹੈ ਇਹ ਸਾਰਾ ਏਥੋਂ ਦੇ Secretariat ਨੇ ਹੀ ਖਰਚ ਕਰਨਾ ਹੈ। ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ Crop Insurance Scheme ਵਾਸਤੇ, Seed farms ਵਾਸਤੇ, ਜਿਹੜੇ ਮੁੰਡੇ foreign countries ਵਿਚ ਪੜ੍ਹਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਾਸਤੇ ਅਤੇ tractors ਲਈ ਕਰਜ਼ੇ ਦੇਣ ਵਾਸਤੇ ਜਿਤਨਾ ਮਰਜ਼ੀ ਸਰਕਾਰ ਖਰਚ ਕਰ ਦੇਵੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਕੋਈ ਪਾਬੰਦੀ ਨਹੀਂ। ਮੇਰੇ

ਪਾਸ ਜਿਤਨੇ foreign countries ਦੇ ਨੁਮਾਇੰਦੇ ਆਉਂਦੇ ਹਨ, ਉਥੇ ਉਹ ਦਸਦੇ ਹਨ ਕਿ ਇਹ ਸਾਰਾ staff, producer ਵਿੱਚੋਂ ਹੁੰਦਾ ਹੈ ਪਰ ਏਥੇ ਤੁਸੀਂ ਜਾਕੇ Secretariat ਵਿੱਚ ਦੇਖੋ ਕਿ ਏਥੇ, ਇਸ ਤਰਾਂ ਦਾ ਕੰਮ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਸਾਰੇ non-producers ਹੀ ਹਨ । ਸ਼੍ਰੀਮਾਨ ਜੀ, ਅਜ ਇਸ ਹਾਊਸ ਦੀ ਬਹਿਸ ਕਿਧਰ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ । ਉਹ ਗੱਲਾਂ ਛੇੜ ਲੈਂਦੇ ਹਨ ਕਿ ਏਥੇ ਦਾ Law and Order ਚੰਗਾ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਅੱਜ ਜਿਹੜੇ ਦਿਹਾਤੀ ਮੁੰਡੇ ਪੜ੍ਹੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਬੜੇ ਬੜੇ ਕੰਮ ਕਰਕੇ ਦਿਖਾਏ ਹਨ । ਅਗਰ ਅੱਜ ਇਕ I. G. ਜਾਂ D. I. G. ਜਟ ਦਾ ਮੁੰਡਾ ਪੁਲਿਸ ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਦਾ 10 ਲੱਖ ਰੁਪਿਆ ਬਚਾ ਕੇ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਦਿੰਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਇਸ ਤੇ ਪਰੇਸ਼ਾਨੀ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ । ਇਸ ਆੜ ਵਿਚ ਲੈ ਕੇ ਕਿਸੇ Department ਨੂੰ ਬੁਰਾ ਕਹਿਣਾ ਠੀਕ ਨਹੀਂ ਹੈ ।

ਫੇਰ ਇਹ ਕਿਹਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਕਿ ਆਪਣੇ ਆਦਮੀਆਂ ਦੀਆਂ ਜ਼ਮੀਨਾਂ ਫਾਰਮਾਂ ਵਾਸਤੇ ਲਈਆਂ ਜਾਂਦੀਆਂ ਹਨ । ਮੈਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਹ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਜ਼ਮੀਨ ਤਾਂ ਜੱਟ ਦੀ ਹੀ ਹੋਵੇਗੀ ਚਾਹੇ ਸੰਗਰੂਰ ਵਿੱਚੋਂ ਲਈ ਜਾਵੇ ਜਾਂ ਗੁੜਗਾਵਾਂ ਵਿੱਚੋਂ ਲਈ ਜਾਵੇ । ਚਾਹੇ ਕੋਈ ਮੇਰੀ farm ਲੈ ਲਵੇ ਜਾਂ ਰਾਉ ਸਾਹਿਬ ਦੀ । ਲੈਣੀ ਉਹ ਹੈ ਜਿਹੜੀ 30 ਸਟੈਂਡਰਡ ਏਕੜ ਤੋਂ ਬਾਹਰ ਦੀ ਹੈ । ਭਾਵੇਂ ਉਸ ਕੋਲ 300 ਏਕੜ ਹੋਵੇ ਜਾਂ 400 ਏਕੜ । ਪਰ ਇਹ ਜ਼ਮੀਨ ਕਿਸੇ ਸ਼ਹਿਰੀ ਨੇ ਨਹੀਂ ਦੇਣੀ । ਇਹ ਤਾਂ ਕਿਸੇ ਦਿਹਾਤੀ ਤੋਂ ਮਿਲਣੀ ਹੈ । ਫਿਰ ਕਿਸੇ ਜੱਟ ਦੇ ਪੁਤਰ ਨੂੰ ਇਤਨਾ ਬੁਰਾ ਕਿਉਂ ਕਿਹਾ ਜਾਵੇ । ਮਾਸਟਰ ਗੁਰਬੰਤਾ ਸਿੰਘ ਜੀ ਨੇਕ ਆਦਮੀ ਹਨ ਅਤੇ ਬੜੇ ਚੰਗੇ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ ਪਰ ਜਿਹੜੀਆਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ Co-operative Societies ਬਣਾਈਆਂ ਹਨ ਉਹ bogus ਹਨ । ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਸਬੰਧ ਵੀ ਦਿਹਾਤਾਂ ਦੇ ਨਾਲ ਹੀ ਹੈ । ਮੈਂ ਤਾਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਐਸਾ ਕੋਈ ਮਹਿਕਮਾ ਨਹੀਂ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਸਬੰਧ ਦਿਹਾਤਾਂ ਨਾਲ ਨਾ ਹੋਵੇ । ਇਸ ਹਾਊਸ ਦਾ ਵਕਤ ਉਨ੍ਹਾਂ Members ਨੂੰ ਦੇ ਕੇ ਜ਼ਾਇਆ ਨਾ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ ਜਿਹੜੇ ਖਾਹਮਖਾਹ ਦੀਆਂ ਗਲਤੀਆਂ ਕਢਣ ਦੇ ਆਦੀ ਹਨ । ਸਾਨੂੰ ਐਸੇ ਸੁਝਾਵ ਦੇਣੇ ਚਾਹੀਦੇ ਹਨ ਜਿਹੜੇ ਕਿ ਸੂਬੇ ਦੀ ਬੇਹਤਰੀ ਵਾਸਤੇ ਹੋਣ । ਪਰ ਏਥੇ ਤਾਂ ਹੋਰ ਹੋਰ ਗੱਲਾਂ ਵਿੱਚ ਹੀ ਵਕਤ ਪੂਰਾ ਕੀਤਾ ਜਾਂਦਾ ਹੈ । ਸਾਡੇ ਸੂਬੇ ਦੀ Agriculture ਵਿਚ ਤਰੱਕੀ ਹੋਈ ਹੈ ਅਤੇ 2 ਲੱਖ ਮਣ ਗੰਨਾ ਅਗੇ ਨਾਲੋਂ ਅਸੀਂ ਜ਼ਿਆਦਾ ਪੈਦਾ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਕਿਸਾਨ ਦੀਆਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਕਮਜ਼ੋਰੀਆਂ ਹਨ ਅਗਰ ਦੂਰ ਕੀਤੀਆਂ ਜਾਣ ਤਾਂ, ਸ੍ਰੀਮਾਨ ਜੀ, ਹੋਰ ਵੀ ਤਰੱਕੀ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ । ਫੇਰ ਕਿਸਾਨ ਲਿਖਾਈ ਪੜ੍ਹਾਈ ਵਿਚ ਪਿਛੇ ਹੈ । ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਵਕਤ ਸਿਰ ਕਿਸੇ ਗੱਲ ਦਾ ਪਤਾ ਨਹੀਂ ਲਗਦਾ ਫੇਰ ਦਫਤਰਾਂ ਵਿੱਚ ਭਜਿਆ ਫਿਰਦਾ ਰਹਿੰਦਾ ਹੈ । ਜਿਹੜੀ ਅਰਜ਼ੀ ਉਥੇ ਦੇਣ ਵਾਸਤੇ 2-3 ਰੁਪਏ ਵਿਚ ਲਿਖਾਈ ਜਾ ਸਕਦੀ ਹੈ ਉਸ ਦੀ ਲਿਖਾਈ ਉਸ ਤੋਂ 100 ਰੁਪਏ ਤਕ ਲੈ ਲਈ ਜਾਂਦੀ ਹੈ ।

ਸ਼੍ਰੀਮਾਨ ਜੀ, ਸ਼੍ਰੀ ਮੋਹਨ ਲਾਲ ਜੀ ਨੇ ਇਹ ਚੰਗਾ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਜਿਹੜੀ ਲੋਹੇ ਦੀ black ਸੀ ਉਹ ਸ਼ਹਿਰ ਵਿਚ ਹੀ ਖਤਮ ਕਰ ਦਿਤੀ ਹੈ (ਹਾਸਾ) । ਦਿਹਾਤੀਆਂ ਦਾ ਉਸ ਦੇ ਵਿੱਚ ਕੋਈ ਝਗੜਾ ਹੀ ਨਹੀਂ । ਜਦੋਂ ਕਿਸਾਨ ਮਾਲ ਦਾ ਗੱਡਾ ਲੱਦ ਕੇ ਮੰਡੀ ਵਿਚ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ਤਾਂ ਤੁਸੀਂ ਉਸ ਤੋਂ tax ਵਸੂਲ ਕਰ ਲੈਂਦੇ ਹੋ ਪਰ ਉਸ ਨੂੰ ਦੇਣ ਵਾਸਤੇ ਜਿਹੜਾ ਹੱਕ ਹੈ ਉਹ ਸ਼ਹਿਰੀਆਂ ਵਿਚ ਤਕਸੀਮ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਹੈ ।

[ਸਰਦਾਰ ਕਰਤਾਰ ਸਿੰਘ ਦੀਵਾਨਾ]

ਇਕ ਹੋਰ ਗੱਲ ਇਥੇ ਮਾਸਟਰ ਗੁਰਬੰਤਾ ਸਿੰਘ ਜੀ ਨੇ ਕਹੀ ਕਿ ਜਿਹੜੀਆਂ Sugar Co-operative Societies ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ 2-2 ਨੁਮਾਇੰਦੇ Sugar Mills ਵਾਲਿਆਂ ਦੇ ਵੀ ਲੈ ਲਏ ਜਾਣ । ਮੈਂ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਜੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਕਰ ਦਿੱਤਾ ਗਿਆ ਤਾਂ ਇਹ ਨੁਮਾਇੰਦੇ Co-operative Societies ਨੂੰ ਫੇਲ੍ਹ ਕਰ ਦੇਣਗੇ । ਇਹ ਤੁਸੀ ਵੇਖ ਲਉ ਧੂਰੀ ਮਿਲ ਵਾਲਿਆਂ ਨੇ ਕੀ ਹਾਲ ਕੀਤਾ ਹੈ । ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਕਹਾਂਗਾ ਕਿ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਗਲਤੀ ਭੁੱਲ ਕੇ ਵੀ ਨਾ ਕੀਤੀ ਜਾਵੇ ।

ਇਕ ਗੱਲ ਮੈਂ ਹੋਰ ਅਰਜ਼ ਕਰ ਦਿਆਂ ਕਿ ਜ਼ਿਲਾ ਸੰਗਰੂਰ ਵਿੱਚ ਸੇਮ ਦੀਆਂ ਨਾਲੀਆਂ ਪੁਟਣ ਵਾਸਤੇ ਫੈਸਲਾ ਹੋ ਚੁਕਿਆ ਹੈ । ਇਹ ਗੱਲ D. C. ਸੰਗਰੂਰ ਨੂੰ ਵੀ ਇਕ ਮੀਟਿੰਗ ਵਿਚ ਕਹੀ ਗਈ ਹੈ ਪਰ ਹੁਣ ਤੱਕ ਉਥੇ ਕੋਈ ਨਿਸ਼ਾਨ ਦੇਹੀ ਨਹੀਂ ਹੋਈ । ਇਹ ਛੇਤੀ ਤੋਂ ਛੇਤੀ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ।

Education ਦੇ ਮਹਿਕਮੇ ਤੇ ਵੀ ਬੜਾ ਭਾਰੀ criticism ਹੋਇਆ ਹੈ । ਇਹ ਉਹ ਮਦ ਹੈ ਜਿਥੋਂ ਦਿਵਾਨਿਆਂ ਨੇ ਵੀ ਅਕਲ ਲੈਣੀ ਹੈ । ਸਾਡੀਆਂ ਸਕੂਲ ਬਾਰੇ ਰਿਪੋਰਟਾਂ ਜਿਹੜੀਆਂ ਕਿ ਮੌੜਾਂ, ਖੁੱਡੀ ਆਦ ਦੇ ਸਕੂਲ ਦੀਆਂ ਹਨ ਹੁਣ ਤੱਕ ਪਈਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਤੇ ਜ਼ਰੂਰ ਕੋਈ ਨ ਕੋਈ ਗੌਰ ਕੀਤਾ ਜਾਵੇ । ਜਿਹੜੇ ਦਿਹਾਤੀ ਬੱਚੇ ਮਿਡਲ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿਚੋਂ ਹਾਈ ਸਕੂਲਾਂ ਵਿੱਚ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਜਾਂ ਹਾਈ ਸਕੂਲਾਂ ਦੇ ਬੱਚੇ University ਦਾ ਇਮਤਹਾਨ ਦੇਣ ਵਾਸਤੇ ਜਾਂਦੇ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਸ਼ਹਿਰ ਦੀ ਰਿਹਾਇਸ਼ ਵਾਸਤੇ ਕੋਈ ਵੀ ਇੰਤਜ਼ਾਮ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਇਹ ਲੜਕੇ ਵਿਚਾਰੇ ਬੜੇ ਹੀ ਭੋਲੇ ਭਾਲੇ ਹੁੰਦੇ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਸ਼ਹਿਰ ਵਿਚ ਜਾਣ ਵਾਸਤੇ ਬੜੀ ਦਿਕਤ ਹੁੰਦੀ ਹੈ ਇਸ ਵਾਸਤੇ Government ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਇਮਤਹਾਨ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਹੋਣ ਬਾਰੇ ਹੀ University ਕੋਲ ਸਿਫਾਰਸ਼ ਕਰੇ ।

ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਮੋਟਰ transport ਨੂੰ nationalize ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ ਇਸ ਦਾ ਤੱਅਲੁਕ ਪਿੰਡਾਂ ਵਾਲਿਆਂ ਨਾਲ ਹੈ । ਜੋ industry ਕਿਸਾਨਾਂ ਕੋਲ ਹੈ ਉਸਨੂੰ nationalize ਕਰਨ ਵਾਸਤੇ ਇਹ ਸਰਕਾਰ ਪੂਰੀ ਕੋਸ਼ਸ਼ ਕਰ ਰਹੀ ਹੈ । ਇਹ ਗੱਲ ਚੰਗੀ ਨਹੀਂ ।

ਮੈਂ, ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਸੰਸਕ੍ਰਿਤ ਦੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਤਾਂ ਬਣ ਗਈ ਲੇਕਿਨ ਪੰਜਾਬੀ ਦੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਨਹੀਂ ਬਣੀ । ਇਸ ਲਈ ਮੇਰੀ ਬੇਨਤੀ ਹੈ ਕਿ ਪੰਜਾਬੀ ਯੂਨੀਵਰਸਟੀ ਬਣਾਈ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ।

ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਕ ਗੱਲ ਬੜੀ clear ਹੈ ਕਿ ਅਸੈਂਬਲੀ ਵਿਚ ਹੋਈਆਂ ਤਕਰੀਰਾਂ ਦਾ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਉਤੇ ਕੋਈ ਅਸਰ ਨਹੀਂ (ਹਾਸਾ) । ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਤੁਸੀਂ ਕੋਈ ਵੀ ਗੱਲ ਤਾਂ ਮੰਨੋ । ਤੁਸੀਂ ਸਾਰੀਆਂ ਗੱਲਾਂ ਦਾ ਜਵਾਬ negative ਦਿੰਦੇ ਹੋ, ਕਦੀ ਤਾਂ positive ਜਵਾਬ ਦਿਆ ਕਰੋ ।

ਮੁਰੱਬਾਬੰਦੀ ਦਾ ਕਾਫ਼ੀ ਬੁਰਾ ਹਾਲ ਹੈ । ਇਹ ਠੀਕ ਹੋਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । ਡਿਪਟੀ ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਕੋਈ ਇਕ ਗੱਲ ਹੋਵੇ ਤਾਂ ਸਬਰ ਕੀਤਾ ਜਾਏ । ਜ਼ਿਲਾ ਸੰਗਰੂਰ ਵਿਚ ਜਿਤਨੀ ਖੰਡ ਦੀ black-market ਹੋ ਰਹੀ ਹੈ ਉਤਨੀ ਕਿਤੇ ਵੀ ਨਹੀਂ ?

ਮੈਂ ਵਜ਼ੀਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਇਕ ਗਲ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਥੇ ਇਕ Food Producers Board ਬਣਾਇਆ ਜਾਏ ਅਤੇ ਉਸ ਦੇ ਵਿਚ ਤੁਸੀਂ ਕੋਈ ਸਰਕਾਰ ਦਾ ਨੁਮਾਇੰਦਾ ਨਾ ਰਖੋ, ਹਾਂ ਸੈਕਰੇਟਰੀ ਇਕ ਰਖਿਆ ਜਾ ਸਕਦਾ ਹੈ ਜਿਹੜਾ agriculture field ਵਿਚ ਕੰਮ ਕਰਦਾ ਹੋਵੇ । ਉਸਦੇ ਮੈਂਬਰ ਬੇਸ਼ਕ ਸ੍ਰੀ ਬਲਬੀਰ ਸਿੰਘ ਵਰਗੇ ਜਾਂ ਸ੍ਰੀ ਮੁਨੀ ਲਾਲ ਵਰਗੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਬਣਾ ਦਿਉ । ਲੇਕਿਨ ਜਿਹੜੇ Agriculture ਦੇ ਮਸਲਿਆਂ ਨੂੰ ਸਮਝਦੇ ਹੋਣ ।

ਔਰ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ All-India Basis ਤੇ Industrial Financial Corporation ਬਣੀ ਹੋਈ ਹੈ, ਉਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ Agricultural Financial Corporation ਬਣਾਈ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ । (ਘੰਟੀ)

ਇਥੇ Crop Insurance ਦੀ scheme ਆਈ ਲੇਕਿਨ ਆਉਣ ਸਾਰ ਹੀ ਗੜੇ ਪੈ ਗਈ ਅਤੇ ਕਿਸਾਨਾਂ ਦੀਆਂ ਫ਼ਸਲਾਂ ਬਰਬਾਦ ਹੋ ਗਈਆਂ । ਇਸ ਲਈ ਮੈਂ ਇਹ ਬੇਨਤੀ ਕਰਦਿਆਂ ਸਮਾਪਤ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਦਦ ਕੀਤੀ ਜਾਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ।

**श्री गुरदत्त** (पलवल, जनरल) : डिप्टी स्पीकर साहिब, आज Appropriation Bill पर बहस चल रही है और बहस के दौरान में ला ऐंड आर्डर के बारे में बहुत चर्चा चली और बहुत से मैम्बरों ने कहा कि आज पंजाब आतिशफिशां पहाड़ के किनारे पर खड़ा है और पंजाब में बड़ी भारी लूट-मार मची हुई है । आनरेबल मैम्बर यह भूल गए कि पंजाब के बटवारे के बाद यहां ऐसा हुआ कि न रहने को ठिकाना था और न ज़मीन थी उस की वजह से कई लोग ऐसे भी हो गए कि उन्होंने लूट मार करना शुरू किया और ला एंड आर्डर को खत्म कर दिया । लेकिन इस के बावजूद भी पंजाब सरकार ने बड़े कड़े हाथों से यहां का administration संभाला और यहां पर ला एंड आर्डर इतना अच्छा कर दिया कि इस का मुकाबिला कोई और सूबा नहीं कर सकता । मैं एक बार्डर इलाके से आया हूं और मुझे पता है कि वहां पर दूसरी स्टेट यू० पी० के लोग कितने चीखते चिल्लाते हैं और पंजाब के ला ऐंड आर्डर को देख कर इस की तारीफ करते हैं । कल यहां पर मैम्बरान कश्मीर असैम्बली आए । उन से बातें हुईं तो उन्होंने कहा कि यहां पर बहुत तरक्की हुई है । काश्मीर में तो कुछ भी नहीं हुआ इस के मुकाबिले में । लेकिन कल पार्टी में श्रीमती जगदीश कौर भी थी उन्होंने उन लोगों को इस तरह से पंजाब की तस्वीर पेश की कि यहां पर तो बड़ी भारी लूट मार मची हुई है लेकिन उन मैम्बरान ने जवाब दिया कि मैं यह कैसे मान लूं क्योंकि मैं ने खुद पंजाब की तरक्की को अपनी आंखों से देखा है और मैं हैरान हूं कि इतनी ज्यादा तरक्की हो चुकी है और हो रही है ।

इसी तरह से गुड़गांव के एक आनरेबल मैम्बर साहब ने यह कहा कि गुड़गांव में कुछ नहीं हुआ लेकिन मैं कहता हूं कि गुड़गांव में निहायत अच्छे हालात हैं और वहां पर शासन के अफसरान निहायत ईमानदारी से काम कर रहे हैं । इतना ज़रूर है कि पहले वहां पर कुछ गुंडे थे, बदमाश थे, डकैत थे और वह इस लिये कि कुछ जिम्मेदार आदमी उन को पनाह देते थे लेकिन अब उन को हमारी सरकार ने दबाया है और उन तमाम

[श्री गुर दत्त]

गुंडों, बदमाशों, और डकैतों को पकड़ कर कैद कर दिया है और इस की वजह से हमारे कुछ भाई चिल्लाते हैं। बड़े अफसोस की बात है, राव गजराज सिंह जो हमारे अच्छे दोस्तों में से हैं, उन्होंने गिला किया कि रेवाड़ी में कुछ नहीं हो रहा है लेकिन वहां के काम को देखा जाए तो फिर यही कहा जाएगा कि अगर रेवाड़ी में कुछ नहीं हो रहा तो सारे पंजाब में कुछ नहीं हो रहा। मैं ने जनाब अपनी आंखों से देखा है कि रेवाड़ी जो एक ऐसा इलाका था जहां पर कुछ नहीं था वह आज हर चीज़ का मरकज़ बना हुआ है। रीवाड़ी से दस सड़कें निकाली जा रही हैं। पहले उस इलाके में आवा जाई के साधन बहुत कम थे लेकिन अब सड़कों का जाल बछाया जा रहा है। वहां से पटौदी, राजस्थान और शाह जहानपुर वगैरह को सड़कें निकाली जा रही हैं। इसी तरह रिवाड़ी को गुड़गांव के साथ सड़क बना कर मिलाया जा रहा है। वहां पर एक नदी थी जिस में बरसात के दिनों में बाढ़ आ जाती थी और गुज़रना मुश्किल था उस पर 10 लाख रुपया खर्च कर के पुल बनाया जा रहा है। फिर वहां पर पानी की तकलीफ थी। उस के लिये 10 लाख रुपया खर्च कर के water-supply का इन्तज़ाम किया जा रहा है। इसी तरह जो ज़मीनें बेकार पड़ी हुई थीं उन की irrigation के लिये Government सोच रही है और lift scheme बना कर पानी देने की कोशिश की जा रही है। बलबगढ़ और पलवल के इलाके को पानी देने के लिये गुड़गांव canal के लिए जो resolution चौधरी भूले राम लाए थे वह इत्तफाक राए से पास हुआ है। वह schemes सर छोटू राम के ज़माने की थी आज की नहीं है। इस लिये मैं अर्ज़ करूंगा कि उस काम को जल्दी से जल्दी करने की कोशिश की जाए। पिछले दिनों जब हमारे इलाके में flood आया था तो Government ने 66 लाख रुपए की रक्म लोगों को grants और तकावियों की शक्ल में दी थी। इसी तरह नूह और फिरोज़पुर झिरका के कहत को दूर करने के लिये 15 लाख रुपया दिया गया है। गुड़गांवां के ज़िले में पहले की निसबत काफी तरक्की हुई है।

**श्री उपाध्यक्ष :** अब आप बैठ जाएं (The hon. Member may now resume his seat.)

**चौधरी कर्म चन्द्र** सिद्धू (होशियारपुर रिज़र्वड) : Deputy Speaker साहिब, इस वक्त House में जो Appropriation Bill पेश हुआ है उस की मैं पुरज़ोर मुखालिफत करता हूं। Industry के point of view से देखा जाए तो ज़िला होशियारपुर के साथ बड़ा ज़ुल्म किया गया है। वहां पर ऐसा पत्थर होता है जिस को वहां से ले जा कर दूसरे सूबों वाले factories चलाते हैं। मैं कहता हूं कि अगर वहां पर ही कोई factory बना दी जाए तो वहां पर चीनी के बरतन और इसी तरह की और कई चीज़ें तैयार की जा सकती हैं। साथ ही लोगों की unemployment भी दूर हो सकती है। लेकिन मुझे अफसोस से कहना पड़ता है कि हमारी Government कोई ध्यान नहीं देती। इस के इलावा Deputy Speaker साहिब, ज़िला होशियारपुर में एक बबढ़ नाम का घास होता है जिस का ठेका आम तौर पर जगाधरी Mills को दिया जाता है जिस का मालिक कर्म चंद थापर है। वह घास टनों के हिसाब से वहां से लेजा कर जगाधरी Mills में इस्तेमाल

